श्रीभास्कराचार्य-कृत,

# सिद्धान्त-शिरोमणि ।

( गणिताध्याय )



अनुवादक—

पं० गिरिजाप्रसादद्विवेदी.

* श्रीः *

श्रीभास्कराचार्य-कृत,

# सिद्धान्त-शिरोमणि ।

( गणिताध्याय )

## प्रभा-भाषाभाष्य-उपपत्ति-प्रस्तावना-सहित.

अनुवादक,

ज्यौतिषाचार्य—

**पंडित गिरिजाप्रसादद्विवेदी ।**



प्रथम बार

केसरीदास सेठ द्वारा

नवलकिशोर-प्रेस, लखनऊ में छपकर प्रकाशित.

१९२६ ई० ।

# THE SIDDHANT-SIROMANI

BY

**BHASKARACHARYA**

**(GANITADHYAY)**

**Edited with the Prabha, Bhashabhashya, Upapatti and Critical Introduction**

BY

*Jyotishacharya*—

**PANDIT GIRIJA PRASAD DVIVEDI.**

LUCKNOW:

Printed and Published by the Newul Kishore Press.

1926.

# प्रस्तावना-



जो विद्या किंवा जाति जितनी प्राचीन है, उसका आदिम इतिहास भी उतना ही अंधकारमय है। भारतीय आर्यों की प्राचीन सभ्यता, उनकी विद्या, बुद्धि, विवेक और धार्मिक संख्या की प्राचीनता अनेकानेक प्रमाणों से निर्विवाद सिद्ध होचुकी है और आज भी विविध प्रत्नतत्त्वों का विकाश जनता के समक्ष, परंपरागत गौरवास्पद का स्थान, एक स्वर से संमानित होता जाता है, तो भी प्राचीन विद्या, कला और कौशलों की प्राचीन स्थिति और उसकी क्रमिक उन्नति किंवा अवनति का वास्तविक परिज्ञान धारा-वाहिक रूप से अशक्य ही है। बहुत स्थलों में अनुमान से ही संतुष्ट होना पड़ता है। अन्यान्य शास्त्रों के अनुसार ज्योतिःशास्त्र के इतिहास का भी यही हाल है। क्योंकि असंख्य ग्रन्थ-रत्नों का पता ही नहीं लगता। बहुत से देशी किंवा विदेशी राजकीय-पुस्तकालयों में वर्तमान भी सर्वसाधारण के लिये अलभ्य हैं। बड़े-बड़े सूचीपत्रों के पारायण से नाम-मात्र का ज्ञान हो जाता है।

भारतीय आर्यों का सबसे प्राचीन ग्रंथ ऋग्वेद है। वेद, संहिता और आरण्यकों में ज्योतिष की चर्चा सूत्र-रूप से प्रसंगानुसार उपलब्ध होती है। प्राचीन, नवीन भाष्यकारों ने उसका विवरण अनेक प्रकार से किया है और प्राचीन नवीन वैज्ञानिक विचारों की एकता आदि करने की चेष्टा भी मनमानी करने में कमी नहीं की। इसका मुख्य उद्देश्य यही था और है कि हमारे पूर्वज ऋषि-मुनि त्रिकालदर्शी थे;

उनके ज्ञान से बाहर कोई बात न थी। सो ठीक ही है। वेद के षडङ्गों का संबंध उसके अस्तित्व का मुख्य साधन ही है। परन्तु संपूर्ण ज्ञान-विज्ञान वेदही से सिद्ध करना पूर्वाचार्यों को अभीष्ट न था, अन्यथा एक-एक विषयों पर असंख्य ग्रंथों की रचना का सूत्रपात न होता। वर्तमान समय में इसके प्रमाण की आवश्यकता नहीं है।

वेदों को छोड़कर ज्योतिष का स्वतन्त्र प्राचीन ग्रंथ 'वेदाङ्ग-ज्योतिष' नाम से प्रसिद्ध है। यज्ञादि कर्मों के निर्वाहार्थ इसमें तिथि, पर्व-काल आदि का निरूपण है। इस समय तीन प्रकार का वेदाङ्ग-ज्योतिष प्राप्त है† एक में ३६ श्लोक हैं; यह ऋग्वेद से संबंध रखता है; दूसरा सोमाकर की टीका-युक्त है उसके अन्त में लिखा है 'शेष-कृत यजुर्वेदाङ्ग-ज्योतिषम्' इसमें ४३ श्लोक हैं। इनमें ऋग्वेदीय-ज्योतिष के ३० श्लोक संमिलित हैं, बाकी १३ श्लोक नवीन हैं। ऋग्ज्योतिष के ३६ और यजु के १३ कुल ४९ श्लोक हैं। सोमाकर के लेखानुसार उनका सभाष्य ज्योतिष यजुर्वेदीय समझा जाता है। और वह शेष-कृत है। इसके आरंभ में लिखा है 'कालज्ञानं प्रवक्ष्यामि लगधस्य महात्मनः' इससे ज्ञात होता है, लगध ने कोई ज्योतिष लिखा था उसी के मूल पर प्रस्तुत ज्योतिष लिखा गया है। ज्ञात होता है—जैसे प्राचीन वैदिक व्याकरण के आधार पर पाणिनि व्याकरण एवं वैदिक छन्द-शास्त्र के मूल पर पिङ्गल-नामक छन्दः-शास्त्र की सृष्टि हुई है वैसे ही प्राचीन वैदिक ज्योतिष की भित्ति पर लगध महात्मा का यह वेदाङ्ग-ज्योतिष रचा गया है। लगध किंवा

† अथर्व-ज्योतिष तीसरा है—इसमें काश्यप को पितामह ने उपदेश किया है। यह एक प्रकार से मुहूर्त-विषयक है। इसमें सात ग्रह, सात वार हैं। मेषादि द्वादश राशियों का नाम नहीं है। इसको मुहूर्त-विषय का आदि ग्रंथ जानना चाहिए।

उनके ज्ञान से बाहर कोई बात न थी। सो ठीक ही है। वेद के षडङ्गों का संबंध उसके अस्तित्व का मुख्य साधन ही है। परन्तु संपूर्ण ज्ञान-विज्ञान वेदही से सिद्ध करना पूर्वाचार्यों को अभीष्ट न था, अन्यथा एक-एक विषयों पर असंख्य ग्रंथों की रचना का सूत्रपात न होता। वर्तमान समय में इसके प्रमाण की आवश्यकता नहीं है।

वेदों को छोड़कर ज्योतिष का स्वतन्त्र प्राचीन ग्रंथ 'वेदाङ्ग-ज्योतिष' नाम से प्रसिद्ध है। यज्ञादि कर्मों के निर्वाहार्थ इसमें तिथि, पर्व-काल आदि का निरूपण है। इस समय तीन प्रकार का वेदाङ्ग-ज्योतिष प्राप्त है † एक में ३६ श्लोक हैं; यह ऋग्वेद से संबंध रखता है; दूसरा सोमाकर की टीका-युक्त है उसके अन्त में लिखा है 'शेष-कृत यजुर्वेदाङ्ग-ज्योतिषम्' इसमें ४३ श्लोक हैं। इनमें ऋग्वेदीय-ज्योतिष के ३० श्लोक संमिलित हैं, बाकी १३ श्लोक नवीन हैं। ऋग्ज्योतिष के ३६ और यजु के १३ कुल ४९ श्लोक हैं। सोमाकर के लेखानुसार उनका सभाष्य ज्योतिष यजुर्वेदीय समझा जाता है। और वह शेष-कृत है। इसके आरंभ में लिखा है 'कालज्ञानं प्रवक्ष्यामि लगधस्य महात्मनः' इससे ज्ञात होता है, लगध ने कोई ज्योतिष लिखा था उसी के मूल पर प्रस्तुत ज्योतिष लिखा गया है। ज्ञात होता है—जैसे प्राचीन वैदिक व्याकरण के आधार पर पाणिनि व्याकरण एवं वैदिक छन्द.शास्त्र के मूल पर पिङ्गल-नामक छन्दः-शास्त्र की सृष्टि हुई है वैसे ही प्राचीन वैदिक ज्योतिष की भित्ति पर लगध महात्मा का यह वेदाङ्ग-ज्योतिष रचा गया है। लगध किंवा

---

† अथर्व-ज्योतिष तीसरा है—इसमें काश्यप को पितामह ने उपदेश किया है। यह एक प्रकार से मुहूर्त-विषयक है। इसमें सात ग्रह, सात वार हैं। मेषादि द्वादश राशियों का नाम नहीं है। इसको मुहूर्त-विषय का आदि ग्रंथ जानना चाहिए।

शेष कौन थे ? इसका वास्तविक प्रमाण नहीं है । सोमाकर की टीका भी दो प्रकार की है—बड़ी के आदि में सोमाकर अंत में शेष का नाम है । छोटी में दोनों का नाम नहीं है । प्राचीन हस्त-लिखित प्रतियाँ जितनी उपलब्ध हुई हैं, सब त्रुटि, अशुद्धि और पाठान्तरों से घोर मलिन दशा में हैं । मूल-टीका में अनेक विसंवादों से बहुत दिनों से इसके अर्थ लगाने में देशी विदेशी गणितज्ञ विद्वान् व्याकुल होते आये हैं †

वेदाङ्ग-ज्योतिष से ज्ञात होता है—श्रविष्ठा ( धनिष्ठा ) नक्षत्र के आदि से सूर्य का उत्तरायण और आश्लेषा के अर्ध से दक्षिणायन

† पूना के स्वर्गीय श्रीयुत शंकर बालकृष्ण दीक्षितजी ने मराठी में ' भारतीय ज्योतिःशास्त्र ' नामक बड़ा महत्त्व-पूर्ण ऐतिहासिक ग्रंथ लिखा है । ऐसा ग्रंथ आज तक किसी भाषा में नहीं लिखा गया । वेदाङ्ग-ज्योतिष के कुछ श्लोकों का अर्थ—उपपत्ति इसमें प्रसंगवश दिखलाई है और बनारस के डाक्टर थीबो साहब ने भी कई श्लोकों की उपपत्ति निकाली है, परंतु पूरे ग्रंथ की संगति नहीं लगी—जिसको जहाँ तक सूझा, अर्थ सुलझाया—यह पिष्ट-पेषण की दुर्दशा वर्षों तक रही, अन्त में लोगों ने मौन साध लिया । सन् १९०७ में बार्हस्पत्यजी ( लाला छोटेलालजी साहब एग्ज़ीक्युटिव इंजिनियर P. W. D. युक्त प्रदेश ) ने पुराने विद्वानों के लेखों का और प्राचीन वेदाङ्ग की पुस्तकों का संग्रह करके शुद्ध पाठ निश्चित करके अपना सोपपत्तिक अंग्रेज़ी भाष्य प्रकाशित किया—इस कार्य में आप पूर्ण सफल हुए और संपूर्ण श्रेय आपको मिला । वह भाष्य प्रयाग के Hindustan Review में निकला और पुनर्मुद्रित ( Reprint ) भी हुआ इसकी खूब धूम मची । बड़े-बड़े विद्वानों ने स्तुति की । इसके प्रकाशित होते ही श्रीसुधाकर द्विवेदीजी ने भी अपने ' सुधाकर-भाष्य ' सहित ' वेदाङ्ग-ज्योतिष ' निकाला और प्राचीन टीकाकार, दीक्षित थीबो और बार्हस्पत्य के व्याख्यानों की आलोचना करते हुए स्वतंत्र भाष्यकार होगए, उस समय द्विवेदी जी और बार्हस्पत्य का वाद-विवाद भी हुआ—लेख निकले, बड़ी लीला फैली । ' सरस्वती ' में भी लेख प्रकाशित हुए थे ।

का आरंभ होता था। यह उत्तर और दक्षिणगति का समय माघ और श्रावण मास में होता था। उत्तरायण और दक्षिणायन में दिन की बढ़ती और घटती एक प्रस्थ जल के बराबर होती थी। उक्त दोनों अयनों में दिन-रात्रि के मान में ६ मुहूर्त का भेद पड़ता था। धनिष्ठा के आदि में वत्सरारंभ माना जाता था इत्यादि। इसके पूर्वकाल में कभी वासंत-विषुवद्दिन से कभी सूर्य के उत्तरायण के अंत से वर्षारंभ गिना जाता था। पहले चान्द्रमास पूर्णा से गिना जाता था परंतु वेदाङ्ग-ज्योतिष के समय से वह अमावास्या से माना जाने लगा। तैत्तिरीय-संहिता के समय में वर्षारंभ माघी पूर्णा से होता था परंतु वेदाङ्ग-ज्योतिष में माघी अमा से। इन बातों से स्पष्ट है कि संहिताकाल में जैसी गणना-प्रणाली प्रचलित थी, वह वेदाङ्ग ज्योतिष के समय परिवर्तित होगई। अनंतर वराहमिहिर के समय (शक की पाँचवीं शताब्दी) में पुनः परिवर्तन हुआ और उसी संस्कृत-रूप में अब पञ्चाङ्ग-का स्वरूप किसी प्रकार स्थित होरहा है। अस्तु। वास्तव में वेदाङ्ग-ज्योतिष की रचना ज्योतिषशिक्षा देने के अभिप्राय से नहीं हुई। किंतु वैदिक क्रियाओं के संपादनार्थ मात्र है, * उसी के प्रयोजनीय बातों का स्थूल निरूपण किया है। हमारे प्राचीन आर्यों के ज्योतिष-ज्ञान की चरम सीमा इतने में ही समझना भ्रममात्र है। आचार्य वराहमिहिर

---

* कई विदेशी विद्वानों ने 'वेदाङ्ग-ज्योतिष' को देखकर यह समझा है कि प्राचीन आर्यों को इसके सिवा और ज्योतिष का ज्ञान नहीं था परन्तु वेदाङ्ग-ज्योतिष का उद्देश्य क्या है—मेक्समूलर के शब्दो में सुनिए—

'Nor is it the object of the small tract to teach astronomy. It has a practical object, which is to convey such knowledge of the heavenly bodies as is necessary for fixing the days and hours of the Vedic sacrifices.'—History of Ancient Sanskrit Literature, 1859.

ने वेदाङ्ग-ज्योतिष को बहुत प्राचीन माना है इसी लिए अपनी बृहत्संहिता में अयनप्रवृत्ति लिखते हुए—

**'आश्लेषार्द्धाद्दक्षिणमुत्तरमयनं रवेर्धनिष्ठाद्यम्।**
**नूनं कदाचिदासीद्येनाक्तं पूर्वशास्त्रेषु ॥'**

इस आर्या में ' पूर्वशास्त्रेषु ' से वेदाङ्ग ज्योतिष किंवा पराशरतंत्र का स्मरण किया है । ' भारतीय ज्योतिःशास्त्र ' में दीक्षितजी ने ऋक् और यजुर्वेदीय ज्योतिष का समय कई युक्ति और प्रमाणों से लिखा है । वह ईसा के पूर्व १४०० वर्ष में सिद्ध हुआ है । इसके कालनिर्णय में अनेक वितण्डावाद हैं † उक्त पराशरतंत्र सांप्रत में प्राप्त नहीं है, कहीं एक प्रकार का मिला भी है परन्तु वह नवीन संग्रह है क्योंकि उसमें अयनगति का निरूपण है जोकि इस देश में पाँचवीं शताब्दी में भी अज्ञात था । तब मूल पराशरतंत्र कैसे माना जाय ? पराशर कृष्णद्वैपायन-व्यास के पिता थे । निरुक्त के मत से वसिष्ठ के पुत्र महाभारत और विष्णु-पुराण के मत से वसिष्ठ के पौत्र और शक्ति के पुत्र थे । कोई इन्हीं पराशर को आदि सिद्धान्तकार मानते हैं, परन्तु प्रथम मुनि ब्रह्मकृत सिद्धान्त ही समग्र ज्योतिष का आदि है । ब्रह्मसिद्धान्त वैदिकसिद्धान्त का नामान्तर है । क्योंकि वेद ब्रह्मा की सृष्टि है । कुछ भी हो, पराशरसिद्धान्त का ही नाम पराशरतंत्र है । बृहत्संहिता के अनेक स्थलों में पराशर और गर्ग का मत भट्टोत्पल ने अपनी टीका में लिखा है । दोनों बहुत प्राचीन हैं । ज्योतिषिक गणना से ईसा के पूर्व पाँचवीं शताब्दी से चौदहवीं के बीच

---

† बार्हस्पत्यजी के ' वेदाङ्ग-ज्योतिष ' का ऐतिहासिक भाग देखने से अनेक विषयों का ज्ञान हो सकता है । अंग्रेज़ी में होने से, सबको लाभ नहीं पहुँचता । संपूर्ण ग्रंथ का हिंदी में अनुवाद होना परमावश्यक है ।

में दोनों वर्तमान थे † ऐसा निश्चय किया गया है। विशेष निवेचन देखना हो तो मिस्टर सी० वी० वैद्य की 'महाभारत-मीमांसा' देखनी चाहिए। मूल ग्रंथ मराठी भाषा में था, उसका हिंदी अनुवाद उक्त नाम से पं० माधवराव सप्रे महाशय-कृत प्रसिद्ध है।

अब देखना चाहिए कि वेद, संहिता ब्राह्मण आरण्यक और वेदाङ्ग-ज्योतिष में सूत्ररूप से वर्णित ज्योतिषज्ञान, कालक्रम से ऋषियों, मुनियों के द्वारा कैसा विस्तृत हुआ है और भविष्य में आचार्यों के ज्ञान-विकाश में कैसा सहायक होकर कल्पवृक्ष के रूप को धारण किया है। कश्यप का वचन है:—

**'सूर्यः पितामहो व्यासो वसिष्ठोऽत्रिः पराशरः।**
**कश्यपो नारदो गर्गो मरीचिर्मनुरङ्गिराः॥**
**लोमशः पुलिशश्चैव च्यवनो यवनो भृगुः।**
**शौनकोऽष्टादशैवैते ज्योतिःशास्त्रप्रवर्तकाः॥'**

---

† कई पश्चिमी ऐतिहासिक पराशर और गर्ग को ईसा के दो तीनसौ वर्ष पूर्व मानते हैं। कोई महापुरुष, उक्त दोनों नाम के कोई ऋषि ही नहीं मानते, पौराणिकी गाथा मान कर सब बातों को चुटकी बजाकर उड़ा देने को तैयार हैं। डाक्टर कर्न साहब ने बृहत्संहिता को, सन् १८६४ में, कलकत्ता की एसियाटिक सोसायटी द्वारा प्रकाशित कराया था। उसकी भूमिका में आपकी लीला देखिए—

"Many of the Rishis upon whose authority the doctrines of astronomy and astrology are held to be founded are pure myths. By myths here is meant not the personification of any natural phenomenon, or of any moral, historical, social fact; in many cases it is the embodiment of a rude philosophical theory in a poetical shape."—Kern's preface to Brihat Samhita.

कर्न साहब को एक अपूर्ण गर्गसंहिता मिली थी। महाभारत के गर्ग ही संहिता-लेखक हैं। इनके नाम से एक तीर्थ का भी लेख है। बड़े पुराने ज्योतिषी महात्मा थे।

इन दोनों श्लोकों में अठारह ज्योतिःशास्त्र के प्रचारक आचार्यों के नाम गिनाये हैं। इनमें कई संहिता और सिद्धान्त दोनों के कर्ता हैं, * कोई दोनों में केवल एक ही विषय के हैं। किसी के नाम का ग्रंथ दोनों विषयों पर भी नहीं उपलब्ध है। यदि हो भी तो कहीं अंधकार में लीन होगा। उक्त श्लोकों में जिन नामों का उल्लेख है वह क्रम से या, अक्रम से है—इसका ठीक निर्णय कठिन है। यहाँ दो चार प्राचीन और नवीन आचार्यों के श्लोक उद्धृत कर देना आवश्यक है और उनके वचन प्राचीन मतानुसार हैं या, उनके समय में प्रसिद्ध परंपरानुसार किंवा सिद्धान्तों की उपयोगिता अथवा, अनुपयोगिता के अनुसार—इसका विवेचन विज्ञ-विचारक स्वयं कर सकते हैं। क्योंकि 'नैको मुनिर्यस्य मतं प्रमाणम्' का डंका चिरकाल से बजता आया है। इसी सिद्धान्त-शिरोमणि में भी लिखा है 'महतामभिप्रायं महान्त एव विदन्ति।'

आचार्य वराहमिहिर ने अपनी पञ्चसिद्धान्तिका † में लिखा है—

**'दिनकरवसिष्ठपूर्वान्**
**विविधमुनीन्द्रान् प्रणम्य भक्त्यादौ।'**

---

* इनमें कई ऋषियों के नाम से स्मृति भी प्रसिद्ध हैं, प्राचीन १८ स्मृतियों से ३६ हुई, इनसे ६० संख्या पहुँची, उसके बाद ७१ तक संख्या हो गई। देखो 'मनुस्मृति' की भूमिका (न० कि० प्रेस, लखनऊ)

† पञ्चसिद्धान्तिका की एक अशुद्ध प्रति बंबई के पुरातत्त्वज्ञ डा० जी० बूलर साहब को मिली थी। उसी को शुद्ध करके डाक्टर जी० थीबो और महामहोपाध्याय श्रीसुधाकर द्विवेदीजी ने उसका उत्तम संस्करण प्रकाशित किया तभी से इसकी विशेष ख्याति हुई। आदि में थीबो की अंग्रेज़ी में विशाल भूमिका है—उसमें अनेक ज्ञातव्य विषय हैं, फिर मूल और द्विवेदीजी की 'प्रकाशिका' उपपत्ति है, अंत में—थीबो साहब का अंग्रेज़ी अनुवाद है। उक्त पुस्तक बनारस के मेडिकल हाल प्रेस से, सन् १८८९ में प्रकाशित हुई है।

आगे लिखा है—

**'पौलिशरोमकवाशिष्ठ-**
**सौरपैतामहास्तु सिद्धान्ताः ।**
**पञ्चभ्यो द्वावाद्यौ-**
**व्याख्यातौ लाटदेवेन ॥**
**पुलिशविहितः स्फुटोऽसौ-**
**तस्यासन्नस्तु रोमकः प्रोक्तः ।**
**स्पष्टतरः सावित्रः-**
**परिशेषौ दूरविभ्रष्टौ ॥'**

श्रीसुधाकर द्विवेदीजी ने अपनी 'प्रकाशिका' टीका के आरंभ में सूर्यारुणसंवाद से कई श्लोक उद्धृत किए हैं। उन पाँचों सिद्धान्तों के संबंध में इस प्रकार वर्णन है—"आदि वेदाङ्गरूप ज्ञान पितामह—ब्रह्मा को प्राप्त हुआ, उन्होंने अपने पुत्र वसिष्ठ को दिया। विष्णु ने उस ज्ञान को हमको (सूर्य) दिया, वही सौर सिद्धान्त नाम से विख्यात हुआ। उस सिद्धान्त को मैंने मय को दिया। वसिष्ठ ने उस परमज्ञान को निज पुत्र पराशर को दिया—वही वसिष्ठ सिद्धान्त है। पुलिश ने निज निर्मित सिद्धान्त को गर्ग आदि मुनियों को बतलाया। मैंने (सूर्य) शापग्रस्त होकर यवन जाति में जन्म पाकर रोमक को रोमक सिद्धान्त बतलाया। रोमक ने अपने नगर में उसका प्रचार किया। ये पाँच प्रकार के पुराने गणित हैं"

इसकी टिप्पणी में द्विवेदीजी ने लिखा है—वेदाङ्ग-ज्योतिष की रचना के समीप काल में ही ब्रह्मसिद्धान्त बनाया गया है। वसिष्ठ ने इसको पितामह सिद्धान्त के नाम से प्रसिद्ध किया। यों ज्ञात होता है कि ब्रह्मसिद्धान्त के निकट काल में ही वसिष्ठसिद्धान्त बना है। ब्रह्मसिद्धान्त स्थूल उसकी अपेक्षा वसिष्ठसिद्धान्त सूक्ष्म है। दोनों

ग्रंथों के पूर्वापर होने का प्रमाण गणनाक्रम से निःसंदेह सिद्ध होगा। इसके सिवाय द्विवेदीजी ने अपनी 'गणक-तरङ्गिणी' में पराशर के वचनों को देकर, दूसरा क्रम भी दिखलाया है।

भट्टोत्पल ( शक ८८८ ) ने वराहमिहिर की बृहत्संहिता पर टीका लिखी है,※ उसमें नीचे लिखे श्लोक हैं—

'यद्दानवेन्द्राय मयाय सूर्यः,
शास्त्रं ददौ संप्रणताय पूर्वम्।
विष्णुर्वसिष्ठश्च महर्षिमुख्यो,
ज्ञानामृतं यत्परमाससाद॥
पराशरश्चाप्यधिगम्य सोमाद्
गुह्यं सुराणां परमाद्भुतं यत्।
प्रकाशयाञ्चक्रुरनुक्रमेण,
महर्षिसन्तो यवनेषु तत्ते॥'

सिद्धान्ततत्त्वविवेक में कमलाकरभट्ट ने इस प्रकार क्रम निर्देश किया है—

'ब्रह्मा प्राह च नारदाय हिमगुर्यच्छौनकायामलं
माण्डव्याय वसिष्ठसंज्ञकमुनिः सूर्यो मयायाह यत्।'

श्रीबापूदेवशास्त्रीजी ने लिखा है कि 'शाम्भुहोराप्रकाश' में † निम्न-लिखित क्रम है—

---

※ स्वर्गीय श्रीसुधाकरद्विवेदी-संपादित और काशी मेडिकल हाल प्रेस द्वारा प्रकाशित। इसके दो खण्ड हैं। बृहत्संहिता का सटीक संस्करण इससे उत्तम दूसरा नहीं प्रकाशित हुआ।

† यह पुञ्जराज नामक किसी दाक्षिणी ज्योतिषी का जातक फल-ग्रंथ है। नंदीद्वार-नगराधीश शम्भुदास के प्रीत्यर्थ इसको बनाया है। शम्भुदास शक १५८४ में उत्पन्न हुए थे।

'आद्यः सिद्धान्तः सोमसंज्ञो,
यो वै दुर्गाशम्भुना सम्यगुक्तः।
अन्यो धात्रा निर्मितो ब्रह्मसंज्ञः,
सूर्येणोक्तः सौरसंज्ञस्तृतीयः॥'

इन सब प्रमाणों के देखने से सर्वापेक्षा ब्रह्मसिद्धान्त ही प्राचीन समझा गया है। वेदही संपूर्ण ज्योतिषशास्त्र का मूल है, वह ब्रह्मा से प्रादुर्भूत हुआ है। वही शिष्य, प्रशिष्य द्वारा विविध नामों से क्रमशः प्रचारित हुआ है। एकही सिद्धान्त का आश्रय करके ज्ञान-वृद्धि के साथ उसमें संस्कार, परिवर्तन करके, काल क्रम से, अनेक सिद्धान्तों की उत्पत्ति हुई है। इन पाँचों सिद्धान्तों के विषय में कुछ विशेष लिखकर, यह प्रस्ताव समाप्त किया जायगा।

( १ ) पैतामहसिद्धान्त — जो पैतामहसिद्धान्त वराहमिहिर ने पञ्चसिद्धान्तिका में संकलन किया है वह बहुत पुराना है। डाक्टर थीबो साहब उसको वेदाङ्ग-ज्योतिष, गर्गसंहिता, सूर्यप्रज्ञप्ति * प्रभृति के समान प्राचीन मानते हैं। वैदिक काल के वर्ष दिन ३६० के बदले इसमें सौर वर्ष ३६६ दिन माना है। धनिष्ठा नक्षत्र को नक्षत्र-चक्र की आदि एवं परम दिनमान १८ मुहूर्त वा, ३६ दण्ड लिखा है। किंतु प्राचीन मूल सिद्धान्त नहीं, दूसरे शक का पितामह सिद्धान्त वराहमिहिर को मिला है। उसकी ५ आर्या लिखी हैं और सूर्य, चंद्र को छोड़कर दूसरे ग्रहों का नाम नहीं है। पूर्व लेखानुसार आचार्य के समय में इसका गणित शिथिल होगया था, ज्ञात होता है इसी कारण

* यह जैनियों का प्राचीन ज्योतिष है जैसा कि वेदाङ्ग-ज्योतिष है। इसी में दो सूर्य, दो चन्द्र, दो राशिचक्र की कल्पना है जिसका भास्कराचार्य ने गोलाध्याय में खण्डन किया है। सूर्यप्रज्ञप्ति को डाक्टर थीबो साहब ने बङ्गाल की एसियाटिक-सोसायटी के जर्नल में, बहुत वर्ष बीते प्रसिद्ध किया था।

वंदना-मात्र कर लिया है। लेकिन पूरा ग्रहगणित अवश्य था, नहीं तो आर्यभट और ब्रह्मगुप्त अपने सिद्धान्तों का मूल क्यों मानते ? गणित की अशुद्धि तो प्रसिद्ध ही थी, इसीलिए ब्रह्मगुप्त ने स्पष्ट लिख दिया है—

**'ब्रह्मोक्तं ग्रहगणितं महता कालेन यत्खिलीभूतम्।**
**अभिधीयते स्फुटं तज्जिष्णुसुतब्रह्मगुप्तेन॥**
**संसाध्य स्पष्टतरं बीजं नलिकादियन्त्रेण।**
**तत्संस्कृतग्रहेभ्यः कर्तव्यौ निर्णयादेशौ॥'**

प्राचीनकाल से लेकर आज तक चार प्रकार का ब्रह्मसिद्धान्त ज्ञात हुआ है। (१) पञ्चसिद्धान्तिका के अन्तर्गत। (२) विष्णुधर्मोत्तर-पुराण के अन्तर्गत। (३) शाकल्यसंहिता के अन्तर्गत * (४) ब्रह्मगुप्त का ब्राह्मस्फुट सिद्धान्त।

ब्रह्मसिद्धान्त के प्राचीन टीकाकार पृथूदक स्वामी ने लिखा है कि 'विष्णुधर्मोत्तर पुराणान्तर्गत ब्रह्मसिद्धान्त ही ब्रह्मगुप्त का मूल ग्रंथ है। इस पुराण का सिद्धान्त, संभवतः अति प्राचीन पैतामह सिद्धान्त की छाया है, देखना चाहिए एक पैतामह सिद्धान्त-जिसका ब्रह्मा ने वेद से उद्धार किया है वही आर्यभट, ब्रह्मगुप्त और अंत में भास्कर के सिद्धान्त का मूल हुआ है। इस प्रकार वेदही ज्योतिष का मूल है।' सूर्यसिद्धान्त के टीकाकार दादा भाई ने अपनी 'किरणावली' में लिखा है ब्रह्मगुप्त का सिद्धान्त पैतामह सिद्धान्त का बृहत्संस्करण-मात्र है

---

* बंगाल-एसियाटिक-सोसायटी के हस्त-लिखित संस्कृत पुस्तकों के सूचीपत्र में 'शाकल्यसंहिता' का नाम है। इस संहिता के दो चार श्लोक सूर्यसिद्धान्त की टीका में रङ्गनाथ दैवज्ञ ने लिखे हैं। ग्रहयुत्यधिकार श्लोक १४। इसमें ६ अध्याय और ७६४ श्लोक हैं। ब्रह्मा ने नारद को उपदेश किया है। सिद्धान्त-विषय के सिवा मुहूर्त-विषय भी है अतः संहिता नाम रक्खा गया। पञ्चसिद्धान्तिका के आधार पर बनी है। दीक्षितजी ७४२ शक के आसन्न इसका निर्माण-काल निर्धारित करते हैं।

एवं पृथूदक स्वामी-कृत टीका पैतामह भाष्य की टीका-मात्र है' कुछ भी हो ब्रह्मगुप्त ने अनेक विषयों का आयोजन, संशोधन करके प्राचीन पितामह सिद्धान्त को नवीनरूप दिया है यही सर्व संमत और प्रत्यक्ष है। अन्यथा, भास्कराचार्य ब्रह्मगुप्त के सिद्धान्त का आधार कभी न स्वीकृत करते।

( २ ) वासिष्ठसिद्धान्त।—पञ्चसिद्धान्तिका में संगृहीत पैतामह के समान यह भी पुराना है परन्तु कुछ उन्नत दशा में है, इसमें १२ आर्या हैं और सूर्य चन्द्र के सिवा दूसरे ग्रहों का गणित नहीं है। पितामह और वासिष्ठ को वराहमिहिर ने 'दूरविभ्रष्टौ' लिखा है। शकारंभ कालिक यह भी है। ब्रह्मगुप्त और दो एक टीकाकारों की उक्ति से ज्ञात होता है कि पञ्चसिद्धान्तिकोक्त वासिष्ठ के कर्ता विष्णुचन्द्र थे। पूर्व लेख से ज्ञात होता है विष्णु ने वसिष्ठ को ज्योतिष शिक्षा दी थी। परंतु वे विष्णु और विष्णुचन्द्र एक व्यक्ति नहीं हो सकते। डाक्टर थीबो साहब के मत से विष्णुचन्द्र नामक कोई थे, जिन्होंने प्राचीन वासिष्ठसिद्धान्त का संशोधन किया था अतएव इसके निर्माता प्रसिद्ध होगए ( See his introduction to Panch-Siddhantika ) श्रीशंकर बालकृष्ण दीक्षितजी ने अपने 'भारतीय ज्योतिःशास्त्र' में सिद्ध किया है कि ब्रह्मगुप्त के समय में दो प्रकार का वासिष्ठ था। एक मूल, दूसरा विष्णुचन्द्र का। वराहमिहिर के अनंतर विष्णुचन्द्र ने श्रीषेण (श्रीसेन)-कृत रोमकसिद्धान्त का कतिपय विषय संयुक्त करके प्राचीन वासिष्ठ का नवीन संस्करण किया है।

सांप्रत में 'लघुवसिष्ठसिद्धान्त' काशी से प्रकाशित मिलता है*।

---

* कई वर्ष हुए काशी के महामहोपाध्याय श्रीविन्ध्येश्वरीप्रसाद द्विवेदी जी ने 'ज्योतिष-सिद्धान्त-संग्रह' निकालना आरंभ किया था। उसमें व्यास, वसिष्ठ, सोम आदि सिद्धान्त प्रकाशित हुए थे। अब नहीं मालूम कितने प्रकाशित हो चुके हैं।

इसमें करीब ९४ श्लोक हैं। यह प्राचीन वासिष्ठ का नवीन रूपान्तर है। बृहत्संहिता की टीका में भट्टोत्पल ने जो वासिष्ठ-सिद्धान्त के वचन उद्धृत किए हैं, वे इसमें नहीं प्राप्त होते।

( ३ ) रोमकसिद्धान्त।—पञ्चसिद्धान्तिकोक्त रोमकसिद्धान्त के व्याख्याता लाटदेव हैं। ब्रह्मगुप्त ने भी लाटदेव का नाम लिया है—

**'श्रीषेण-विष्णुचन्द्र-प्रद्युम्नार्यभट-लाल-सिंहानाम्।**
**ग्रहणादि-विसंवादात् प्रतिदिवसं सिद्धमज्ञत्वम्॥'**

अर्थात्—इन सबों के ग्रहण–उदयास्त आदि के गणित में प्रत्यक्ष-विरुद्ध स्थिति दृष्टिगोचर होने से पठित समाज में–इनकी मूर्खता–प्रतिदिन प्रसिद्ध होरही है। इस सिद्धान्त की गणना-शैली से सिद्ध है कि किसी रोम किंवा ग्रीक सिद्धान्त के आधार पर इसकी रचना है। अहर्गण यवनपुर के मध्याह्न का साधन किया गया है। कोई अनुमान करते हैं अलक्ज़ेंड्रिया के ( Alexandria ) प्रसिद्ध ज्योतिषी टालमी के पुस्तकाधार पर, संस्कृत में रोमकसिद्धान्त लिखा गया है। ब्रह्मगुप्त कहते हैं–लाट, वसिष्ठ, विजयनंदी और आर्यभट इन चारों के ग्रंथाधार पर श्रीषेण ने रोमक सिद्धान्त को बनाया। आलबेरुनी † का भी यही मत है। डाक्टर थीबो साहब कहते हैं कि श्रीषेण प्राचीन रोमक की रचना न करके, उस समय के अनेक ग्रंथों

---

† शक ८९५ में यवनधर्मावलंबी आलबेरुनी का जन्म हुआ था। भारत में आकर पुराण, दर्शन और ज्योतिष की शिक्षा पंडितों से प्राप्त की थी। ज्योतिष में उसका अधिक अनुराग था। उसके लिखे भारत-विषयक ग्रंथ में उस समय के ज्योतिष-ज्ञान का विशेष वर्णन है। उसके अरबी ग्रंथ का समय शक ९५३ है। उसका अंग्रेज़ी अनुवाद Alberuni's India नाम से प्रसिद्ध है। प्रथम भाग का हिंदी अनुवाद भी प्रयाग के इण्डियन प्रेस ने प्रकाशित किया है।

के विषयों को रोमक में संमिलित किया है । और पहले लाटदेव ने, उसके बाद श्रीषेण ने रोमक का संस्कार किया है।

ब्रह्मगुप्त ने अपने सिद्धान्त में लिखा है—

**'युगमन्वन्तरकल्पाः कालपरिच्छेदकाः स्मृताबुक्ताः।**
**यस्मान्न रोमकेऽतो स्मृतिबाह्यो रोमकस्तस्मात्॥'**

मूल रोमक में युग-मन्वन्तर आदि का उल्लेख न होने से इसकी मान्यता न हुई। बृहत्संहिता की विवृति में भट्टोत्पल ने पौलिश आदि का प्रमाण दिया है, पर रोमक का कहीं नहीं दिया। परंतु श्रीषेण के संस्कृत रोमक में युगादि की चर्चा है—इससे दो प्रकार का रोमक ब्रह्मगुप्त के समय में सिद्ध होता है। दीक्षित महाशय ने 'भारतीय ज्योतिःशास्त्र' में लिखा है—रोमक की गणना से कलियुगारंभ में सूर्य-चन्द्र एकत्र न थे, और तो क्या चान्द्रमास भी पूर्ण न था। मूल रोमक बहुत अशुद्ध था। अस्तु; हिपार्कस † के बाद और टालमी के पूर्व अर्थात् ईसवी वर्ष के आरंभ में मूल रोमक की रचना हुई है।

पौलिशसिद्धान्त।—पौलिश का गणित भी सूक्ष्म नहीं है । इसमें सूर्य-चन्द्र ग्रहण का गणित अति स्थूल है । आलबेरुनी का मत है अलकजेंड्रिया वासी पोलस ( Paulus Alexandrinus ) के यूनानी सिद्धान्त के आधार पर, इसकी रचना हुई है। डाक्टर कर्न इस मत को ठीक न मान कर भी कोई यावनिक ग्रंथ मूल मानते हैं*

---

† ग्रीक ज्योतिषी हिपार्कस ईसाके १२० वर्ष पूर्व था, उसका ग्रंथ लुप्त होगया—उसी काल के आसन्न टालमी ने अपना ग्रंथ बनाया। परंतु इस ग्रंथ के साथ रोमक की एकता नहीं है।

* 'We have no right whatever to infer that ( Paulus Alexandrinus ) and Paulica are one and the same, for identity of name is too slender a ground, especially when the name happens to be a common one. '—Dr. Kern's Preface to his Brihat-Samhita.

इसमें यवनपुर वा, अलक्जेंड्रिया से उज्जयिनी और काशी का देशान्तर लिखा है। नाम सादृश्य से किंवा यवनपुर के लेख से, ऐसी कल्पना निराधार ही है। वराह के पौलिश में अवन्ती से काशी का देशान्तर भी तो है। हां, यह कह सकते हैं कि उस समय आर्यों को यवनपुर ज्ञात था। वराह का पौलिश इसी देश के सिद्धान्त-रचना के अनुसार है। पौलिश का नाम प्राचीन शास्त्रों में प्रसिद्ध है। पौलिश एक प्रकार का न था। भट्टोत्पल और ब्रह्मगुप्त के टीकाकार पृथूदक स्वामी ने उक्त सिद्धान्त के कई श्लोक उद्धृत किए हैं। उनका कुछ सादृश्य सौर और आर्यभट के मतों से होता है। थीबो साहब अनुमान करते हैं—वराह का पौलिश संशोधित और परवर्ती करके इस नाम का दूसरा सिद्धान्त भी बनाया गया है और उसी से परवर्ती टीकाकारों ने श्लोक लिखे हैं। (Introduction to Panch-Siddhantika) वास्तव में प्राचीन वा, आधुनिक कोई पौलिश सांप्रत में प्राप्त नहीं है। वराह और भट्टोत्पल का पौलिश एक नहीं है दीक्षित महाशय ने दिखलाया है कि उत्पल के समय में दो प्रकार का उक्त सिद्धान्त था इत्यादि ( देखो, भारतीय ज्योतिःशास्त्र )।

सूर्य-सिद्धान्त।—भगवान् सूर्यदेव ने इसको स्वयं बनाया और मयासुर को उसकी कठिन तपस्या से सन्तुष्ट होकर उपदेश किया। यह उपाख्यान सूर्य-सिद्धान्त के आरंभ में प्रसिद्ध है और अन्तिम मानाध्याय के अन्त में—

× × ×

**'दिवमाचक्रमेऽर्कांशः प्रविवेश स्वमण्डलम्।**
**मयोऽथ दिव्यं तज्ज्ञानं ज्ञात्वा साक्षाद्विवस्वतः॥**

---

जर्मन के प्रसिद्ध ऐतिहासिक वेबर साहब ने लिखा है—ग्रीक पोलस का जो ग्रंथ मिला है उसमें फलित है, गणित नहीं। उससे वराह के पौलिश की समता नहीं है।

कृतकृत्यमिवात्मानं मेने निर्धूतकल्मषम् ।
ज्ञात्वा तमृषयश्चाथ सूर्यलब्धवरं मयम् ॥
परिवव्रुरुपेत्याथो ज्ञानं पप्रच्छुरादरात् ।
स तेभ्यः प्रददौ प्रीतो ग्रहाणां चरितं महत् ॥
अत्यद्भुततमं लोके रहस्यं ब्रह्मसंमितम् ।'

सूर्यांश पुरुष अन्तर्द्धान हुए–मयासुर को ऋषियों ने आकर घेर लिया और अपने अपने हिस्से का ग्रहचरित जानकर चलते बने। प्राचीन सूर्यसिद्धान्त की उत्पत्ति यही है। त्रेतायुग के आरंभ की बातें हैं। वराहमिहिर ने जिस आधार पर सौर का संकलन किया है, वह मूल ग्रंथ था और पूर्व लिखे पाँचों सिद्धान्तों से व्यवस्थित था, इसी लिए 'स्पष्टतरः सावित्रः' लिखा है। परंतु जिस स्वरूप में आजकल सूर्यसिद्धान्त है, इसमें और पुराने में बहुत भेद है। भगणों में अन्तर–श्लोकों में न्यूनाधिकभाव–बीजोपनयनाध्याय–अयनांश का साधन आदि अनेक पूर्वापर विरुद्ध विषयों का समावेश है। इस बात को कई प्राचीन आचार्यों ने माना है। भट्टोत्पल ने बृहज्जातक की टीका के अंत में लिखा है—

'चैत्रमासस्य पञ्चम्यां सितायां गुरुवासरे ।
वस्वष्टाष्टमिते शाके कृतेयं विवृतिर्मया ॥'

शक ८८८ में भट्टोत्पल थे और बृहत्संहिता की विवृति में सूर्य-सिद्धान्त के कई श्लोक लिखे हैं परन्तु अब नहीं मिलते। शक की एकादश-शताब्दी में भास्कराचार्य ने जो अयन चलन की गति का उल्लेख किया है उसका प्रचलित सूर्यसिद्धान्त से मेल नहीं होता।

शक १२२१ में तैलङ्ग कूचनाचार्य ने 'ग्रहचक्र' नामक सारणी लिखी थी। उसके दो भाग उड़िया अक्षरों में लिखे प्राप्त हुए हैं। पुस्तक अशुद्ध और अपूर्ण है। कई विद्वानों की राय है कि

सारिणी के प्रथम आविष्कर्ता कूचनाचार्य हैं। अस्तु। इन्होंने अपने ग्रंथ में सूर्यसिद्धान्त के कई श्लोक लिखे हैं, वे प्रचलित में मिलते हैं। शक १४२२ में लक्ष्मीदास ने भास्कर के शिरोमणि पर गणित-तत्त्वचिन्तामणि-टीका लिखी है उसमें वृहत्सूर्यसिद्धान्त के नाम से श्लोक भी दिये हैं उनका अब पता नहीं चलता ( Colebrooke's Essays ) शक १५६१ में सिद्धान्तराजकर्ता नित्यानंद लिखते हैं—

**'तथा मयाऽभिच्छलतोऽपि केचित्,**
**स्वान्तर्मुदे किञ्चिददूरगार्थाम्।**
**आचिक्षिपुः स्वां कृतिमर्थदुष्टा-**
**माचार्यवर्यानुस्मृतिं दधानाः॥**
**कलेर्गताब्दैः खखतर्करामैः ( ३६०० )**
**किं वा कियद्वर्षगणाधिकोनैः।**
**प्रकल्पिताजाननतारकाद्यं,**
**बभूव पूर्वं विषुवत्स्थलं हि॥'**

नित्यानंद का मत है, प्रचलित सूर्य-सिद्धान्त वास्तविक नहीं है। वास्तविक ३६०० कलि वर्ष बीतने पर बना था। सुधाकरजी ने भी पञ्चसिद्धान्तिका की टीका में अपना मत स्पष्ट प्रकाशित कर दिया है *। ऐतिहासिक अन्वेषणों के पर्यालोचन से ज्ञात होता है—ईसा के पूर्व तेरहवीं सदी से लेकर प्रायः एक हजार वर्ष के बीच में कोई ज्योतिष ग्रंथ नहीं उपलब्ध होते। परन्तु किसी रूप में ज्योतिष की उन्नति अवश्य हुई होगी। संभव है, उसी समय में ब्रह्म-वसिष्ठ-सूर्य आदि सिद्धान्त बने होंगे।

---

* इस विषय में पूरा विचार 'सूर्य-सिद्धान्त समीक्षा' में महामहोपाध्याय पूज्यपाद पं० श्रीदुर्गाप्रसादद्विवेदीजी ने किया है।

वराह का सूर्य-सिद्धान्त लाटदेव-कृत है, ऐसा आलबेरुनी का मत है। इसी प्रकार का भ्रांत-मत बेवर साहब का है, वे तो वेदाङ्ग-ज्योतिष, सूर्य-सिद्धान्त सबको एक कर्तृक—लाटदेव, लगध को एक व्यक्ति माने हैं। लाटाचार्य वराह के पूर्व थे और उनका कोई ग्रंथ अवश्य था इसी लिए उनका स्वतंत्र मत सूर्य-सिद्धान्त से भी अलग लिखा गया है। पञ्चसिद्धान्तिका में लेख है—

> 'युगणाद्दिनवारासि-
> र्युगणोऽपि हि देशकालसंबद्धः।
> लाटाचार्येणोक्तं,
> यवनपुरेऽर्धास्तगे सूर्ये॥'

यवनपुर के संबंध से ही लाट वैदेशिक समझे जाते हैं। प्राचीन सूर्य-सिद्धान्त से उनका कोई संबंध न था। प्रचलित सूर्य-सिद्धान्त प्राचीन का संस्कृतरूप है, भिन्न भिन्न समयों में इसके कई संस्कार किये गए हैं। यह लाट-कृत है इसका भी दृढ़ प्रमाण नहीं है। पूर्व लेखानुसार, शक की बारहवीं सदी में इसका वर्तमान रूप हुआ है—ऐसा अनुमान किया गया है *। दीक्षित महाशय ने भी लिखा है कि प्राचीन सूर्यसिद्धान्त अर्थात् वराह-कालिक, लाट-कृत नहीं है। और उसका समय प्रायः शक ८८ (१६६ ईसवी) अनुमान किया गया है।

कुछ भी हो, प्राचीन काल से आज तक सूर्य-सिद्धान्त की मान्यता होती आई है, इतनी प्रतिष्ठा अन्य प्राचीन सिद्धान्तों की नहीं हुई। प्राचीन आचार्यों ने बड़ी सावधानी से इसकी रक्षा की और उत्तरोत्तर व्यवस्थित विषयों का संकलन करके इसको लोकप्रिय बना दिया। प्रायः समस्त भारत में इसका प्रचार हुआ और इसके आधार पर

---

* डाक्टर कर्न ने बृहत्संहिता की भूमिका में कई बातें लिखी हैं। (See his Introduction to Brihat Samhita P. 44-46)

अनेक नवीन सिद्धान्त, करण, सारणी आदि बनते गए। अनेक टीका-ग्रंथ भी लिखे गए, जो अब तक प्रकाशित ही नहीं हुए—

प्राचीन करण ग्रंथों में शतानन्द का भास्वती, केशवी, मकरंद, रामविनोद आदि प्रसिद्ध हैं। शक १२२५ में रङ्गनाथ ने 'गूढ़ार्थ-प्रकाशिका' टीका; १५४२ में नृसिंह दैवज्ञ ने 'सौर-भाष्य' १५५० में विश्वनाथ सोदाहरण गहनार्थ-प्रकाशिका, १६४१ में दादाभाई की 'किरणावली' इत्यादि कई टीका-टिप्पण सूर्य-सिद्धान्त पर निर्मित हुए और अभीतक प्रवाह चल रहा है * सन् १८६० ईसवी में बर्जेस साहब (R. E. Burgess) कृत सूर्य-सिद्धान्त का अंग्रेजी अनुवाद उपपत्ति, नोट, क्षेत्र आदि से परिष्कृत 'अमेरिकन ओरियंटल सोसायटी के जर्नल नं० ६ में प्रकाशित हुआ था। इस अनुवाद की बड़ी प्रतिष्ठा हुई। दीक्षित महाशय ने 'भारतीय ज्योतिःशास्त्र' में एवं अन्य ज्योतिर्वेत्ताओं ने भी चर्चा की है। इसी के बाद १८६१ ईसवी में श्रीबापूदेवशास्त्रीजी का अंग्रेजी अनुवाद सटिप्पण कलकत्ता से प्रकाशित हुआ था। उसके सहायक विलकिसन साहब थे, जिन्होंने सिद्धान्तशिरोमणि के गोलाध्याय का अनुवाद उसी समय में प्रकाशित किया था। उक्त दोनों अनुवाद उपयोगी हुए थे।

---

* श्रीसुधाकरद्विवेदीजी की 'सुधावर्षिणी' टीका बङ्गाल की एसियाटिक सोसायटी द्वारा प्रकाशित हुई है। यह द्विवेदीजी की प्रायः अंतिम कृति है। उत्तम है, प्राचीन भाष्यकारों के मतों की आलोचना भी है। सांप्रत के नवीन गणित का भी प्रसंगवश दिग्दर्शन है।

हिंदी अनुवाद भी सांप्रत में कई छपे हैं। किसी में अनुवादमात्र है, किसी में अनुवाद और उपपत्ति दोनों हैं। आज कल प्रयाग की विज्ञान-परिषद् से सूर्यसिद्धान्त का सानुवाद 'विज्ञान-भाष्य' श्रीबाबू महावीरप्रसाद श्रीवास्तव बी. एस. सी. एल. टी., विशारद-कृत प्रकाशित हो रहा है। यह बहुत विशिष्ट है और प्राचीन नवीन सिद्धान्तों से भूषित है।

प्रयाग के पाणिनि आफिस से, कुछ वर्ष हुए, विज्ञानानंद-कृत वङ्गानुवाद भी सूर्य-सिद्धान्त का प्रकाशित हुआ है। वह सोपपात्तिक है। मेरे देखने में नहीं आया। मेरा अनुमान है, वह बर्जेस के अनुवाद के ढंग का होगा।

यहाँ तक वेदाङ्ग ज्योतिष और वराहमिहिर के स्वीकृत पाँच सिद्धान्तों की परिस्थिति का संक्षेप में निरूपण किया गया है। पूर्व जो अठारह सिद्धान्त-प्रवर्तकों के नाम लिखे गए हैं, उनमें, सांप्रत में, पराशर, कश्यप, नारद, गर्ग, व्यास, मनु, भृगु, * और यवन संहिताकारों में प्रसिद्ध हैं। बृहत्संहिता की विवृति में भट्टोत्पल ने संहितोपयुक्त विषयों में प्रमाण-स्वरूप इनके वचन उद्धृत किए हैं किंतु प्रकृत सिद्धान्तोपयुक्त विषयों में प्रमाण वचन नहीं हैं। ऐसे मौक़े पर, पुलिश, वसिष्ठ, सूर्य-सिद्धान्त, आर्यभट, ब्रह्मगुप्त के वचन ही अधिक संख्या में उपलब्ध होते हैं। देखो, बृहत्संहिता का 'सांवत्सरसूत्राध्याय,' उसमें आचार्य वराहमिहिर ने कैसी व्यवस्था की है। जब प्राचीन ग्रंथों का ही अभाव है, तो उनके विषयों और रचना-काल के संबंध में क्या निर्णय हो सकता है। कहीं दुर्बल प्रमाण प्राप्त होते हैं, कहीं पर केवल किंवदन्ती का आश्रय करना पड़ता है। ऐसी दशा में निर्मूल कल्पना-जाल के फैलाने से कोई लाभ नहीं है। ऋषियों और मुनियों के सिद्धान्तों की कथा समाप्त की जाती है। अब प्रधान सिद्धान्तकर्ता आचार्यों के बारे में कुछ लिखना आवश्यक है। विचारशील ज्योतिर्वेत्ता महाशयों को यह स्मरण रखना चाहिए कि प्राचीन काल से वर्तमान समय तक ज्योतिःशास्त्र में जितना परिवर्तन हुआ है, संस्कृत-साहित्य के दूसरे शास्त्रों में प्रायः उतना नहीं हुआ है। ज्योतिःशास्त्र

* भृगु-संहिता अनेक स्वरूपों में व्याप्त है, उसकी प्राचीनता या नवीनता ईश्वर ही जानें।

विज्ञानमूलक होने से ही प्राचीन किंवा नवीन आचार्यों को उसकी न्यूनता पूर्ण करने के लिए बाध्य होना पड़ा। विज्ञानमात्र उन्नतिशील पदार्थ है, चिरकाल तक उसका एकही स्वरूप किसी प्रकार नहीं रह सकता * इसमें किसी को दोषभागी ठहराना, किसी अंश में, न्याय-संगत नहीं ज्ञात होता।

**आर्यभट**—वास्तव में ये महानुभाव ज्योतिःशास्त्र के प्रतिष्ठाता और प्राचीन गुण-गौरव के संरक्षक हुए। इनसे पूर्वकाल का कोई मानुष-सिद्धान्त उपलब्ध नहीं होता। इनके सिद्धान्त का नाम आर्यभटीय है। प्राचीन समय से आज तक इसकी मान्यता चली आती है। ब्रह्म-सिद्धान्त ही को मूल माना है। मङ्गलाचरण—

**'प्रणिपत्यैकमनेकं कं सत्यां देवतां परब्रह्म।**
**आर्यभटस्त्रीणि गदति गणितं कालक्रियां गोलम्॥'**

इस सिद्धान्त में दो खण्ड हैं, प्रथम—दशगीति, द्वितीय—आर्याष्टोत्तरशत। दशगीति में १० आर्या और गणित—कालक्रिया—गोल में १०८ आर्या हैं। आर्यभट ने १,२,३ आदि संख्या के द्योतक क, ख, ग वर्ण कल्पना किए हैं अर्थात्—अ, आ इत्यादि स्वरवर्ण और क, ख आदि व्यंजन वर्णों का एक, एक संख्या-वाचक अर्थ देकर बड़ी-बड़ी संख्याओं को प्रकाशित किया है। वर्णों को इस प्रकार संख्या-सूचक किसी प्राचीन आचार्य ने नहीं कल्पित किया है।

---

* डाक्टर कर्न भी लिखते हैं—

And in no branch of Sanskrit literature have changes been made so freely as in astronomical works. Not from unworthy motives; on the contrary, the Hindu astrenomers were the only class of learned men their country who had an idea of science being progressive, not stationary or retrogressive—Dr. Kerns preface to his Brihat Samhita.

यवनों में ऐसी प्रथा थी, इसीलिए द्विवेदीजी ने 'गणक-तरङ्गिणी' में संदेह किया है कि आर्यभट ने संभवतः किसी यवन से यह रीति और उनके ज्योतिष-ज्ञान को भी सीखा होगा * उक्त संख्या निर्देश में लेखन-क्रम वाम-गति से ही माना है । उस समय शकाब्द से गणना-क्रम प्रचलित न था इसीलिए कलिवर्ष का व्यवहार किया है, अनन्तर वराह-मिहिर ने शकाब्द को प्रचलित किया । कल्प के ग्रहभगणादि न लिखकर महायुग के लिखे हैं । अपना समय कालक्रियापाद में लिखा है—

**'षष्ट्यब्दानां षष्टिर्यदा व्यतीतास्त्रयश्च युगपादाः ।**
**त्र्यधिका विंशतिरब्दास्तदेह मम जन्मनोऽतीताः ॥'**

अर्थात्—कलियुग के ३६०० वर्ष बीतने पर आपकी अवस्था २३ वर्ष की थी । इसलिए ३५७७ कलिवर्ष में ३१७९ घटाने से—३७८ शक में अर्थात् ईसा की ५७६ ईसवी में अपना सिद्धान्त बनाया है । उक्त सिद्धान्त में 'कुसुमपुरेऽभ्यर्च्य तज्ज्ञानम्' लिखकर वर्तमान 'पटना' मण्डल में रहते हुए बनाना प्रकट किया है कुसुमपुर, पुष्पपुर, पाटलिपुत्र नाम पटना के हैं । प्राचीन काल में भारत की राजधानी थी और वहाँ उज्जयिनी, धारा के समान विद्वानों का जमघट रहता था ।

आर्यभटीय के प्राचीन टीकाकार परमेश्वर और सूर्यदेव यज्वा हैं । दोनों के क्रम से नाम भट-दीपिका और भट-प्रकाशिका है । परमेश्वर ने अपनी टीका में सूर्यदेव का प्रसंग किया है इससे सूर्यदेव प्राचीन और परमेश्वर उनसे अर्वाचीन हैं । और भी 'भट-प्रकाशिका' के आधार पर भास्कराचार्य ने आर्यभट की कुछ त्रुटियाँ भी दिखलाई

---

* दीक्षितजी लिखते हैं—'तैत्तिरीय-प्रातिशाख्य' में वर्णों से संख्या का निर्देश पाया जाता है ।

और परमेश्वर ने भास्कराचार्य के वाक्य अपनी टीका में लिखे हैं। अतः सिद्ध है, भास्कर के पूर्व सूर्यदेव और उनके बाद में परमेश्वर का समय है। उक्त भट-दीपिका के साथ आर्यभटीय को डाक्टर कर्न ने सबसे प्रथम प्रकाशित किया था * डाक्टर साहब ने अपनी बृहत्संहिता की भूमिका में आर्यभट के विषय में बहुत बातें लिखी हैं ( See his Preface to Brihat Sambita P. 55-61 ).

आर्यभट ने भू-भ्रमण को लिखा है, यह बात प्रसिद्ध है। परन्तु उनके टीकाकार और लल्ल श्रीपति, ब्रह्मगुप्त आदि ने खण्डन करने में ही अपना पाण्डित्य दिखलाया है। यूरोप में शक की पंद्रहवीं सदी में कोपर्निकस ( Copernicus ) ने इस विषय का निश्चय किया। आज दिन वह अनेक प्रमाण और युक्तियों से दृढ़ होगया है और भू-भ्रमण की सत्यता स्कूलों के बालक तक जान गए हैं, यह विज्ञान की अचिंतित महिमा का विकाश है †

वराहमिहिर ने पञ्चसिद्धान्तिका में लिखा है—

**'लङ्कार्धरात्रसमये दिनप्रवृत्तिं जगाद चार्यभटः ।**
**भूयः स एव चार्कोदयात्प्रवृत्त्याह लङ्कायाम् ॥'**

अर्थात् आर्यभट ने लङ्का (भू-मध्यरेखा ) में अर्धरात्रि से दिन का आरम्भ माना है और पुनः सूर्योदय से भी माना है। दोनों बातें कही हैं। कर्न-प्रकाशित आर्यभटीय में अर्धरात्रि से नहीं सूर्योदय से ही वार-प्रवृत्ति का विधान है। इस कारण लोगों का अनुमान है कि प्राचीन आर्यभटीय में भी कुछ गड़बड़ हो गया है।

**द्वितीय आर्यभट**—प्रथम आर्यभट और उनका सिद्धान्त वृद्ध आर्यभट

---

* Aryabhatiya. A manual of astronomy, edited by Dr. H. Kern, Leyden 1874.

† ब्राह्मस्फुट सिद्धान्त के टीकाकार पृथूदकस्वामी ने अपने वाक्यों में लिखा है—'भपञ्जरः स्थिरो भूरेवावृत्यावृत्य प्रातिदैवसिकौ उदयास्तमयौ संपादयति नक्षत्रग्रहाणाम् ।' यह आर्यभट का ही मत है।

और लघु आर्यभटीय के नाम से पीछे से प्रसिद्ध हुआ। कारण कि आर्यभटीय का दूसरा संस्करण किसी अज्ञात विद्वान् का किया भी है उसका नाम महाआर्यसिद्धान्त—आर्यभट-महासिद्धान्त और महासिद्धान्त नाम से भिन्न भिन्न लिखित प्रतियों में प्राप्त हुआ है। इसमें १८ अध्याय एवं ६२५ आर्या-उपगीति है—पाटीगणित, क्षेत्रव्यवहार और बीजगणित भी सम्मिलित है। लेखक ने अक्षरों से संख्या प्रकाश किया है, पर दक्षिण-गति से लिखा है, मैंने वृद्धार्यभट का अनुसरण करके उसमें संस्कार किया है। पराशर-सिद्धान्त से ग्रहभगण आदि लिए हैं, कलि में पराशर-मत ही प्रशस्त है। इत्यादि।

ब्रह्मगुप्त ने प्रथम आर्यभट को जो दोष दिखलाए हैं उनके मार्जन की चेष्टा इसमें है और आर्यभट, वराहमिहिर, ब्रह्मगुप्त, लल्ल किसीने अयन-गति नहीं लिखी, परन्तु इस सिद्धान्त में है, इससे ब्रह्मगुप्त के वाद इसके कर्ता ठहरते हैं। भास्कराचार्य ने शिरोमणि के स्पष्टाधिकार में द्रेष्काणोदय आर्यभटीय का दिया है, वह इसको छोड़ किसीने नहीं कहा इसलिए भास्कर से प्राचीन हैं। भट्टोत्पल ने अनेक ग्रंथों के प्रमाण अपनी टीका में दिए हैं, पर इस महासिद्धान्त का कहीं नाम नहीं है और भी इस देश में अयन-गति का पूर्ण ज्ञान शक की आठवीं सदी में हो चुका था। इन कारणों से महासिद्धान्त की रचना शक की नवीं सदी में हुई है-ऐसा निश्चय किया गया है। इसको श्रीसुधाकरद्विवेदीजी ने अपनी टीका सहित 'बनारस-संस्कृत-सिरीज़' में प्रकाशित किया है। आर्यपक्षीय गणित का प्रचार इस समय दक्षिण के मालावार, तामील देशों में अधिक है। इधर वैष्णव संप्रदायियों में भी बहुत दिनों से, व्रत-उपवास आदि में आर्यपक्षीय गणित का ही प्राधान्य चला आता है। धर्म-व्यवस्थापकों ने अपनी राय देदी है—

**‘विष्णोश्च जन्मदिवसानि हरेर्दिनं च**
**कार्याणि चार्यभटशास्त्रत एव सर्वैः।’ इत्यादि।**

आर्यभट पटनानिवासी माने जाते हैं, परन्तु दूर देशों में उनके गणित का प्रचार तो है, पर विहार, बंगाल में प्रचलित नहीं है। इस कारण दीक्षितजी कहते हैं—आर्यभट का कुसुमपुर पटना नहीं है। ※

**लल्ल**।—आर्यभटीय, के आधार पर लल्लाचार्य ने ‘शिष्यधीवृद्धिद’ नामक सिद्धान्त वनाया है जैसा कि आदि में लिखते हैं——

**‘आचार्यार्यभटोदितं सुविषमं व्योमौकसां कर्मय-**
**च्छिष्याणामभिधीयते तदधुना लल्लेन धीवृद्धिदम्।’**

आगे चलकर पुनः कहते हैं—

**‘विज्ञाय शास्त्रामलमार्यभटप्रणीतं**
**तन्त्राणि यद्यपि कृतानि तदीय शिष्यैः।**
**कर्मक्रमो न खलु सम्यगुदीरितस्तैः**
**कर्म ब्रवीम्यहमतः क्रमशस्तु सूक्ष्मम्॥’**

आर्यभटीय को मूल मानकर उनके शिष्यों ने कई तंत्र लिखे परंतु गणना क्रम का निर्देश नहीं किया इसलिए मैं क्रम से सम्पूर्ण गणित का निरूपण करता हूं। किसी शिष्य का नाम नहीं लिया। किसी किसी का अनुमान है प्रद्युम्न, श्रीसेन किंवा लाटदेव आदि में कोई होगा। धीवृद्धिद के अन्त में लल्ल ने अपने कुल का वर्णन किया है,

---

※ आर्यभट के विषय में, मेरा लेख प्रयाग की प्रसिद्ध मासिकपत्रिका ‘सरस्वती’ में कई वर्ष पूर्व प्रकाशित हो चुका है। सन् का स्मरण नहीं। मद्रास के Indian Review मासिक पत्र में, एक दक्षिणी महाशय का लेख भी, उसी समय निकला था। वह अंक इस समय न होने से, दो, चार विशेष न लिख सका।

उसमें अपने को शाम्ब का पौत्र और त्रिविक्रमभट्ट का पुत्र लिखा है। करणाब्द ४२० शक दिया है इसीके आसन्न काल में इनकी स्थिति अनुमित होती है। लल्लाचार्य अपने समय के एक प्रसिद्ध ज्योतिषी थे और इनके 'धीवृद्धिद' * का पठन-पाठन में प्रचार भी खूब था।

कोई 'रत्नकोष' नामक संहिता ग्रंथ इनका था वह अब नहीं उपलब्ध है। श्रीपति ने अपनी 'रत्नमाला' इसीके आधार पर बनाई थी। रत्नमाला के टीकाकार महादेव ने नक्षत्रों की संख्या में लल्ल का मत लिखा है। भास्कराचार्य ने भूपृष्ठफल के साधन में लल्लका खण्डन किया है इससे इनका 'पाटीगणित' भी था। कुछ लोगों का कहना है कि लल्ल आर्यभट के शिष्य थे। इन्होंने आर्यभट के भूभ्रमण का खंडन भी किया है। उस समय खंडन की हवा बड़ी तेजी से चलती थी। लल्ल आर्यभट के भक्त थे यह उनके लेख से भी विदित है शिष्य होने या, न होने से कोई लाभ नहीं। ये आर्यपक्ष के प्रवर्तक थे इनके करण ग्रंथ को देखकर, १०१४ शक में ब्रह्मदेव ने करण-प्रकाश और १६६९ शक में दामोदर ने भटतुल्य की रचना की है। करणप्रकाश को श्रीसुधाकरजी द्विवेदी ने उपपत्ति के साथ बनारस से प्रसिद्ध किया है।

**वराहमिहिर**।—त्रिस्कन्ध ज्योतिःशास्त्र के रहस्यवेत्ता, विविध-विद्या-निधान, नैसर्गिक कविता-लता के प्रेमाश्रय, परमाचार्य श्रीवराहमिहिर, प्राचीन काल से आज तक अपनी कीर्त्ति-कौमुदी से संसार को भासित कर रहे हैं। आपने जिस ज्ञान-सम्पत्ति का विकाश किया है, वह सर्वथा प्रशंसनीय और आश्चर्यकारक है। वास्तव में आप महामति और सर्वमान्य हुए। इसीलिए विद्वानों ने मुक्त कण्ठ से स्तुति की है—

---

* 'शिष्यधीवृद्धिद' का संस्करण श्रीसुधाकर द्विवेदीजी का प्रसिद्ध है।

'मिहिरमिव वराहमिहिरं,
वंदे संदेहभेदिनं जगताम् ।'

इत्यादि । वराहमिहिर ने पञ्चसिद्धान्तिका, बृहत्संहिता, योगयात्रा, बृहज्जातक, लघुजातक, विवाहपटल और समास-संहिता--इतने ग्रंथ निर्माण किए हैं। इनमें विवाहपटल और समास-संहिता इस समय अप्राप्य हैं । शेष में पञ्चसिद्धान्तिका को छोड़कर सब पर भट्टोत्पल की टीका है । योगयात्रा भी उत्तम ग्रंथ है, परन्तु आज तक किसी विद्वान् ने इसको प्रकाशित करने का उद्योग नहीं किया ।

वराहमिहिरने बृहज्जातक के अन्त में--

'आदित्यदासतनयस्तदवाप्तबोधः
कापित्थके सवितृलब्धवरप्रसादः ।
आवन्तिको मुनिमतान्यवलोक्य सम्यक्
होरां वराहमिहिरो रुचिरां चकार ॥

कापित्थ नगर में सूर्यदेव से वर प्राप्त किया और अपने पिता आदित्यदास से ज्योतिःशास्त्र की शिक्षा प्राप्त की अनंतर उज्जयिनी में जाकर रहने लगे । उस समय उज्जयिनी वा, अवन्ती में विद्या का बड़ा आदर था । जनश्रुति है कि अवन्ती के राजा विक्रमादित्य सर्वदा पंडितमण्डलीद्वारा परिवेष्टित रहते थे, उनकी नवरत्न-सभा के एक रत्नों में वराहमिहिर भी थे * आचार्य ने पञ्चसिद्धान्तिका में करणाब्द

---

* शक को द्वादश-शताब्दी में किसी कालिदास ज्योतिषी ने ज्योतिर्विदाभरण नामक मुहूर्त ग्रन्थ बनाया है । उसके २२ वें अध्याय में लिखा है — 'मालवेन्द्र श्रीविक्रमार्क के समय में कालिदास ने यह ग्रन्थ लिखा' यही नहीं, विक्रम की कीर्त्ति, नवरत्नसभा, शककाल-प्रवर्तन आदि अनेक कथाओं का चर्चा निःशंक होकर की है । वररुचि, शंकु, अमर, जिष्णु, बादरायण, त्रिलोचन, हरी आदि कई विद्वानों को सभासद बनाया है, और स्वयं रघुवंश आदि तीनों काव्यों के भी प्रणेता बनकर, वराहमिहिर को साथ लिए नवरत्न-सभा में विरा-

४२७ शक लिखा है, इससे शक की पांचवीं सदी में उनका अस्तित्व निर्विवाद है। डाक्टर भाऊदाजी ने लिखा है कि ब्रह्मगुप्तकृत 'खण्ड-खाद्य' नामक करण ग्रंथ के टीकाकार आमराज दैवज्ञ ने प्रकट किया है कि-'नवाधिकपञ्चशतसंख्यशके वराहमिहिराचार्यो दिवं गतः।' ५०९ शक में आचार्य की मृत्यु हुई। अलबेरुनी आदि का यही मत है कि ४२७ शक पञ्चसिद्धान्तिका का करणाब्द है, आचार्य के जन्मकालिक वर्ष का मान नहीं है। १८ वर्ष से ऊपर २५ तक की अवस्था में आचार्य ने अपने करणग्रंथ का संकलन अवश्य किया है। उनके बनाये बड़े बड़े ग्रंथ हैं-इनके बनाने में, अधिक समय लगना असम्भव नहीं है, आचार्य की दीर्घायु होना सिद्ध होता है। प्रमाणाभाव से आमराज लिखित मृत्युशक अप्रामाणिक माना गया है।

आचार्य वराहमिहिर का बृहज्जातक और लघुजातक सर्वत्र पठन-पाठन में प्रचलित और फलित विषय का सर्वमान्य, गंभीर और मत-

---

जमान हुए हैं। ग्रन्थ-रचना का समय-'वर्षे सिन्धुरदर्शनाम्बरगुणै ३०६८ र्याते कलेः संमिते', अर्थात् शक के १११ वर्ष पूर्व विक्रम की सभा में ज्योतिर्विदा-भरण आदि की रचना हुई है। ज्ञात होता है किसी ने इस अध्याय को पीछे से जोड़ दिया है अन्यथा, कालिदास की ही वंचना जाननी चाहिए इससे आत्म-श्लाघा के सिवा क्या है? स्वप्नसृष्टि है। शकारम्भ के १११ वर्ष पूर्व स्वयं थे ही तो भी उक्त ग्रन्थ के पहले अध्याय में शकाब्द से प्रभवादि वर्षों की गणना की है-अयनांश साधन का सूत्र देकर शक वर्ष में ४४५ घटाया है अर्थात् अब शक की पांचवीं सदी में भी आप वर्तमान थे। जिस अयनांश का निर्णय ब्रह्मगुप्त (शक की छठी सदी) ने न कर पाया। उसको आप शकारम्भ के पूर्व ही निश्चित कर चुके थे। इन्हीं सब पर-स्पर विरुद्ध बातों से ज्योतिर्विदाभरण और उसके कर्ता का कभी आदर नहीं हुआ। अस्तु! विक्रमादित्य कई हुए हैं सम्भव है हर्षविक्रम के समय में वराहमिहिर रहे हों। कालिदास कई हुए हैं-परन्तु इनके समान आदि कालि-दास कोई नहीं बना।

मतान्तरों के विचार से पूर्ण है। बृहज्जातक में मेषादि राशियों की यवनसंज्ञा, अनेक पारिभाषिक शब्द, एवं यवनाचार्य का भी उल्लेख है। मय, शक्ति, जीवशर्मा, मणित्थ, विष्णुगुप्त ( चाणक्य ) देवस्वामी, सिद्धसेन, सत्याचार्य और भगदत्त प्रभृति के नाम हैं। भट्टोत्पल की टीका में भी अनेक ज्योतिषियों का मत संकलित है। इससे स्पष्ट है प्राचीन समय में फलित ज्योतिष पर यवनों ( ग्रीक ) का प्रभाव बहुत प्रबल था और इस देश में अनेक-रूप में फलित का प्रचार हुआ क्योंकि प्राचीनों की श्रद्धा इधर बड़ी उत्कट थी। इसी कारण यवनों के संसर्ग से जातकस्कंध खूब पुष्ट हुआ। गर्ग के समय से देशान्तरीय ज्ञान का इस देश में सूत्रपात हुआ और प्रथम होराशास्त्र और अनंतर में अरब के संसर्ग से ताजिक की बड़ी धूम मची। वास्तव में होरा और ताजिक में ही यवनशब्दों की अधिकता है, गणितभाग में नहीं।

बृहज्जातक * पर महीधरकृत एक विवरण है। एक दाक्षिणी की दशाध्यायी टीका भी है। परंतु भट्टोत्पल की टीका बहुत उत्तम है। उत्पलजी काश्मीरनिवासी और चतुरस्र विद्वान् थे। वराहमिहिर के पुत्र पृथुयशाकृत ' षट्पञ्चाशिका ' प्रश्नग्रन्थ और ब्रह्मगुप्त के ' खण्डखाद्य ' पर भी उत्पल की टीका है। सच तो यह है कि कालिदास के लिये मल्लिनाथ जैसे सिद्धहस्त टीकाकार उत्पन्न होगए थे वैसेही वराहमिहिर के लिये भट्टोत्पल—एक अद्वितीय प्रतिभाशाली टीकाकार होगए हैं। प्राचीन समय से आजतक ज्योतिष ग्रथों का मार्मिक टीकाकार—दूसरा नहीं हुआ। इनपर सबकी अटल श्रद्धा बनी हुई है †

* एक प्राचीन ' सारावली ' नामक बड़ा जातक ग्रंथ कल्याणवर्माकृत है। इसका निर्माण प्रायः शक ९०० में हुआ है। यवनों के होराशास्त्र का सार संकलन करने ही से ' सारावली ' नाम हुआ है। भट्टोत्पल ने इस ग्रंथ से अनेक वचन निज टीका में लिखे हैं। सांप्रत में बंबई के निर्णयसागर प्रेस से यह ग्रंथ प्रकाशित हुआ है।

† डाक्टरकर्न ने बृहत्संहिता की भूमिका में बड़ी प्रशंसा करते हुए लिखा है:—

**ब्रह्मगुप्त**।–इनका नाम सुप्रसिद्ध है। अपने समय में बड़ेही वेध-विद्या-निपुण, प्रतिष्ठित और असाधारण विद्वान् हुए। ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त इनका प्रधान ग्रंथ है। पृथूदक स्वामी चतुर्वेदाचार्य की प्राचीन टीका के आधार पर श्रीसुधाकर द्विवेदीजी ने अपने नूतन-तिलक के साथ सांप्रत में इसको प्रकाशित किया है। उसमें लिखा है—

'श्रीचापवंशतिलके
श्रीव्याघ्रमुखे नृपे शकनृपालात्।
पञ्चाशत्संयुक्तैर्वर्षशतैः पञ्चभिरतीतैः॥
ब्राह्मस्फुटसिद्धान्तः—
त्रिंशद्वर्षेण कृतो जिष्णुसुत-ब्रह्मगुप्तेन।'

अर्थात् श्रीव्याघ्रमुखराजा के राज्यकाल शक ५५० में, तीस वर्ष की अवस्था में, ब्रह्मगुप्तने यह सिद्धान्त बनाया। और वृद्धावस्था में अर्थात् शक ५८७ में आर्यसिद्धान्तानुसार 'खण्डखाद्य' करण की रचना की है इसपर शक ९६२ में काश्मीरक वरुण ने टीका लिखी है। उसमें ब्रह्मगुप्त को 'भिल्लमालकाचार्य' लिखा है। दीक्षितजी ने अपने भारतीय ज्योतिःशास्त्र में लिखा है भिनमाल, भीलमाल और श्रीमाल एकही ग्राम के नाम हैं। जब हुएनसाँग चीनपर्यटक ( ६५० ईसवी ) इस देश में थे, तब भिलमाल उत्तर गुर्जर-देश की राजधानी थी। माघ कवि भी वहीं रहते थे। गुजरात की उत्तर सीमापर–दक्षिण मारवाड़ के अन्तर्गत यह स्थान है। आलबेरुनी ने मुलतान के पास उक्त स्थान को माना है। गणकतरङ्गिणी में द्विवेदीजी रीवाँनरेश श्रीव्याघ्रमुख के आश्रित ब्रह्मगुप्त को लिखते हैं। परंतु दीक्षितजी का विचार ठीक जँचता है।

---

' We owe the knowledge of nearly all the particulars about the predecessors of Varāh-Mihir to Bhatta Utpala. This astronomer who as we have had occasion to notice, flourished in the middle of 10th century of our eras '..............P. 61.

ब्रह्मगुप्त ही ब्रह्मपक्ष के मूल हैं। इन्हीं के संस्कृत-ब्राह्मस्फुट के आधार पर, भास्कराचार्य से भी पहले ९६४ शक में भोजराज ने 'राजमृगाङ्क' करण बनाया था। गुणभद्र नामक जैनी ने 'उत्तरपुराण' नामक पुराण में ब्रह्मगुप्त के अनुसार ग्रह-स्थिति लिखी है जो ८२० शक में बना है। ९८० शक में वल्लभ-वंशज दशबल नामक राजा ने 'करण-कमल-मार्तण्ड' फिर भास्कर का करण कुतूहल, महादेवी सारणी और १५०० शक में खेट सिद्धि, चन्द्रार्की आदि करण सब ब्रह्मपक्ष के अनुसारी हैं। ब्रह्मगुप्त के पूर्व बीजगणित अवश्य था, परंतु इसके प्रधान प्रवर्तक इन्हीं को कह सकते हैं। यूरोप के बीजगणित का मूल अरब है और अरबवालों के हमारे ब्रह्मगुप्तजी हैं। अरबवालों ने ब्रह्मसिद्धान्त के अनुवाद का नाम 'सिंद हिंद' और खण्डखाद्य का 'अलकंद' रक्खा था। टालमी के ग्रंथों का प्रचार होने के पूर्व इसी देश के सिद्धान्त का प्रचार भिन्न भिन्न देशों में था।

आर्यभट और ब्रह्मगुप्त ने अयनगति के विषय में कुछ नहीं लिखा। उस समय वेध से उपलब्धि ठीक न हुई होगी और गति का ज्ञान न भया होगा। ५०। ६० वर्ष में जिसकी एक अंश गति होती है—ऐसे सूक्ष्म विषय का ज्ञान प्राचीन-काल के स्थूल यन्त्रों से, सहज में कैसे हो? कुछ भी हो, आचार्य ब्रह्मगुप्त सर्वथा अलौकिक प्रतिभावान् व्यक्ति और विज्ञान की दृष्टि से सत्समालोचकों के आदर्शभूत थे।

**श्रीपति**।—श्रीपति की जातकपद्धति और ज्योतिषरत्नमाला दोनों ज्योतिषियों के लिए कल्पवृक्ष हैं। रत्नमाला के एक टीकाकार महादेव ने लिखा है—श्रीपति काश्यपवंशीय केशव के पौत्र और नागदेव के पुत्र थे। द्विवेदीजी को श्रीपतिकृत-धीकोटि नामक चन्द्र-सूर्य साधन विषयक करण मिला था, उसमें ९६१ शक लिखा था। संभवतः इस शक के आसन्न काल में श्रीपति का जन्म हुआ होगा। अपने समय में

त्रिस्कन्ध–ज्योतिःशास्त्र के अपूर्व विद्वान् और संमानास्पद थे इसमें कोई संशय नहीं। आपकी कविता भी सरल, मधुर और उच्च कोटिकी होती थी। आपका बनाया 'सिद्धान्त-शेखर' नामक एक सिद्धान्त था, परंतु अब उसका कहीं पता नहीं–' कालो जगद्भक्षकः।'

**भास्कराचार्य**।–आपका नाम इस समय संसार में भलीभांति प्रसिद्ध है। वराहमिहिर और ब्रह्मगुप्त के बाद आप के समान प्रतिभाशाली-सर्वगुण समन्वित दूसरा ज्योतिर्विद् नहीं हुआ। आपने बड़े प्रारब्धी और विद्या-विनय-संपन्न ब्राह्मण कुल में जन्म लिया। निम्नलिखित ग्रंथ आपके सर्वत्र प्रचलित हैं और बड़े आदर से पढ़े पढ़ाए जाते हैं– लीलावती, बीजगणित, सिद्धान्तशिरोमणि, करणकुतूहल और सर्वतोभद्र। सब ग्रंथों पर, कई प्राचीन, नवीन टीका-टिप्पणी यथासमय, विद्वानों ने लिखी हैं और सब सिद्धान्त-प्रेमियों को परिज्ञात हैं।

शिरोमणि के अन्त में अपना कुल वर्णन, देश, ग्राम आदिका निर्देश स्वयं कर दिया है। शक १०३६ में जन्म लेकर ३६ वर्ष की अवस्था में शिरोमणि को बनाया। इसका उत्तम संस्करण श्रीबापूदेव शास्त्रीजी का प्रसिद्ध है। शास्त्रीजी ने अपनी टिप्पणी भी श्लोकबद्ध लिखी हैं। परंतु उसकी उपपत्ति विना विशेष-विवरण के किसी के समझ में नहीं आसकती, प्रायः बहुत कम विद्वान् या, विद्यार्थी उससे लाभ उठा सकते हैं। शास्त्रीजी के जीवितकाल में, उनके प्रधान छात्रों में जिन्हों ने समझ-बूझ लिया होगा, वे तो जानते ही होंगे और अनंतर उन लोगोंने जिसको बतलाया होगा, वे उसकी कुंजी से अवश्य परिचित होंगे।

ब्रह्मगुप्त का ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त और पृथूदकस्वामी ( चतुर्वेदाचार्य ) का भाष्य मूल मानकर, भास्कराचार्य ने अपना शिरोमणि बनाया है और आर्यभट, लल्ल, ब्रह्मगुप्त आदि के मतों का स्थल-विशेष में आलो-

चन भी किया है। सबकी भूलें बड़े हर्ष से दिखलाई हैं। इसके सिवा कई विशेष बातें स्वतः उद्भावित करके लिखी हैं। स्वयं 'वासना-भाष्य' नामक टीका भी बनाई है। आपका गद्य और पद्य दोनों बहुत सरल और सरस होता था। अपने को कवि भी लिखा है और ग्रंथ भर में किसी न किसी बहाने से कविता का परिचय दिया है। लीलावती और बीजगणित में भी यही बात पाई जाती है। प्रायः आचार्य वराहमिहिर की कविता-शैली का अनुकरण किया है और वह आपको अच्छी भी लगती थी। इसी लिए शिरोमणि के आदि में—'जयन्ति ललितोक्तयः प्रथिततन्त्रसद्युक्तयः, बराहमिहिरादयः—' लिखा है। शिरोमणि में 'सिद्धान्तग्रथनं कुबुद्धिमथनं चक्रे कविर्भास्करः' इत्यादि अनेक वाक्य हैं। गर्वोक्ति की भी कमी नहीं है। कविता का इनको बड़ा चसका था, ऋतुवर्णन भी इसका प्रमाण है। यमक, श्लेष सबकी बहार देखने को मिलती है। अस्तु।

भास्कराचार्य का पाटीगणित और बीजगणित दोनों अपूर्व हैं। इसमें कई एक गणित और प्रश्नोत्तर का विधान, दो-तीन सौ वर्ष पूर्व युरोप में अज्ञात था, आज भी धुरंधर गणितज्ञों को विस्मयकारक हो रहा है। भास्कराचार्य ने बीजगणित में लिखा है—

> 'ब्रह्माह्वय-श्रीधर-पद्मनाभ—
> बीजानि यस्मादतिविस्तृतानि।' इत्यादि।

ब्रह्मगुप्त-श्रीधर-पद्मनाभ आदि के ग्रंथों को देखकर सारभूत अपना बीज बनाया है। श्रीधर की 'त्रिशतिका' प्रकाशित होचुकी है। पद्म-नाभ का बीज अप्राप्य है। इस प्रकार भास्कराचार्य ने अपने पूर्वज प्रा-माणिक ग्रंथकर्ताओं का आश्रय लेकर* अनेक नवीन विशेषों से परिष्कृत

---

* शिरोमणि में अयनांश ११ लिखा है। ब्रह्मगुप्त के मौनसाधन पर भास्कराचार्य ने तर्क भी किया है। अन्त में मुंजाल आचार्य के मत से अयन

करके, सिद्धान्तशिरोमणि आदि ग्रन्थ-रत्नों का निर्माण किया है ।

**कमलाकर भट्ट**—दक्षिण देश में गोदावरी नदी के उत्तर-तट पर, गोलग्राम ( निज़ाम राज्यका-गोलगाँव ) में दिवाकर नामक भारद्वाज गोत्रीय महाराष्ट्र ब्राह्मण रहते थे । इनके वंशज तीन-चार पीढ़ियों तक, उस समय प्रसिद्ध गणितज्ञ हुए—और दिवाकर-वंश का नाम प्रचलित होगया । दिवाकर ग्रहलाघवकर्त्ता गणेशदैवज्ञ के शिष्य और नामाङ्कित विद्वान् थे । नीचे वंश-वृक्ष दिया जाता है:—




दिवाकर के पौत्र और श्रीकृष्ण के पुत्र नृसिंह का जन्म १५०८ शक में हुआ । इन्होंने सूर्यसिद्धान्त पर 'सौरभाष्य' और सिद्धान्त-शिरोमणि पर 'वासनावार्तिक' नामक प्रसिद्ध टीका लिखी । इन्हीं नृसिंह के दूसरे पुत्र कमलाकर हैं । प्रचलित सूर्यसिद्धान्त के मतानुसार 'सिद्धान्ततत्त्वविवेक' नामक सिद्धान्त ग्रंथ १५८० शक में, काशी में इन्होंने बनाया । ग्रंथान्त में अपने कुल और निवास-स्थान का वर्णन भी किया है ।

---

गति का निरूपण किया है । गणकतरङ्गिणी में द्विवेदीजी ने मुंजाल का समय ८५४ शक लिखा है । उस समय के कोई मान्य गणितज्ञ होंगे ।

इस समय, इनका सिद्धान्त आचार्यश्रेणि के छात्र पढ़ते हैं । सौरपक्ष की श्रेष्ठता, परंपरागत मानकर, अन्य ब्रह्मपक्ष आदि को इन्हों ने नहीं माना—इसी कारण भास्कराचार्य के विरुद्ध होकर उनके ग्रंथ भर में, यावच्छक्य दोष-प्रदर्शन की चेष्टा की है। जिसके लिए भास्कराचार्य के भक्त इनको आज तक बदनाम करते आते हैं । सिद्धान्ततत्त्वविवेक में लिखा है:—

**'प्रत्यक्षागमयुक्तिशालि तदिदं शास्त्रं विहायान्यथा ।**
**यत्कुर्वन्ति नराधमास्तु तदसत् वेदोक्तिशून्या भृशम् ॥'**

अपनी अपनी रुचि और विचार का वैचित्र्य है । कमलाकर बड़े बुद्धिमान् थे और उन्होंने शिरोमणि के विरुद्ध जो बातें लिखी हैं, सभी व्यर्थ-प्रलाप और निर्मूल कहने योग्य नहीं हैं । इसके सिवा कमलाकर का गोल-पाण्डित्य, कई अंश में प्रशंसनीय है । भास्कराचार्य ने क्या लल्ल आदि की आलोचना छोड़ दी है ? फिर इनकी क्यों न की जाय ! ज्योतिषशास्त्र विज्ञान-मूलक है, आज जो बातें कई प्रमाणों से पुष्ट मानी जाती हैं, संभव है, कालान्तर में उनमें भी अशुद्धि, प्रमाद पाया जाय । इस दशा में कमलाकर से भी कई त्रुटि होगई हैं—उनको आजकल के गणितज्ञों ने समझ-बूझ ली हैं ।

**'किं नस्तया चिन्तया ।'**

**नीलाम्बर झा**—शक १७४५ में, प्रतिष्ठित और विद्वान् मैथिल-ब्राह्मण के कुल में आपका जन्म हुआ था । पटना के निवासी और अलवर राज्य के राजा श्रीशिवदाससिंह के आश्रित थे । टाड हंटर साहब की क्षेत्रमिति और त्रिकोणमिति—सरल और गोलीय—का हिंदी अनुवाद एवं दूसरे अंग्रेजी गणित ग्रंथों की टिप्पणियाँ इनको प्राप्त होगई थीं—उसीके आधार पर 'गोलप्रकाश' नामक ग्रंथ बनाया, जिसको श्रीबापूदेव शास्त्री ने शुद्ध करके काशी से शक १७९२ में

प्रकाशित कराया है। इस ग्रंथ में प्राचीन सिद्धान्तों के अनेक प्रकार, उपपत्ति और बहुत से प्रश्नों के उत्तर बड़ी उत्तमता और नवीन रीति से दिखलाया है। वास्तव में 'गोलप्रकाश' उत्तम निबन्ध है और नीलाम्बर झा का गोल-पाण्डित्य प्रकट करता है। इनका ग्रंथ, इस समय, संस्कृत विद्यालयों में पाठ्य पुस्तक निर्धारित है। मैथिली-ब्राह्मण ज्योतिषी आपको गुरुदृष्टि से देखते हैं।

**सामंत चन्द्रशेखरसिंह**—उड़ीसा प्रदेश में कटक से ३० कोस पश्चिम, एक 'खंडपाड़ा' नामक छोटा राज्य है। उसी राजवंश में १८६५ ईसवी में आपका जन्म हुआ था। संस्कृतभाषा और उड़िया अक्षरों के सिवा और कुछ नहीं जानते थे। १६।१७ वर्ष की अवस्था में ज्योतिष की ओर इनका अनुराग बढ़ा और निरंतर परिश्रम करके, प्राचीन सिद्धान्तों की गणना को दृक्‌सिद्ध करने के लिए वेध आदि से संस्कारों को निश्चित किया। अनंतर अपना 'सिद्धान्तदर्पण' नामक ग्रंथ बनाया। इसमें सिद्धान्त का सब विषय बड़ी उत्तम कविता में आपने बद्ध किया है। 'सिद्धान्तदर्पण' का उत्तम संस्करण श्रीयुत बाबू योगेशचन्द्रराय एम्. ए. प्रोफेसर-सायंस, कटक कालेज का किया हुआ प्रसिद्ध है। प्रोफेसर रायजी ने अपनी अंग्रेजी प्रस्तावना में, अनेक ज्ञातव्य-विषयों का समावेश किया है—उसको देखकर आपके ज्योतिषज्ञान और मार्मिक पाण्डित्य की, जितनी प्रशंसा की जाय, थोड़ी है।

उड़ीसा में जगदीश का पञ्चाङ्ग जो आजकल प्रचलित है उसको चन्द्रशेखर महोदय ने अपने दृक्‌सिद्ध-गणित के अनुसार चलाया है। आप बड़े संशोधक थे। सिद्धान्तदर्पण, विहार-प्रांत में पढ़ा-पढ़ाया भी जाता है।

**श्रीबापूदेव शास्त्री**—इस समय शास्त्रीजी का नाम देश, विदेश

सर्वत्र पठित समाज में विदित है। १८२१ ईसवी में आपका जन्म हुआ था। महाराष्ट्र ब्राह्मण थे। भारतीय ज्योतिष और युरोपियन गणित दोनों में आपका अद्वितीय पाण्डित्य था। बड़े धार्मिक, साधु-वृत्त पुरुष थे। आजकल इस देश में जो नवीन गणित की जागृति फैली है—इसके मूल प्रवर्तक शास्त्रीजी हैं। आपकी त्रिकोणमिति आदि संस्कृत ग्रंथ और हिंदी में बीजगणित, व्यक्तगणित आदि सुप्रसिद्ध हैं। आपने काशी गवर्नमेंट कालेज में चिरकालतक अध्यापन कराया और सैकड़ों देश-देशान्तर के शिष्यों को विद्यादान देकर अपनी कीर्ति अजरामर कर गए। राजा और प्रजा दोनों के संमान-भाजन थे। आपको 'महामहोपाध्याय' और सी. आई. ई. की पदवी प्राप्त थी। कई सोसायटियों के आनरेरी मेंबर भी थे। १८९० ईसवी में आपका स्वर्गवास हुआ था।

सिद्धान्तशिरोमणि के संशोधन के बाद शास्त्रीजी का नाम 'संशोधक' प्रसिद्ध होगया था। वास्तव में आप थे भी सच्चे संशोधक। गणित विषय युरोप के उच्च सिद्धान्तों का आपने भारतीय सिद्धान्तों के साथ सामंजस्य बहुत कुछ किया था। आपका पञ्चाङ्ग अब तक प्रकाशित होता है। यह अंग्रेजी पंचाग ' नाटिकल आलमनाक ' के आधार पर बनाया जाता है और सायन मत का पोषक होकर भी, धार्मिक बंधन के विचार से, निरयण-गणना के अनुसार है॥ कुछ भी हो, जिस पञ्चाङ्ग के भरोसे सारे धर्म-कर्म श्रौत-स्मार्त चल रहे हैं, उसकी दुर्दशा का कोई ठिकाना नहीं ' नैको मुनिर्यस्य मतं प्रमाणम्।' सर्वांश में सत्य सिद्ध होरहा है *

---

* प्राचीन गणित-शोधक आचार्यों की, बातें जाने दीजिए, इधर धर्मरक्षा का भार भी दोनों दलों को दबा रहा है। जिस देश में प्रत्येक विषयों में विसंवाद चला आरहा है, वहां पञ्चाङ्ग की बारी आना क्या आश्चर्य है, जब पुराने स-

**श्रीसुधाकर द्विवेदी**-आपका जन्म १८६० ईसवी में, काशी में हुआ था। वहीं के खजुरी गाँव में आपका विशाल निवास-भवन शोभित होरहा है। आप सरयूपारी ब्राह्मण थे। ज्योतिःशास्त्र के सिवा दूसरे विषयों में भी आपकी गति थी। फ्रेंच, अंग्रेज़ी, मराठी भाषा के ज्ञाता और हिंदी के प्रेमी थे। संस्कृत और भाषा दोनों में कविता गद्य-पद्य सब कुछ लिखने की, आप में अलौकिक शक्ति और अपूर्व प्रतिभा विद्यमान थी। ज्योतिःशास्त्र के तो आप उद्धारक ही थे। इस समय प्राचीन-जटिल सिद्धान्त, गणित ग्रन्थों के भाष्य-उपपत्ति

---

मय से आर्य-ब्रह्म-और सौरपक्ष के करण ग्रंथों का झमेला है, वहां नाटिकल पक्ष भी सही। यह बड़ा असाध्य रोग फैला हुआ है। शास्त्रीजी के समय से पञ्चाङ्ग का नया विसंवाद उठा और आज तक सारे भारतवर्षमें बड़े बड़े गणितज्ञोंने उस का आंदोलन किया। दक्षिण में केरो लक्ष्मण छत्रे ( शक १७४६—१८०६ ) ने अंग्रेज़ी से मराठी में 'ग्रहसारणी' लिखी और 'पटवर्धनी-पञ्चाङ्ग' निकाला। नासिक के रघुनाथ लेले ( शक १७४१-१८१३ ) ने नाटिकल से सायन पञ्चाङ्ग चलाया। मद्रास वेधशाला के अधिकारी श्रीचिंतामणि रघुनाथ आचार्य ( शक १७९०-१८०१ ) ने 'दृग्गणित-पञ्चाङ्ग' तैलंग-भाषा में प्रसिद्ध किया। इन संशोधकों का वृत्तांत 'भारतीय-ज्योतिःशास्त्र' में श्रीशंकर बालकृष्ण दीक्षितजी ( शक १७७९ ) ने लिखा है। इस समय श्रीवेंकटेश बापूजी केतकर ने 'केतकी' और ज्योतिर्गणित, नामक दो उत्तम करण ग्रंथ भी बनाये हैं। उधर बंगदेश में सुप्रसिद्ध श्रीमहेशचन्द्र न्यायरत्नजीने पञ्चाङ्ग विषयक रिपोर्ट निकाल कर प्राचीन-नवीन रीति की बलाबल परीक्षा चलाई। श्रीसातकौड़ी सिद्धान्तभूषण ने 'वङ्ग पञ्जिका संस्कार' लिखा और भी कई पुस्तिकाएँ प्रसिद्ध कीं। माधवचन्द्रचट्टोपाध्याय ने नाटिकल के अनुसार 'विशुद्धसिद्धान्त-पञ्जिका' का प्रचार किया। परंतु कोई सर्वमान्य मत न निश्चित हुआ। बंबई में १९०४ ई० में समग्र भारतीय ज्योतिषियों की 'पञ्चाङ्गसभा' हुई, प्रश्न छपे, करण ग्रंथ बनाने का प्रस्ताव और उसके बनानेवाले महानुभाव को पुरस्कार की घोषणा की गई-अंत में फल कुछ न सिद्ध हुआ। इस समय, प्रथम दृष्टादृष्ट और दूसरा केवल दृष्ट-ये दो पक्ष आपस में वर्षों से टकरा रहे हैं।

आदि से परिष्कृत संस्करण आपही के किए दृष्टिगोचर होते हैं। आप काशी गवर्नमेंट कालेज में ज्योतिःशास्त्र के प्रधानाध्यापक और 'महा-महोपाध्याय' पदवी से भूषित, देश-देशान्तर की पंडितमंडली से संमानित और आदरणीय माने जाते थे। इस समय द्विवेदीजी के शिष्य युक्त प्रदेश, विहार, वङ्ग सर्वत्र 'आचार्य-पदवी' धारण किए व्याप्त हैं। आपने अंग्रेजी गणित ग्रंथों से संस्कृत में कई छोटे, मोटे निबन्ध लिखे हैं। 'चलनकलन' दो भागों में हिंदी में लिखा। बृहत्संहिता का सटीक शोधन, पञ्चसिद्धान्तिका की टीका, सूर्यसिद्धान्त और ग्रहलाघव की उपपत्ति, ब्राह्मस्फुट सिद्धान्त का तिलक और गणकतरंगिणी ये ग्रंथ आपकी रचना भर में, अमूल्य वस्तु हैं। आप महामनस्वी, प्रभावशाली और संस्कारी पुरुष थे। प्रायः अनेक श्रेणी के मनुष्य आपसे मिलते-जुलते और अनेक कार्यों में संमति लिया करते थे। आपसे मिलकर अपार आनंद के साथ अनेक शिक्षा मिलती थी। काशी के भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र के आप मित्रों में थे। प्रायः दस वर्ष हुए द्विवेदीजी का स्वर्गवास होगया। अस्तु, 'कीर्तिर्यस्य स जीवति।'

**श्री ६ दुर्गाप्रसाद द्विवेदी**—आपका जन्म संवत् १९२० में हुआ है। आप सरयूपारी-ब्राह्मण हैं। अयोध्या के पश्चिम आठ कोस की दूरी पर 'पंडितपुरी' नामक गाँव निवास-भूमि है। काशी में आपने ज्योतिष, दर्शन, साहित्य आदिकी शिक्षा प्राप्त की है। पिता, पितामह के पूर्व से ही आपका कुल विद्या, विनय और सदाचार के लिये प्रसिद्ध होता आया है। इस समय आप जयपुर महाराज के आश्रित और वहाँ की 'संस्कृतपाठशाला' के अध्यक्ष हैं। अनेक विद्वत्समाज से संमानित एवं 'महामहोपाध्याय' पद को अपनी अगाध-पाण्डित्य से अलंकृत कर रहे हैं। आपके ग्रंथों में—

भास्कराचार्य की लीलावती और बीजगणित पर संस्कृत और भाषा-

टीका, सोपपत्तिक गणित आदि से परिष्कृत–प्रसिद्ध है । 'क्षेत्रमिति' भारतवर्ष के प्रधान विद्यालयों में पाठ्यपुस्तक है । शिरोमणि का प्राचीन एवं नवीन विचारों से पूर्ण 'उपपत्तीन्दुशेखर' भाष्य चापीय त्रिकोणमिति और क्षेत्रमिति, सूर्यसिद्धान्त-समीक्षा, अधिमास–परीक्षा, पञ्चाङ्गतत्त्व आदि कई उपयोगी ग्रंथ आपने बनाए हैं । जैमिनि-पद्यामृत, नामक प्रसिद्ध जैमिनिसूत्र का पद्यानुवाद–अनेक सरस छन्दों में, उदाहरण सहित भी आपने निर्माण किया है । आज तक जैमिनिसूत्रों की बड़ी दुर्दशा थी–अब सब पूर्वापर विषयों का विचार सुव्यवस्थित होगया है ।

द्विवेदीजी का अमूल्य समय, सदा आध्यात्मिक विचार एवं ईश्वर चिंतन में, नियमितरूप से व्यतीत होता है । आपके अनेक शिष्य देशान्तरों में विविध-विद्याओं का प्रचार कर रहे हैं । भारतीय-साहित्यों के * असाधारण ज्ञाता, मार्मिक समालोचक और सुकवियों में आपकी गणना है ।

---

* ज्योतिष के सिवा दार्शनिक और धार्मिक निबंध भी आपके बनाए हैं । प्रसिद्ध अलंकार ग्रंथ 'साहित्यदर्पण' का सटिप्पण संस्करण, वास्तव में अद्वितीय है । आप मेरे पूज्यपाद पिता हैं ।

## उपसंहार—

यहांतक संक्षेप में ज्योतिःशास्त्र के प्राचीन और नवीन प्रधान विषय और उसके लेखक, संशोधक और संवर्धक महाशयों का परिचय लिख दिया है, जिससे सांप्रतिक ज्योतिष-प्रेमी और छात्रगण आवश्यक बातें जान लें। कोई ज्योतिःशास्त्र का पूरा इतिहास लिखने, मैं, नहीं बैठा हूं।

इस समय सूर्यसिद्धान्त, सिद्धान्तशिरोमणि और सिद्धान्ततत्त्वविवेक का विद्यालयों में पठन-पाठन का प्रचार है और इनको पढ़कर आचार्य की पदवी मिलती है। सन् १९११ में मेरा 'गोलाध्याय' का सोपपत्तिक अनुवाद, इसी प्रेस से, प्रकाशित होचुका है। उसको विद्वन्मण्डली ने सुदृष्टि से देखकर अपनाया—इसलिए गणिताध्याय का भी उसी रीति-नीति का अवलम्बन करके, यह अनुवाद किया गया है। जहां तक होसका है, मूलग्रन्थ का विषय सरल, सुबोध करने का प्रयत्न किया है। वर्त्तमान युरोपियन सिद्धान्तों का मत और उनकी उपपत्ति छोड़ दी है। कारण, विषय अधिक कठिन होजाता और प्रसङ्ग-वश दस-पांच बातों के लिखने से कोई लाभ भी न होता। क्योंकि भारतीय और पाश्चात्य गणित और ज्योतिष में आकाश-पाताल का अन्तर है। पाश्चात्य सिद्धान्तों का रहस्य विना आदि से उसके उपस्कर-भूत गणित विषयों को जाने कथमपि समझ में नहीं आसकता—यह बात विचारशील स्वयं जानते हैं। प्रायः आजकल के अनुवादक और भाष्यकारों में यह रीति प्रचलित है कि अपनी बहुज्ञता प्रकट होने के लिये इधर-उधर की चासनी चखा देते हैं। पर मेरे विचार से वह असार है। उसके लिये स्वतंत्र और विस्तृत ग्रन्थ की आवश्यकता है। अस्तु;

अंत में, विज्ञ-महानुभावों से सविनय प्रार्थना है कि परमात्मा की असीम करुणा से, अपनी अल्पबुद्धि के अनुसार, इस गणिताध्याय के अनुवाद को आपलोगों के समक्ष उपस्थित करता हूं। आशा है दोषों के लिये क्षमा करेंगे।

* ॐ तत्सत् *

पंडितपुरी.
अयोध्या-पश्चिम प्रांत.
संवत् १९८२

विनीत—
गिरिजाप्रसाद द्विवेदी.

श्रीः

# सिद्धान्तशिरोमणिः ।

## ( गणिताध्यायः )

प्रकरण-अनुक्रमणिका ।



* * *

॥ श्रीः ॥

अथ

# सिद्धान्तशिरोमणिः

## वासनाभाष्यसहितः

### गणिताध्यायः ।

---

जयति जगति गूढानन्धकारे पदार्थान्
जनघनघृणयायं व्यञ्जयन्नात्मभाभिः ।
विमलितमनसां सद्वासनाभ्यासयोगै-
रपि च परमतत्त्वं योगिनां भानुरेकः ॥

जयति सर्वोत्कर्षेण वर्तते । कः । अयं भानुः सूर्यः । किंविशिष्टः । एकः अद्वितीयः । किं कुर्वन् । व्यञ्जयन् प्रकाशयन् । कान् । पदार्थान् । काभिः आत्मभाभिः स्वदीप्तिभिः । क्व । जगति । किंविशिष्टान् पदार्थान् । गूढान् अदृश्यान् । कस्मिन् सति । अन्धकारे सति । कया हेतुभूतया । जनघनघृणया घना चासौ घृणा च घनघृणा जनानां घनघृणा जनघनघृणा तयेत्यर्थः । न केवलं घटपटादीन् पदार्थान् व्यञ्जयन् । अपि च परमतत्त्वं परं ब्रह्म । केषाम् । योगिनाम् । कथंभूतम् । कलुषितमनोभावादज्ञानरूपेण तमसा अतिगूढम् । किंविशिष्टानां योगिनाम् । विमलितमनसां निर्मलीकृतचेतसाम् । कैः । सद्वासनाभ्यासयोगैः । सतो ब्रह्मणो वासना सद्वासना तस्या अभ्यासयोगास्तैरमलीकृतचेतसां योगिनां परमतत्त्वं व्यञ्जयन्नेको रविरेव राजते ॥

अथ निजकृतशास्त्रे तत्प्रसादात्पदार्थान्
शिशुजनघृणयाहं व्यञ्जयाम्यत्र गूढान् ।
विमलितमनसां सद्वासनाभ्यासयोगै-
र्हृदि भवति यथैषां तत्त्वभूतार्थबोधः ॥
वासनावगतिर्गोलानभिज्ञस्य न जायते ।
व्याख्याताः प्रथमं तेन गोले या विषमोक्तयः ॥

तत्रादौ तावदभीष्टदेवतां मनोवाक्कायैर्नमस्कृत्य तस्याः सकाशादभीष्टार्थस्याशंसनमाह—

यत्र त्रातुमिदं जगज्जलजिनीबन्धौ समभ्युद्गते
ध्वान्तध्वंसविधौ विधौतविनिमग्निःशेषदोषोच्चये ।
वर्तन्ते क्रतवः शतक्रतुमुखा दीव्यन्ति देवा दिवि
द्राङ्नः सूक्तिमुचं व्यनक्तु स गिरं गीर्वाणवन्द्यो रविः॥१॥

व्यनक्तु प्रकाशयतु । कः सः । स कः । रविः । सूर्यः । काम् । गिरं वाचम् । केषाम् । नः अस्माकम् । किंविशिष्टां वाचम् । सूक्तिमुचं सूक्तिं मुञ्चतीति सूक्तिमुक् तां सूक्तिमुचम् । कथम् । द्राक् झटिति । किंविशिष्टो रविः । गीर्वाणवन्द्यः । गीर्वाणा देवास्तैर्वन्द्य इति गीर्वाणवन्द्यः । पुनः किंविशिष्टो रविः । यत्र यस्मिन् रवाविदं जगत् त्रातुं रक्षितुं निशि मृतपातितमिवोत्थापयितुं समभ्युद्गते ऽस्यां पृथिव्यां समभितः समन्तादुद्गते सति वर्तन्ते प्रवर्तन्ते । के क्रतवः । यज्ञाः पञ्चमहायज्ञा दर्शपौर्णमासयागज्योतिष्टोमादयः । यत्र यत्र यदा यदा स भगवानुदेति तत्र तत्र तदा तदा यज्ञाः प्रवर्तन्त इत्यर्थः । समभ्युद्गत इत्येवं वदताचार्येणोदितहोमिनामेव पक्षोऽङ्गीकृत इति नाशङ्कनीयम् । यतोऽनुदितहोमिनामप्युदयात्

प्रागासन्न एव यागकाल इति भावः । न केवलं यज्ञाः प्रवर्तन्ते । अत एव कारणाद्दीव्यन्ति च क्रीडावन्तो द्योतन्ते । क्व । दिवि स्वर्गे । के । देवाः । किंविशिष्टाः । शतक्रतुमुखा इन्द्रादयः । यतस्ते यज्ञांशभुजः । पुनः किंविशिष्टे रवौ । ध्वान्तध्वंसविधौ ध्वान्तमन्धकारस्तस्य ध्वंसं विदधातीति ध्वान्तध्वंसविधिस्तस्मिन् । पुनः किंविशिष्टे । विधौतविनिमन्निःशेषदोषोच्चये, विधौतः प्रक्षालितो विनमतां प्रणतानां निःशेषदोषोच्चयः सकलपापसमूहो येन असौ विधौतविनमन्निःशेषदोषोच्चयस्तस्मिन् । पुनः किंविशिष्टे । जलजिनीबन्धौ । कमलिनीबन्धौ । अत्र जलजिनीशब्देन कुमुदिन्यपि गृह्यते । यतस्तामपि चन्द्रबिम्बसंक्रान्तैः स्वरश्मिभिरेवोल्लासयतीति । एवं जलजस्थलजादीनां त्रैलोक्योदरवर्तिनामुपकारप्रकृतिः स गिरं दिशतु । अहो एवंविशिष्टादपि भगवतः सूर्यात् किं वाङ्मात्रस्याशंसनं कृतम् । सत्यं तदप्युच्यते । इह हि कवीनां काव्यरचनोद्यतानां सद्वाक्यप्रवृत्तिरेवाभीष्टमिति भावः ॥

---

ॐ नमः शिवाय ।

## प्रभा ।

या प्रत्यग्रघनाभापि स्वान्तध्वान्तविनाशिनी ।
तां परेशीं परानन्दकन्दलीं समुपास्महे ॥ १ ॥
सारभूतार्थविन्यासविकासितकलेवरा ।
शिरोमणिप्रभा भातु विदुषां हृदये सदा ॥ २ ॥

अथाचार्यः प्रत्यूहव्यूहप्रशमनाय चिकीर्षितग्रन्थस्यादौ मङ्गलमाचरति । यत्र त्रातुमिति । वासनाभाष्ये स्फुटमेव । तत्र तत्र देशे सूर्योदयानुरुद्धमेवाग्निहोत्रादिकर्मानुष्ठानं सांप्रदायिकैर्विधीयते । तथा च तदर्थबोधिका तैत्तिरीयश्रुतिः—'उदिते जुहोति; अनुदिते जुहोति; समयाध्युषिते जुहोति' इति ।

पञ्चमहायज्ञास्तु 'पञ्च एव महायज्ञाः । तान्येव महासत्राणि । भूतयज्ञो मनुष्ययज्ञः पितृयज्ञो देवयज्ञो ब्रह्मयज्ञ इति ।' एवं शतपथब्राह्मणे ( ११ । ५ । ६ ) निरूपिताः सन्ति । मनुस्मृतेस्तृतीयाध्याये च 'अध्यापनं ब्रह्मयज्ञः—' इत्यादिना पञ्चमहायज्ञाः समाम्नाताः ।

जलजिनी कमलिनी कुमुदिनी च । तस्या अपि चन्द्रबिम्बसङ्गतैः सूर्यरश्मिभिरेवोल्लासनम् । तथा चोक्तम्—

'तेजसां गोलकः सूर्यो ग्रहर्क्षाण्यम्बुगोलकाः ।
प्रभावन्तो हि दृश्यन्ते सूर्यरश्मिप्रदीपिताः ॥'

एवमत्र विशेषणं विज्ञानदृशा साधु । शार्दूलविक्रीडितं छन्दः ।

ॐ नमः शिवाय ।

## भाषाभाष्य ।

आदिशक्ति का करके ध्यान,
यह उपपत्ति समेत महान ।
भाषाभाष्य लिखा जाता है,
जिससे संशय मिट जाता है ॥

जिस कमलिनीबन्धु ( सूर्य ) के उदय होने पर संसार के रक्षार्थ

यज्ञारम्भ किये जाते हैं और यज्ञांश के अधिकारी इन्द्रादि देव आनन्द से स्वर्ग में क्रीडा करते हैं, जो विश्व के अन्धकार को दूर करता है और भक्तों के संपूर्ण पातकों को भली भांति धो डालता है, वह देवपूज्य सूर्य मेरी सुन्दर उक्तियों को प्रकट करनेवाली वाणी को शीघ्र प्रकाशित करे ॥ १ ॥

**इदानीं पूर्वाचार्याणां प्रशंसनं सविनयमाह—**

**कृती जयति जिष्णुजो गणकचक्रचूडामणि-**
**र्जयन्ति ललितोक्तयः प्रथिततन्त्रसद्युक्तयः ।**
**वराहमिहिरादयः समवलोक्य येषां कृतीः**
**कृती भवति मादृशोऽप्यतनुतन्त्रबन्धेऽल्पधीः २**

**स्पष्टार्थमिदम् ।**

## प्रभा ।

जिष्णुजो ब्रह्मगुप्ताचार्यः कृती पण्डितो जयति सर्वोत्कर्षेण वर्तते । किंभूतः । गणकानां ज्योतिर्विदां यानि चक्राणि समूहास्तेषु चूडामणिः शिरोरत्नम् । ललिताः सुन्दर्य उक्तयो वचनानि येषां ते । प्रथितानि प्रसिद्धानि यानि तन्त्राणि शास्त्राणि तेषु सत्यः समीचीना युक्तयो येषां ते । वराहमिहिरादयो जयन्ति । येषां कृतीः ग्रन्थान् समवलोक्य मादृशो मत्सदृशोऽल्पधीरप्यतनुतन्त्रबन्धे, अतनु च तत्तन्त्रं च अतनुतन्त्रं महाशास्त्रं तस्य यो बन्धो निर्माणं तत्र कृती समर्थो भवतीत्यर्थः । अत्र प्राथम्येन ब्रह्मगुप्तस्तवनात्तत्स्वीकृतागममूलकोऽयं निबन्ध इति ध्वनितम् ।

## भाषाभाष्य ।

ज्योतिषियों के शिरोमणि जिष्णुपुत्र ब्रह्मगुप्ताचार्य और शास्त्र-युक्तियों के प्रवर्तक सुकवि वराहमिहिर आदि आचार्य जगत् में प्रसिद्ध हैं । जिनकी रचनाओं को देखकर मेरे समान अल्पबुद्धि भी महाशास्त्र के बनाने में समर्थ होता है ॥ २ ॥

इदानीमात्मनः कर्तृत्वारम्भणीयस्य च सम्बन्धार्थमाह—

कृत्वा चेतसि भक्तितो निजगुरोः पादारविन्दं ततो
लब्ध्वा बोधलवं करोति सुमतिप्रज्ञासमुल्लासकम्।
सद्वृत्तं ललितोक्तियुक्तममलं लीलावबोधं स्फुटं
सत्सिद्धान्तशिरोमणिं सुगणकप्रीत्यै कृती भास्करः ३

इदमपि सुगमम्।

## प्रभा।

निजगुरोः स्वपितुर्महेश्वराचार्यस्य। सुमतीनां प्रज्ञा बुद्धिस्तस्याः समुल्लासकं प्रकाशकम्। सन्ति समीचीनानि वृत्तानि छन्दांसि यस्मिन्।

## भाषाभाष्य।

मैं भास्कराचार्य अपने गुरु ( पिता ) के चरणकमलों का चित्त में भक्तिपूर्वक ध्यान करके और उन्हीं से ज्ञानलव पाकर, बुद्धिमानों की बुद्धि का प्रकाशक, उत्तम छन्द और सुन्दर उक्तियों से युक्त, निर्दूषण, अनायास से जानने योग्य, स्फुट और सुन्दर सिद्धान्त-शिरोमणि को विज्ञ ज्योतिषियों की प्रसन्नता के लिए बनाता हूं॥ ३॥

इदानीं ग्रन्थस्यानारम्भकारणं विशिष्टमारम्भे कारणान्तरं पूर्वार्धेनाभिधायोत्तरार्धेन सुजनगणकान् प्रार्थयन्नाह—

कृता यद्यप्याद्यैश्चतुरवचना ग्रन्थरचना
तथाप्यारब्धेयं तदुदितविशेषान्निगदितुम्।
मया मध्ये मध्ये त इह हि यथास्थानविहिता
विलोक्यातः कृत्स्ना सुजनगणकैर्मत्कृतिरपि ४

आद्यैराचार्यैर्यद्यपि चतुरवचना श्लक्ष्णा ग्रन्थरचना कृता तथापि मयारब्धा। इदमः प्रस्तुतनिर्देशादियमीदृशी चतुरवचना अचतुरवचना वा। यद्यचतुरवचना

तर्हि किमारम्भणीया तदर्थमाह । तदुदिताविशेषान् निगदितुमिति । यत्तैरुक्तं तत्तदुदितं तस्माद्ये विशेषास्ते तदुदितविशेषाः । ये तैर्नोक्ता इत्यर्थः । अथ सुजनान् प्रत्याह । सुजनाश्च ते गणकाश्च सुजनगणकास्तैरियं मत्कृतिरपि विलोक्या । अपिशब्दः समुच्चयार्थे । तेन हे सुजनगणकाः! भवद्भिर्ब्रह्मादीनां कृतयः किल विलोकिताः । इदानीं मत्कृतिरपि मदुपरोधेन विलोक्या । यदि विलोक्या तर्हि कृत्स्ना समग्रा । किमिति । हि यस्मात् कारणात् ते विशेषा इहास्मिन् ग्रन्थे मया मध्ये मध्ये यथास्थानं निहिता निक्षिप्ताः । कृत्स्नग्रन्थविलोकनेन विना सर्वे न ज्ञायन्त इत्यर्थः ॥

## प्रभा ।

आद्यैः पूर्वाचार्यैः ब्रह्मगुप्तपृथूदकस्वाम्यादिभिः । शेषं भाष्ये स्फुटमेव । शिखरिणीछन्दः ।

## भाषाभाष्य ।

यद्यपि पूर्वाचार्यों ने युक्तिपूर्ण ग्रन्थों को बनाया है । तो भी उनके प्रतिपाद्य विशेष विषयों को प्रकाश करने के लिए यह ग्रन्थ बनाना आरम्भ किया है । मैंने उन सब विशेषों को बीच बीच में यथास्थान लिखे हैं, इसलिए सुजन गणितज्ञों को इस ग्रन्थ को भी संपूर्ण देखना चाहिये । क्योंकि विना संपूर्ण देखे विशेष नहीं ज्ञात होते ॥ ४ ॥

इदानीं सुजनगणकान् प्रार्थयन् प्रयोजनमाह—

तुष्यन्तु सुजना बुद्ध्वा विशेषान् मदुदीरितान् ।<br>
अबोधेन हसन्तो मां तोषमेष्यन्ति दुर्जनाः ॥ ५ ॥

सुजना इति विशेषणं किम् । यतो दुर्जनाः स्वतस्तोषमेष्यन्ति । यदा दुर्जना मदुक्तान् विशेषान् द्रक्ष्यन्ति

तदा तानज्ञात्वा दौर्जन्येन संक्षमलयो विशेषार्थान् न बुध्यन्ति तेनाबोधेन मदुक्तिमेव विरुद्धां मन्यमानाः सहर्षाः किं तेन कविना विरुद्धमुक्तमिति मामेव हसन्तस्तोषमेष्यन्ति । नहिं तोषं विना हास्यमुत्पद्यत इति भावः ॥

भाषाभाष्य ।

सज्जन पुरुष मेरे प्रतिपादित विशेषों को जानकर सन्तुष्ट होवें । और दुर्जन मनुष्य तो अज्ञानवश विशेषों को न समझ कर, मेरी हँसी करके ही सन्तुष्ट होजावेंगे ॥ ५ ॥

अथानन्तरश्लोकेन सिद्धान्तग्रन्थलक्षणं श्लोकद्वयेन सिद्धान्तप्रशंसां चाह—

त्रुट्यादिप्रलयान्तकालकलना मानप्रभेदः क्रमा-
च्चारश्च द्युसदां द्विधा च गणितं प्रश्नास्तथा सोत्तराः ।
भूधिष्ण्यग्रहसंस्थितेश्च कथनं यन्त्रादि यत्रोच्यते
सिद्धान्तः स उदाहृतोऽत्र गणितस्कन्धप्रबन्धे बुधैः ६
जानन् जातकसंहिताः सगणितस्कन्धैकदेशा अपि
ज्योतिःशास्त्रविचारसारचतुरप्रश्नेष्वकिंचित्करः ।
यः सिद्धान्तमनन्तयुक्तिविततं नो वेत्ति भित्तौ यथा
राजा चित्रमयोऽथवा सुघटितः काष्ठस्य कण्ठीरवः ७
गर्जत्कुञ्जरवर्जिता नृपचमूरप्यूर्जिताऽश्वादिकै-
रुद्यानं च्युतचूतवृक्षमथवा पाथोविहीनं सरः ।
योषित्प्रोषितनूतनप्रियतमा यद्वन्न भात्युच्चकै-
र्ज्योतिःशास्त्रमिदं तथैव विबुधाःसिद्धान्तहीनंजगुः ८

स्पष्टम् ।

## प्रभा ।

अत्र गणितस्कन्धप्रबन्धे गण्यते संख्यायते यत्तद्गणितं तज्ज्योतिःशास्त्रमहावृक्षस्यैकदेशतया स्कन्ध इव गणितस्कन्धस्तस्य यः प्रबन्धस्तस्मिन् । त्रुटिरादिः प्रारम्भः प्रलयोऽन्तोवसानं यस्य सः प्रलयान्तः । त्रुट्यादिः प्रलयान्तो यः कालः तस्य कलना परामर्शः । मानानां सौरचान्द्रादीनां प्रकर्षेण भेदः क्षोदः सम्यग्विचारः । द्युसदां ग्रहाणां चारो गतिविषयप्रतिपादनम् । द्विधा व्यक्ताव्यक्तात्मकं गणितम् । तथा सोत्तरा उत्तरेण सह वर्तमानाः समाधानयुताः प्रश्नाः । भूश्च धिष्ण्यानि च ग्रहाश्च तेषां या संस्थितिस्तस्याः कथनं निरूपणम् । यन्त्रादि, कालज्ञानसाधनभूतं प्रसिद्धम् । आदि-पदाद्यत्किंचिदन्यत् । यत्रोच्यत इति प्रत्येकमन्वयः । स बुधैः सिद्धान्त उदाहृतः कथितः । अर्थाद्यत्रैते विषयाः सम्यगाख्याताः स सिद्धान्तपदवाच्यो निबन्ध इति ।

इत्थं च 'यत्र महीयसा गणितबन्धेन खेटगतयो विचार्यन्ते स सिद्धान्तः । इहैव तत्सहकारिणामुच्चावचानां भेदानामन्तर्भावः । एवं च महत्तरगणितसाध्यत्वे सति खेटगतिबोधकनिबन्धत्वमिति तल्लक्षणं पर्यवसन्नमिति' सूर्यसिद्धान्तसमीक्षायां मदीयतातचरणाः श्रीदुर्गाप्रसादद्विवेदाचार्याः प्राहुः ।

किंच 'सिद्धान्तोदीरितो ह्यर्थो निजयुक्त्यैव बध्यते । निखिलो यत्र तत्तन्त्रं निजोपकरणाश्रितम् ॥' इति श्लोकमूलकेन यत्र युगाद्यहर्गणेन ग्रहसाधनं तत्तन्त्रमिति वाक्येन एवं 'सिद्धान्तोक्तैकदेशास्तु केचिद्यत्र निरूपिताः । तदुक्तं करणं नाम्ना लघूपायविनिर्मितम् ॥' इति श्लोकमूलकेन यत्र शकाद्यहर्गणेन ग्रहसाधनं तत्करणमिति वाक्येन तन्त्रकरणलक्षणे ज्ञेये ।

गणितस्कन्धस्यैकदेशेन सह वर्तमानाः सगणितस्कन्धैकदेशाः जातकसंहिताः । जातकानि च संहिताश्च । प्राणिनां जन्मकालवशेन ग्रहजनितशुभाशुभफलनिरूपकं शास्त्रं जातकम् । एवं तत्तत्कालिकग्रहचारवशेन सुभिक्षदुर्भिक्षादिसार्वभौमफलप्रतिपादकं शास्त्रं संहिता । इति जानन् विद्वानपि यः ज्योतिषां ग्रहर्क्षादीनां प्रतिपादकं शास्त्रं ज्योतिःशास्त्रं तस्य विचाराणां ये साराः तद्वि-

षयीभूतार्थतात्पर्याणि तेषु चतुराणां ये प्रश्नास्तेष्वकिञ्चित्करोऽनधिकारी । अनन्ता नानाप्रकारा या युक्तयस्ताभिर्वितत विस्तृतं सिद्धान्तं न वेत्ति न जानाति स भित्तौ यथा चित्रमयो राजा अथवा काष्ठस्य कण्ठीरवः सिंहस्तथैवाकिंचित्करोऽप्रयोजको भवतीति तात्पर्यम् ।

यद्वत् नृपचमूः राजसेना अश्वादिकैरूर्जिता प्राखिलापि गर्जन्तश्चते कुञ्जरा हस्तिनश्च तैर्वर्जिता रहिता उच्चकैरतिशयेन न भाति न शोभते । च्युतो गतश्चूतवृक्षो यस्मात्तच्च्युतचूतवृक्षमुद्यानमारामः । पाथसा जलेन विहीनं सरः सरोवरम् । प्रोषितो देशान्तरं गतो नूतनस्तरुणः प्रियतमोऽतिशयेन प्रिय इति प्रियतमो यस्याः सा योषिद्युवती न भातीति प्रत्येकमन्वेति । तथैव विबुधा इदं ज्योतिःशास्त्रं सिद्धान्तहीनमुच्चकैर्न भातीति जगुरूचुः ।

## भाषाभाष्य ।

ज्योतिःशास्त्र सिद्धान्त, संहिता और होरा नामक तीन स्कन्धों में विभक्त है । उन में जिस स्कन्ध में त्रुटि से लेकर प्रलयान्तकाल की गणना, सौर, चान्द्र आदि मानों का प्रतिपादन, ग्रहगतियों का निरूपण, व्यक्त-अव्यक्त गणित का प्रयोजन, विविध प्रश्नोत्तर विधि, भूमि-ग्रह-नक्षत्रों की स्थिति और नानाप्रकार के यन्त्रों का सविस्तर वर्णन हो, उसको विद्वानों ने सिद्धान्तस्कन्ध (गणितस्कन्ध) कहा है ।

गणितस्कन्ध के एकदेश जातक और संहिता को जानकर भी ज्योतिषी, विज्ञ गणितज्ञों के प्रश्नों को नहीं समझ सकता, एवं अनन्त युक्तियों से विस्तृत सिद्धान्तविषय को नहीं जान सकता । ऐसा गणितज्ञ पुरुष, भित्ति में अङ्कित चित्ररूप राजा अथवा काष्ठनिर्मित सिंह के समान अप्रयोजक माना जाता है ।

जिस प्रकार, घोड़ा-ऊंट-रथों से परिपूर्ण भी राजसेना गर्जते हुए हाथियों के विना शोभित नहीं होती, किंवा आम्रवृक्षों के विना उद्यान, जल के विना सरोवर एवं प्रोषित-नवीन-पतिका युवती नहीं

शोभित होती, उसी प्रकार यह ज्योतिःशास्त्र सिद्धान्तस्कन्ध के बिना शोभित नहीं होता । इस प्रकार पूर्वाचार्यों ने कहा है । अर्थात् सिद्धान्तज्ञान से शून्य ज्योतिषी आदरणीय नहीं होता ॥ ६–८ ॥

इदानीं ज्योतिःशास्त्रस्य वेदाङ्गत्वं निरूप्य वेदाङ्गत्वाद्वश्यमध्येतव्यं तद्द्विजैरेव नान्यैः शूद्रादिभिरित्येतत्प्रतिपादनार्थं श्लोकचतुष्टयमाह—

वेदास्तावद्यज्ञकर्मप्रवृत्ता
यज्ञाः प्रोक्तास्ते तु कालाश्रयेण ।
शास्त्रादस्मात्कालबोधो यतः स्या—
द्वेदाङ्गत्वं ज्यौतिषस्योक्तमस्मात् ॥ ९ ॥
शब्दशास्त्रं मुखं ज्यौतिषं चक्षुषी
श्रोत्रमुक्तं निरुक्तं च कल्पः करौ ।
या तु शिक्षास्य वेदस्य सा नासिका
पादपद्मद्वयं छन्द आद्यैर्बुधैः ॥ १० ॥
वेदचक्षुः किलेदं स्मृतं ज्यौतिषं
मुख्यता चाङ्गमध्येऽस्य तेनोच्यते ।
संयुतोपीतरैः कर्णनासादिभि—
श्चक्षुषाङ्गेन हीनो न किंचित्करः ॥ ११ ॥
तस्माद्द्विजैरध्ययनीयमेतत्
पुण्यं रहस्यं परमं च तत्त्वम् ।
यो ज्यौतिषं वेत्ति नरः स सम्यग्
धर्मार्थकामान् लभते यशश्च ॥ १२ ॥

स्पष्टम् ।

प्रभा ।

वेदा ऋगादयः स्वनामप्रसिद्धाः यज्ञकर्मप्रवृत्ताः सन्ति । यज्ञाश्च

कालाश्रयेण प्रोक्ताः । 'वसन्ते ज्योतिषा यजेत ।' 'पौर्णमास्यां यजेत ।' इत्यादिविविधश्रुतिवाक्यादिना कालाधीनत्वं स्पष्टमेव। यतोऽस्माच्छास्त्रात्कालबोधो भवति तस्माज्ज्यौतिषस्य ज्योतींषि ग्रहनक्षत्रादीन्यधिकृत्य कृतो ग्रन्थो ज्यौतिषम् 'अधिकृत्य कृते ग्रन्थे ।' इत्यण् । तस्य वेदाङ्गत्वमुक्तमभिहितम् । षडङ्गेषु ज्यौतिषस्याप्यन्यतरत्वात् । शालिनीछन्दः ।

आद्यैर्बुधैः पूर्वाचार्यैर्वेदपुरुषस्य शब्दशास्त्रमित्याद्यागममूलकत्वेन प्रतिपादितम् । अङ्गमध्येषु चक्षुषाङ्गेन हीनोऽप्रयोजको भवतीति ज्यौतिषस्य प्राधान्यत्वम् । तथा चोक्तं लागधतन्त्रे—

'यथा शिखा मयूराणां नागानां मणयो यथा ।
तद्वद्वेदाङ्गशास्त्राणां ज्यौतिषं मूर्धनि स्थितम् ॥'

स्रग्विणीछन्दः ।

द्विजैरित्युक्तत्वात्त्रैवर्णिकानामेवाध्ययनाध्यापनाधिकारः शास्त्रसंमतः । शेषं स्फुटम् ।

## भाषाभाष्य ।

वेद यज्ञकर्म के प्रवर्तक हैं । और काल के अधीन संपूर्ण यज्ञकर्म कथित हैं । इस शास्त्र से काल का ज्ञान होता है इसलिए ज्योतिष वेदाङ्ग कहा गया है ।

वेदपुरुष का शब्दशास्त्र मुख, ज्योतिषशास्त्र दोनों नेत्र, निरुक्त कान, कल्पसूत्र दोनों हाथ, शिक्षा नासिका और छन्दःशास्त्र दोनों पैर हैं । यह पूर्वाचार्यों ने कहा है । यह ज्योतिःशास्त्र वेदपुरुष का नेत्ररूप है इसलिए इसकी सब अङ्गों में श्रेष्ठता है । क्योंकि कान, नाक आदि अवयवों से युक्त भी मनुष्य नेत्र के विना किसी काम का नहीं रहता ।

इसलिए यह पुण्यमय, रहस्य और तत्त्वभूत शास्त्र द्विजों को पढ़ना चाहिए । जो मनुष्य ज्योतिष शास्त्र को जानता है वह धर्म, अर्थ, काम और यश का भागी होता है ॥ ९—१२ ॥

इदानीं ज्योतिःशास्त्रमूलभूतस्य सग्रहस्य भचक्रस्य चलनं श्लोकद्वयेनाह—

सृष्ट्वा भचक्रं कमलोद्भवेन
ग्रहैः सहैतद्भगणादिसंस्थैः ।
शश्वद्भ्रमे विश्वसृजा नियुक्तं
तदन्ततारे च तथा ध्रुवत्वे ॥ १३ ॥

ततोऽपराशाभिमुखं भपञ्जरे
सखेचरे शीघ्रतरे भ्रमत्यपि ।
तदल्पगत्यैन्द्रदिशं नभश्चरा—
श्चरन्ति नीचोच्चतरात्मवर्त्मसु ॥ १४ ॥

यदेतद्भचक्रं ग्रहैः सह भ्रमद्दृश्यते तद्विश्वसृजा जगदुत्पादकेन कमलोद्भवेन ब्रह्मणा सृष्ट्यादौ सृष्ट्वा ततः शश्वद्भ्रमेऽनवरतभ्रमणे नियुक्तम् । एतदुक्तं भवति । भान्यश्विन्यादीन्यन्यानि विशिष्टानि ज्योतींषि तेषां समूहश्चक्रं ग्रहाश्च सूर्यादयस्तैः सह सृष्टम् । तानि भानि प्राक्संस्थया समन्तान्निवेशितानि । ग्रहास्तु भगणादावश्विनीमुखे निवेशितास्त उपर्युपरिसंस्थया । तत्रादौ तावदधश्चन्द्रः । तदुपरि बुधः । ततः शुक्रः । ततो रविः । तस्माद्भौमः । ततो गुरुः । ततः शनिः । सर्वेषामुपरि दूरे भचक्रम् । एषां कक्षाप्रमाणानि कक्षाध्याये प्रतिपादयिष्यन्ते । अहो यदूर्ध्वोर्ध्वस्था ग्रहास्तदुपरि दूरतो भगणस्तत् कथं भगणादिसंस्थैर्ग्रहैरित्युच्यते । सत्यम् । अत्र भूमध्ये सूत्रस्यैकमग्रं बद्ध्वा द्वितीयमग्रं भचक्रेऽश्विनीमुखे किल निबद्धम् । तस्मिन् सूत्रे प्रोता मणय इव चन्द्रादयो ग्रहाः सृष्ट्यादौ ब्रह्मणा निवेशिताः । भमण्डलं द्वादशधा

विभज्यैवं भूमध्यात् सूत्राणि प्रतिभागं नीत्वा किल बद्धानि तैः सूत्रैः सह ग्रहकक्षायां ये संपातास्ते तासु कक्षासु राश्यन्ताः। तद्वत्प्रकारा राशय इति संक्षिप्तमिहोक्तम्। कक्षाध्याये गोले च किञ्चिद्विस्तार्य वक्ष्यामः। एवंविधं भचक्रं सृष्ट्वा ब्रह्मणा गगने निवेशितम्। यत्र निवेशितं तत्र प्रवहो नाम वायुः। स च नित्यं प्रत्यग्गतिः। तेन समाहतं भचक्रं सखेचरं पश्चिमाभिमुखभ्रमे प्रवृत्तम्। यत्तस्य प्रत्यग्भ्रमणं तच्छीघ्रतरम्। यत् एकेनाह्ना भमण्डलस्य परिवर्त्तः। एवं तस्मिन् भपञ्जरे सखेचरे शीघ्रतरे भ्रमत्यपि खेचरा इन्द्रदिशं चरन्ति पूर्वाभिमुखं व्रजन्ति। नीचोच्चतरात्मवर्त्मसु। अनन्तरकथितेषु स्वस्वमार्गेषु तेषां प्राग्भ्रमणम्। तत् तदल्पगत्या। प्रत्यग्गतेर्बहुलत्वात् प्रागल्पगत्या व्रजन्तो नोपलक्ष्यन्त इति भावः। तथा तस्य भपञ्जरस्य यौ दक्षिणोत्तरावन्तौ तत्र ये तारे ते ध्रुवत्वे नियुक्ते।

## प्रभा।

विश्वसृजा कमलोद्भवेन ब्रह्मणा एतत् भानामश्विन्यादीनां चक्रं समूहो भचक्रं ग्रहैः सूर्यादिभिः भगणादिसंस्थैः भगणस्यादिः 'पौष्णान्ते भगणः स्मृतः।' इति सौरवचनाद्भगणादिः पौष्णान्तः अश्विन्यादिः तत्र संस्था येषां तैः। रेवतीयोगताराप्रदेशात्पूर्वानुक्रमेण यो वृत्ताकारः क्रान्तिवृत्तावच्छिन्नाकाशप्रदेशस्तस्मिन्निवेशिता इति भावः। सह सृष्ट्वा निर्माय शश्वदनवरतं भ्रमः पश्चिमभ्रमो यस्यासौ शश्वद्भ्रमः प्रवहवायुस्तस्मिन् नियुक्तं यथास्थाने निवेशितम्। तस्य भचक्राधिष्ठितगोलस्यान्तौ दक्षिणोत्तरनेमिसम्बन्धिनौ तयोर्ये तारे नक्षत्रे तथा ध्रुवत्वे नियुक्ते। ततो यतो निरन्तरपश्चिमभ्रमणे नियुक्तमस्मात्कारणात् तदल्पगत्या, तस्माद् भचक्रगतेर्नाक्षत्रषष्टिघटिकात्मिकायाः सकाशादल्पगतिः स्वगतिः पूर्वा गति-

रित्यर्थः तयेन्द्रदिशं पूर्वदिशं चरन्ति गच्छन्ति। अतिशयेन नीचोच्चाः नीचोच्चतरा एवंभूताः यानि आत्मनो वर्त्मानि ग्रहस्यमार्गास्तेषु। शेषं भाष्ये स्फुटमेव। उपजातिरुपेन्द्रवज्रा च वृत्तम्॥

## भाषाभाष्य।

जगत् के उत्पादक कमलयोनि ब्रह्मा ने, भगणादि ग्रहों के सहित यह भचक्र बनाकर, सदा भ्रमणशील प्रवहवायु में नियुक्त किया है। और इसके दक्षिण और उत्तर प्रान्त के नक्षत्र की ध्रुव*संज्ञा की है। यह भचक्र प्रवह वायु में स्थापन करने से सदा ग्रहों के साथ बड़े वेग से पश्चिम दिशा की ओर भ्रमण करता है परन्तु ग्रह प्रवहवायु से न्यून निज पूर्वगति से, अपने नीचे ऊंचे कक्षामार्ग में, पूर्व दिशा को भी चला करते हैं। अर्थात् प्रवहवायु से यद्यपि ग्रह पश्चिम दिशा को जाते देखे जाते हैं, पर वे अपनी निज गति से पूर्व को भी चला करते हैं॥ १३–१४॥

**इदानीमनाद्यनन्तस्य कालस्य प्रवृत्तिमाह—**

**लङ्कानगर्यामुदयाच्च भानो-**
**स्तस्यैव वारे प्रथमं बभूव।**

---

* यहां अभिप्राय यह है कि दक्षिण और उत्तर ध्रुवों में पोया हुआ भचक्र, वा राशिचक्र प्रवहवायु द्वारा पश्चिम से पूर्व को चक्र की भांति फिरा करता है। इसीलिए सूर्यसिद्धान्त में लिखा है :—

'भचक्रं ध्रुवयोर्बद्धमाक्षिप्तं प्रवहानिलैः।
पर्येत्यजस्रं तन्नद्धा ग्रहकक्षा यथाक्रमम्॥'

भूगोलाध्याय, श्लोक ७४।

अर्थ–दोनों ध्रुवों में बंधा हुआ भचक्र प्रवहवायु द्वारा सदा भ्रमण करता है और उसमें क्रम से संयुक्त ग्रहकक्षाएं भी साथ ही घूमती हैं। इस प्रवहवायु की कल्पना न करके आर्यभट ने भूमि को पश्चिम से पूर्व की ओर भ्रमण करती हुई माना है। परन्तु प्राचीनों के मतानुसार प्रवहवायु को भी लोकदृष्टि से लिखा है। जैसा :—

'उदयास्तमयनिमित्तं प्रवहेण वायुना क्षिप्तः।
लङ्कासमपश्चिमगो भपञ्जरः सग्रहो भ्रमति॥'

मधोः सितादेर्दिनमासवर्ष-
युगादिकानां युगपत् प्रवृत्तिः ॥ १५ ॥

ननु पूर्वटिकायामनादिरनन्तश्च कालोऽभिहितः । अथ च सृष्ट्यादौ तस्य प्रवृत्तिः । प्रवृत्तिर्नाम आदिः । प्रलये तदन्तः । तथा च शास्त्रान्तरे ।

कालः पचति भूतानि सर्वाण्येव सहात्मना ।
कान्ते सपक्वस्तेनैव सहाव्यक्ते लयं व्रजेत् ॥

इति तत् कथमनाद्यनन्तः काल उच्यते । सत्यं योऽयं भगवान् मूर्तो व्यापकश्च कालस्तस्य प्राक्तनप्राकृतिक-लयादनन्तरं व्यक्तिजनकानां सूर्यादीनामभावादव्यक्तस्या व्यक्ते यदवस्थानं स तस्य लय उच्यते । न त्वान्तिकः प्रलयः कालस्यास्तीति । यदुक्तम् । कान्ते सपक्वस्तेनैव सहाव्यक्ते लयं व्रजेदिति तत्तेनैवाव्यक्तावस्थानाभिप्रा-येण । अतो युक्तमनाद्यनन्तत्वं तस्योक्तम् । तस्याव्यक्तस्य कालस्य सृष्ट्यादौ व्यक्तिजनकानां भग्रहाणां प्रादुर्भावे सति कालस्य व्यक्तीनामपि दिनमासवर्षयुगादीनां युग-पदेकहेलया प्रवृत्तिर्बभूव । एतदुक्तं भवति । चन्द्रार्क-योर्मेषादिस्थयोश्चैत्रस्य शुक्लपक्षादिः प्रतिपत् । अतो मधोः सितादेर्दिनानां सौरादिमासानां वर्षाणां युगानां मन्वन्तराणां कल्पस्य च तदैव प्रवृत्तिः । अथोदयाच्च भानोः । स चोदयः कस्मिन् देशे । लङ्कानगर्याम् । तथा तस्यैव वारे । आदित्यवार इत्यर्थः ।

प्रभा ।

लङ्कानगर्यां लङ्कोपलक्षितभूगर्भक्षितिजे । भानोरुदयः क्षितिज-संलग्नताकालस्तस्मात् । भचक्रस्थापनानन्तरं ग्रहचारप्रवृत्ति-

कालिकप्रथमसूर्योदयमारभ्येत्यर्थः । मधोश्चैत्रस्य सितादेः शुक्लप्रतिपदमारभ्येत्यर्थः ।

### भाषाभाष्य ।

लङ्कानगरी में, चैत्र शुक्ल प्रतिपदा तिथि रविवार को सूर्योदयकाल में दिन, मास, वर्ष और युग की एक समय प्रवृत्ति हुई अर्थात् इन गणनाओं का आरम्भ उसी दिन से हुआ, वही दिन अवधिभूत माना गया है । बीच से किसी गणना की प्रवृत्ति नहीं हुई है ॥ १५ ॥

इदानीं कालमानानां विभागकल्पनां श्लोकत्रयेणाह—

योऽक्ष्णोर्निमेषस्य खरामभागः
स तत्परस्तच्छतभाग उक्ता ।
त्रुटिर्निमेषैर्धृतिभिश्च काष्ठा
तत्त्रिंशता सद्गणकैः कलोक्ता ॥ १६ ॥
त्रिंशत्कलाक्षी घटिका क्षणः स्या-
न्नाडीद्वयं तैः खगुणैर्दिनं च ।
गुर्वक्षरैः खेन्दुमितैरसुस्तैः
षड्भिः पलं तैर्घटिका खषड्भिः ॥ १७ ॥
स्याद्वा घटीषष्टिरहः खरामै-
र्मासो दिनैस्तैर्द्विकुभिश्च वर्षम् ।
क्षेत्रे समाद्येन समा विभागाः
स्युश्चक्रराश्यंशकलाविलिप्ताः ॥ १८ ॥

योऽक्ष्णोर्लोचनयोः पक्ष्मपातः स निमेषः । स यावता कालेन निष्पद्यते तावान् कालोऽपि निमेषशब्देनोच्यते । उपचारात् । तस्य त्रिंशद्विभागस्तत्परसंज्ञः । तत्परस्य शतांशस्त्रुटिरिति । अथ च निमेषैरष्टादशभिः काष्ठा । क्वचिच्छास्त्रान्तरे तिथिभिरिति पाठः । काष्ठात्रिंशता

कलोक्ता । कलानां त्रिंशता घटिका । सा चार्क्षी । अमस्य षष्टिभाग इत्यर्थः । घटिकाद्वयेन क्षणो मुहूर्तः । क्षणानां त्रिंशता दिनम् । अथ प्रकारान्तरेण दिनमुच्यते । गुर्वक्षरैः खेन्दुमितैरसुरिति । एकमात्रो लघुः । द्विमात्रो गुरुः । तथा—

सानुस्वारो विसर्गान्तो दीर्घो युक्तपरस्तु यः ।

इति छन्दोलक्षणे प्रतिपादितम् । यदक्षरं सानुस्वारं विसर्गान्तं दीर्घं यस्याक्षरस्य परतः संयोगस्तल्लघ्वपि गुरुसंज्ञं ज्ञेयम् । गुर्वक्षरस्योच्चार्यमाणस्य यावान् कालस्तद्दशकेनैकोऽसुः प्राणः । प्रशस्तेन्द्रियपुरुषस्य श्वासोच्छ्वासान्तर्वर्त्ती काल इत्यर्थः । षड्भिः प्राणैरेकं पानीयपलम् । पलानां षष्ट्या घटी । घटीनां षष्ट्या दिनम् । त्रिंशद्दिनैरेको मासः । मासैर्द्वादशभिर्वर्षमिति कालस्य विभागो दर्शितः । अथैतत्प्रसङ्गेन क्षेत्रविभागोऽपि कथितः । क्षेत्रे समाद्येन समा विभागा इति क्षेत्रे कक्षायां समाद्येन वर्षाद्येन समास्तुल्याः क्षेत्रविभागा ज्ञेयाः । ते के । चक्रराश्यंशकलाविलिप्ताः । यथैकस्य वर्षस्य मासदिनादयो विभागा एवं भगणस्य राश्यंशादयः ।

## भाषाभाष्य ।

आँखों की पलक ( निमेष ) गिरने में जो काल लगता है उसका तीसवां भाग तत्पर और तत्पर क शतांशकाल को त्रुटि कहते हैं । अठारह बार पलक गिरने में जितना काल लगता है उतने काल की काष्ठा संज्ञा है । और तीस काष्ठा की एक कला होती है । तीस कला की एक नाक्षत्रघड़ी और दो घड़ी का एक मुहूर्त एवं तीस मुहूर्त का एक दिन होता है । दश गुरुअक्षरों के उच्चारण में जितना काल

लगता है उसको प्राण कहते हैं। छः प्राण का एक पल और साठ पल की एक घड़ी होती है। साठ घड़ी का एक दिन, तीस दिन का एक मास और बारह मास का एक वर्ष होता है। इसीप्रकार ग्रहकक्षा में भगण, राशि, अंश, कला और विकला का भी क्रम से विभाग होता है।

इसप्रकार—

$\frac{\text{निमेषकाल}}{३०}$=तत्पर। $\frac{\text{तत्पर}}{१००}$=त्रुटि।

१८×निमेष = काष्ठा = ३०×काष्ठा = कला।

३०×कला=नाक्षत्रघड़ी। २ घड़ी=मुहूर्त। ३० मुहूर्त=एक दिन।

१० गुरु अक्षर काल=असु=प्राण। ६ प्राण=पल। ६० पल=घड़ी।

६० घड़ी=एक दिन। ३० दिन=एक मास और १२ मास=वर्ष।

ग्रहकक्षा में वर्ष आदि के अनुसार संज्ञाविभाग इसप्रकार है—

वर्ष = भगण।
मास = राशि।
दिन = अंश।
घड़ी = कला।
पल = विकला।

अहोरात्रासुओं में नव लाख बहत्तर हज़ार निमेष होते हैं। और चक्रकला का मान इक्कीस हज़ार छः सौ होता है। इससे अनुपात किया—

$$२१६०० : ९७२००० :: १ \text{ असु} = \frac{९७२०००}{२१६००} = ४५.$$

इसप्रकार, एक असु में ४५ निमेष सिद्ध होते हैं॥ १६–१८॥

इदानीमनयैव कालविभागपरिभाषया सौरादीनि तन्मानान्याह—

रवेश्चक्रभोगोऽर्कवर्षं प्रदिष्टं
द्युरात्रं च देवासुराणां तदेव ।
रवीन्द्वोर्युतेः संयुतिर्यावदन्या
विधोर्मास एतच्च पैत्रं द्युरात्रम् ॥ १९ ॥
इनोदयद्वयान्तरं तदर्कसावनं दिनम् ।
तदेव मेदिनीदिनं भवासरस्तु भभ्रमः ॥ २० ॥

रविर्यावता कालेन पूर्वगत्या मेषादिभचक्रं भ्रमति तावत्प्रमाणं रविवर्षं प्रदिष्टम् । तस्य द्वादशभागो रविमासः । मासस्य त्रिंशदंशोऽर्कदिनम् । दिनषष्ट्यंशोऽर्कघटिका । तत्षष्ट्यंशोऽर्कविघटिकेति पूर्वपरिभाषया सर्वत्र वेदितव्यम् । इत्यर्कमानम् ।

अथ दैवमानम् । द्युरात्रं च देवासुराणां तदेवेति । यदर्कवर्षं तदेव देवानां दैत्यानां च द्युरात्रमहोरात्रम् । एकमेव तेषामहोरात्रम् । किन्तु यद्देवानां दिनं सा दैत्यानां रजनी । तथा च गोले वक्ष्यति । अस्मादहोरात्रान्मासवर्षादिकल्पना तथैव परिभाषया । एवं देवानां वर्षं रविवर्षशतत्रयेण षष्ट्यधिकेन भवति । इति दैवमानम् ।

अथ चान्द्रमानम् । रवीन्द्वोर्युतेः संयुतिर्यावदन्या विधोर्मास इति । रवीन्द्वोर्युतिरमावास्यान्ते भवति । तस्या युतेरन्ययुतिपर्यन्तं यावान् कालस्तावान् विधुमासः । एवं योऽत्रामावास्यान्तो मासः स विधुमास इत्युक्तं भवति । तस्मान्मासात् पूर्वपरिभाषया वर्षादिकल्पनेति चान्द्रमानम् ।

**अथ पैत्रम्। एतच्च पैत्रं द्युरात्रमिति। यो विधुमासस्त-देव पितॄणामहोरात्रम्। अतः पूर्ववन्मासवर्षादिकल्पना। इति पैत्रम्।**

**अथ सावनम्। इनोदयद्वयान्तरमिति। अर्कोदययो-रन्तरे यत्तदर्कसावनं दिनम्। तदेव कुदिनसंज्ञं ज्ञेयम्। अतोऽपि पूर्ववन्मासवर्षादिकल्पना। अत्रार्कग्रहणमुप-लक्षणं तेनान्येषामपि ग्रहाणां तदुदयद्वयान्तरं तत्सा-वनमिति। इति सावनम्।**

**अथ नाक्षत्रमानम्। भवासरस्तु भभ्रम इति। भभ्रमो नक्षत्रसावनमित्यर्थः। इति नाक्षत्रम्।**

## प्रभा।

चक्रभोगः स्वगत्या क्रान्तिवृत्तस्थितद्वादशराशिभ्रमणमर्कवर्षं सौर-वर्षं प्रदिष्टम्। यद्यप्याचार्येण सायनो निरयणो वा चक्रभोग इति नोक्तं तथापि द्वयमपि कल्पनीयम्। द्युरात्रमहोरात्रम् सुरासुराणामन्योन्य-महोरात्रमिति सूर्यसिद्धान्तोक्तात्केवलं तयोर्दिनक्षये विपरीते। रवीन्द्वोः संयुतेः क्रान्तिवृत्तीयतच्चिह्नैक्यकालमारभ्येत्यर्थः। योगोऽत्र कक्षावृत्ते पूर्वापरान्तराभावः। युतिद्वयान्तरकालश्चा-न्द्रो मास इत्यर्थः। मासशब्दनिरुक्तिर्यथा 'मस्यन्ते परिमीयन्ते स्वकलावृद्धिहानितः। मास एते स्मृता मासास्त्रिंशत्तिथिसम-न्विताः।' एतच्चान्द्रमासमानं पैत्रं पितॄणामहोरात्रं भवति।

सूर्यबिम्बाक्षितिजयोर्योग उदयः। सूर्योदयद्वयान्तरभवः कालः सौरसावनं दिनं तदेव भूदिनं कुदिनं वेत्युच्यते। कुदिनेन भूसम्बन्धि-सावनदिनस्य ग्रहणं भवति। तेनेयं संज्ञा कदाचिद्भूभ्रमणवशेन व्यवहारकोटौ प्रविष्टेत्यप्यनुमीयते। एवमत्र ग्रहर्क्षादीनामप्युदया-दपरोदयकालावधिस्वस्वसावनदिनं बोध्यम्। क्वापि चन्द्रस्य नक्षत्रभोगकालो नाक्षत्रं दिनमित्युच्यते। 'चन्द्रनक्षत्रभोगेन नाक्षत्रं दिनमुच्यते।' इति विष्णुधर्मोत्तरवचनात्। भुजङ्गप्रयात-प्रमाणिका छन्दसी।

## भाषाभाष्य।

सूर्य का द्वादशराशि भोगकाल सौरवर्ष कहलाता है और वही देवासुरों का अहोरात्र मान होता है। सूर्य और चन्द्र के योग से (अमान्त में) दूसरे योग तक जो काल है उसको चान्द्र मास कहते हैं। यही पितरों का अहोरात्र है। दो सूर्योदयों के मध्य में जो काल होता है, वह सूर्य का सावनदिन कहलाता है। सावन दिन को कुदिन भी कहते हैं। नक्षत्रों का भचक्र-भ्रमणकाल नाक्षत्र दिन कहलाता है।

## उपपत्ति।

जितने दिनों में सूर्य निज पूर्व गति से बारह राशियों का भोग करता है वह सौरवर्ष कहलाता है। यह सायन और निरयण दोनों प्रकार का व्यवहार में प्रचलित है। इसप्रकार एकराशिभोग-काल सौरमास और एकांशभोगकाल सौर दिन होता है। यहां कुछ सावन चान्द्र और नाक्षत्र घड़ियों का विचार किया जाता है। एक सावन दिन में गतिकला का भोग उत्पन्न होता है; इससे अनुपात किया—गतिकला में साठ सावन घटी तो एकांशकला में क्या ? यों सौर दिन में प्रतिक्षण भिन्न होनेपर भी मध्यम सावनघटिका सिद्ध होती हैं। इसी प्रकार, चान्द्र दिन सावन घड़ियों में चान्द्र साठ घड़ी मिलती हैं तो सौर सावन घड़ियों में क्या ? यों सौर दिन में मध्यम चान्द्र घटिका और नाक्षत्र सावन घड़ियों में नाक्षत्र साठ घड़ी तो सौर सावन घड़ियों में क्या ? यों सौर दिन में मध्यम नाक्षत्र घटिका सिद्ध होती हैं। इसी प्रकार, सौर सावन घड़ियों में साठ सौर घटिका मिलती हैं तो चान्द्र सावन घड़ियों में क्या ? फल चान्द्र दिन में मध्यम सौर घटिका होंगी। ऐसे ही सावन और नाक्षत्र घड़ियां भी चान्द्र दिन में सिद्ध होंगी। फिर अनुपात किया—सौर-चान्द्र-सावन घड़ियों में सौर चान्द्र साठ घड़ी मिलती हैं तो क्रम से नाक्षत्र

सावन में क्या ? यों नाक्षत्र दिन में सौर आदि घड़ियां सिद्ध होंगी।

| | दि. घ. प. | | दि. घ. प. |
|---|---|---|---|
| देवासुरों का अहोरात्र | ३६५।१५।३० | पितरों का अहोरात्र | २९।३१।५० |
| ,, मास | ३० वर्ष का। | ,, मास | ३० चान्द्रमास। |
| ,, वर्ष | ३६० वर्ष का। | ,, वर्ष | ३६० चान्द्रमास। |

इस प्रकार सब स्पष्ट है * १९-२० ॥

इदानीं ब्राह्ममानमाह—

खखाभ्रदन्तसागरैर्युगाग्नियुग्मभूगुणैः।
क्रमेण सूर्यवत्सरैः कृतादयो युगाङ्घ्रयः ॥ २१ ॥
स्वसन्ध्यकातदंशकैर्निजार्कभागसंमितैः।
युताश्चतद्युतौ युगं रदाब्धयोऽयुताहताः ॥ २२ ॥
मनुः क्ष्मानगैर्युगैर्युगेन्दुभिश्च तैर्भवेत्।
दिनं सरोजजन्मनो निशा च तत्प्रमाणिका ॥ २३ ॥
सन्धयः स्युर्मनूनां कृताब्दैः समा
आदिमध्यावसानेषु तैर्मिश्रितैः।
स्याद्युगानां सहस्रं दिनं वेधसः
सोऽपि कल्पो द्युरात्रं तु कल्पद्वयम् ॥ २४ ॥
शतायुः शतानन्द एवं प्रदिष्ट-
स्तदायुर्महाकल्प इत्युक्तमाद्यैः।
यतोऽनादिमानेष कालस्ततोऽहं
न वेद्म्यत्र पद्मोद्भवा ये गतास्तान् ॥ २५ ॥

खखाभ्रदन्तसागरैरिति। रविवर्षाणां लक्षचतुष्टयेन द्वात्रिंशत्सहस्राधिकेन चतुर्गुणेन कृतं नाम प्रथमो युगचरणः १७२८००० । त्रिगुणेन त्रेतासंज्ञो द्वितीयो युग-

---

* सावन दिनों की कुदिन संज्ञा सूर्य के चारों ओर भूमि के भ्रमण करने से हुई हो। अथवा सूर्य के ही भूमि के चारों ओर भ्रमण से हुई हो। क्योंकि भूभ्रमण का विषय प्राचीन आचार्यों को सूत्ररूप से अवश्य ज्ञात था॥

चरणः १२९६००० । त्रिगुणेन द्वापराख्यस्तृतीयः ८६४००० । एकगुणेन कलिश्चतुर्थः ४३२००० । किंविशिष्टा एते युगचरणाः । स्वसन्ध्यकातदंशकैर्निजार्कभागसंमितैर्युताश्च । युगचरणप्रमाणस्य यो द्वादशांशस्तत्प्रमाणा तस्य चरणस्य संध्या । सा चरणादौ भवति । तावांश्च सन्ध्यांशः । स चरणस्यान्ते । एवं स्वसन्ध्यासन्ध्यांशैः सह एते युगचरणाः कथिता इत्यर्थः । कृतादौ सन्ध्यावर्षाणि १४४००० । कृतान्ते सन्ध्यांशः १४४००० । त्रेतादौ सन्ध्या १०८००० । त्रेतान्ते सन्ध्यांशः १०८००० । द्वापरादौ सन्ध्या ७२००० । द्वापरान्ते सन्ध्यांशः ७२००० । कल्यादौ सन्ध्या ३६००० । कल्यन्ते सन्ध्यांशः ३६००० । तद्युतौ युगमिति । तेषां चतुर्णां चरणप्रमाणानां युतौ युगप्रमाणम् । तच्च रदाब्धयोऽयुताहताः ४३२०००० । मनुः क्ष्मानगैर्युगैरिति । तैर्युगैरेकसप्तत्यामितैरेको मनुः । तैर्मनुभिर्युगेन्दुभिश्चतुर्दशभिर्दिनं सरोजजन्मनो निशा च तत्प्रमाणिका । ब्रह्मणो दिनतुल्या रात्रिश्च भवति । प्रमाणिकाशब्देन छन्दोऽपि सूचितम् । अहो एकसप्ततियुगो मनुरुक्तः । ब्रह्मदिने चतुर्दशमनवः । एकसप्ततिर्यावच्चतुर्दशभिर्गुण्यते तावत् षड्रूनं सहस्रं भवति । स्मृतिपुराणादौ तु—

चतुर्युगसहस्रेण ब्रह्मणो दिनमुच्यते ।

तत्कथमिदमुच्यत इत्याशङ्कां परिहरन्नाह । सन्धयः स्युर्मनूनां कृताब्दैः समा आदिमध्यावसानेष्विति । आदिश्च मध्यानि चावसानं च आदिमध्यावसानानि । एवं तानि पञ्चदश । तेष्वादिमध्यावसानेषु मनूनां

सन्धयः स्युः । ते च कृताब्दसमकालाः । कृताब्दा यावत् पञ्चदशभिर्गुण्यते तावद्युगषट्काब्दतुल्या भवन्ति । अतस्तैर्मिश्रितैर्युगसहस्रं ब्रह्मणो दिनमुच्यते । तत्कथमिदमुच्यत इत्यनुपपन्नमित्युपपद्यते । यद् ब्रह्मदिनं सोऽपि कल्पसंज्ञः । एवं निशा च तत्प्रमाणिकेति । द्युरात्रं तु कल्पद्वयमिति । अस्माद्दिनाद्यत् पूर्वपरिभाषया वर्षशतं तद्ब्रह्मण आयुः । यत्तस्यायुः स महाकल्प इत्युच्यते । ततोऽन्यो ब्रह्मा तदन्तेऽन्य इति पुराणादौ कथ्यते श्रूयते च । विष्णुपुराणे—

> निजेनैव तु मानेन आयुर्वर्षशतं स्मृतम् ।
> तत्पराख्यं तदर्धं तु परार्धमभिधीयते ॥

तत् कियन्तस्ते गता इत्याशङ्कायामाह । यतोऽनादिभानित्यादि । यतः कालोऽनादिमान् । अतो ये गतास्तान्न वेद्मि ।

### प्रभा ।

खखाभ्रदन्तेत्यादि 'कृतादीनां व्यवस्थेयं धर्मपादव्यवस्थया ।' इति सौरोक्तानुरूपम् । प्रवृत्तिकालात्कृताब्दमिते कलिगते मन्वारम्भस्तत्समाप्त्युत्तरकाले तथागते द्वितीयो मनुरिति क्रमेण चतुर्दशमनूनां पञ्चदश सन्धयो भवन्तीति स्फुटार्थः । शतानन्दो ब्रह्मा । एवं पूर्वोक्तकालपरिभाषया शतायुः । परमायुः शतं तस्येति सौरवचनात् । तदायुर्ब्रह्मायुर्महाकल्पो महाप्रलयः प्राकृतिकप्रलय इति वा । आद्यैर्मुनिभिः । यत्कारणादेष प्रसिद्धः काल अनादिमानुत्पत्त्यभाववान् ततस्तत्कारणादहं भास्कराचार्यः अत्र वर्तमानकाले ये यत्संख्याकाः पद्मोद्भवाः ब्रह्माणो गतास्तान्न वेद्मि । अनन्तागता इत्यर्थः ।

### भाषाभाष्य ।

४३२००० संख्या को चार, तीन, दो और एक से क्रम से गुणने से फल सत्य, त्रेता, द्वापर और कलियुग का सौर वर्ष मान होता है ।

प्रत्येक युग का बारहवां भाग आदि और अन्त में उसका संध्या और संध्यांश वर्ष होता है। अर्थात् युग के आरम्भ में युग का द्वादशांश काल युगसन्ध्या और अन्त में उतनाही युगसन्ध्यांश होता है। इस लिए संध्या और संध्यांशों को जोड़ने से पूरा युगप्रमाण होता है। यों महायुग का मान ४३२०००० होता है।

एकहत्तर महायुगों का एक मनु प्रमाण होता है। और चौदह मनुओं का एक ब्रह्मदिन और दिन के तुल्य ही रात्रि होती है। इन चौदह मनुओं के आदि, मध्य और अन्त में सत्ययुग के तुल्य मनुसन्धि अर्थात् चौदह मनुओं में पंद्रह सन्धि होती हैं। इनके सहित चौदह मनुओं का प्रमाण एक हज़ार युग हुआ। यही ब्रह्मा का दिनमान है, इसीको कल्प भी कहते हैं। इस प्रकार ब्रह्मा का अहोरात्र दो कल्प का होता है।

ब्रह्मा की परमायु, उनकी कालपरिभाषा के अनुसार, एक सौ वर्ष की है। पूर्वाचार्यों ने इसी परमायु को महाकल्प कहा है। काल के अनादि और अनन्त होने के कारण, सांप्रत में, ब्रह्मा की आयु के कितने वर्ष बीते यह मैं नहीं जानता।

## उपपत्ति।

कृत, त्रेता आदि युगों की व्यवस्था धर्मपाद के अनुसार पुराणों में लिखी है। अर्थात् कृत चार, त्रेता तीन, द्वापर दो और कलि एक पाद से स्थित है। इसलिए कृत आदि युगों का सौर वर्ष मान इस प्रकार है:—

४३२००० × ४ = १७२८००० = कृत.
" × ३ = १२९६००० = त्रेता.
" × २ = ८६४००० = द्वापर.
" × १ = ४३२००० = कलि.

सब धर्मचरणों के योग से महायुग होता है। धर्मपादों का योग दश होता है। इससे अनुपात किया—दश तुल्य धर्मचरणों के योग में

महायुग मिलता है तो प्रत्येक धर्मपादों में क्या ? इस प्रकार सब युगों का अलग अलग मान सिद्ध होता है इसीलिए सूर्यसिद्धान्त में लिखा है :—'युगस्य दशमो भागश्चतुस्त्रिद्व्येकसङ्गुणः।' इत्यादि।

इन कृत, त्रेता आदि युगों का बारहवाँ भाग संध्या और संध्यांश होता है। उसका मान ऊपर वासनाभाष्य में लिखा है। ये चारों युग संध्या और संध्यांश के सहित गिने जाते हैं।

यही ब्राह्ममान मनुस्मृति में लिखा है—

'चत्वार्याहुः सहस्राणि वर्षाणां तु कृतं युगम्।
तस्य तावच्छती संध्या संध्यांशश्च तथाविधः॥
इतरेषु ससंध्येषु ससंध्यांशेषु च त्रिषु।
एकापायेन वर्तन्ते सहस्राणि शतानि च॥
यदेतत् परिसंख्यातमादावेव चतुर्युगम्।
एतत् द्वादशसाहस्रं देवानां युगमुच्यते॥
दैविकानां युगानां तु सहस्रं परिसंख्यया।
ब्राह्ममेकमहर्ज्ञेयं तावती रात्रिरेव च॥
तद्वै युगसहस्रान्तं ब्राह्मं पुण्यमहर्विदुः।
रात्रिं च तावतीमेव तेऽहोरात्रविदोजनाः॥ १ अ.६९—७३श्लो.

अपने अपने संध्या के साथ कृत आदि युगचरणों के मान—

| | संध्या. | | केवल-युग. | | संध्यांश. | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कृत | = ४०० | + | ४००० | + | ४०० | = | ४८०० | संध्या और संध्यांशों के सहित युग। |
| त्रेता | = ३०० | + | ३००० | + | ३०० | = | ३६०० | |
| द्वापर | = २०० | + | २००० | + | २०० | = | २४०० | |
| कलि | = १०० | + | १००० | + | १०० | = | १२०० | |
| | | | | | | | १२००० = महायुग। | |

यहां केवल युगचरणों से संध्यासंध्यांशयुक्त युगचरण अपने अपने

दो दशमांशों से अधिक हैं इसलिए 'अथ स्वांशाधिकोने तु—' इसके अनुसार संध्यासंध्यांशयुक्त मानों का द्वादशांश संध्यासंध्यांश आचार्य ने लिखा है—'निजार्कभागसंमितैः' और दोनों संध्याओं को मिला कर सूर्यसिद्धान्त में लिखा है 'षष्ठांशः संध्ययोः स्वकः'

७१ × १२००० = ८५२००० = एक मनुमान।

१४ × ८५२००० = ११९२८००० = संध्यून कल्पमान।

१५ × ४८०० = ७२००० = संधिमान।

११९२८००० + ७२००० = १२०००,००० = ब्रह्मदिनमान।

ये संख्या दिव्यमान से हैं इसलिए ३६० गुणने से मानुषमान होगा।

अब काल की स्थिति कहते हैं—

४३२००००=युगमान।

४३२०००० × ७१ = ३०६७२००००=मनुवर्ष मान।

और, ३०६७२०००० × १४ = ४२९४०८०००० = ब्रह्मा का दिनमान। परन्तु चौदह मनुओं में पंद्रह सन्धि होती हैं और सन्धि का काल कृतवर्ष १७२८००० के तुल्य है यह युग ४३२०००० का $२ + \frac{१}{२} = \frac{५}{२}$ सार्धद्व्यांश है, इसलिए युग के सार्धद्व्यांश को पंद्रह से गुणा देने से $\frac{२ \times ४३२०००० \times १५}{५}$ = २५९२०००० यह षड्-गुण युगमान हुआ। इसको पहले सिद्ध हुए ब्रह्मा के दिन में जोड़ने से ठीक ब्रह्मा का दिन ४३२०००००० हुआ। दिनमान दूना करने से अहोरात्रमान, वह तीस से गुणने से मासमान और वह बारह से गुणने से वर्षमान ३११०४०००००००० हुआ इसको १०० गुणित करने से ब्रह्मा की आयु होती है॥ २१–२५॥

**इदानीमन्यदाह—**

**तथा वर्तमानस्य कस्यायुषोऽर्धं**
**गतं सार्धवर्षाष्टकं केचिदूचुः।**

भवत्वागमः कोऽपि नास्योपयोगो
ग्रहा वर्त्तमानद्युयातात् प्रसाध्याः ॥ २६ ॥

तथा वर्तमानस्य ब्रह्मण आयुःकालस्य किं गतमिति न वेद्मि । तत्र केचिदाचार्या आयुषोऽर्धं गतं केचित् सार्धवर्षाष्टकं गतमित्यूचुः । तत्रागमः प्रमाणम् । इहागमद्वैविध्ये कः प्रमाणमित्यत्रास्माकं नाग्रहः । यतोऽस्य गतैर्वर्षैर्मासैर्दिनैरपि प्रयोजनाभावः । ग्रहास्तु वर्तमानस्य दिवसस्य गतात् साध्याः ।

## प्रभा ।

कस्य ब्रह्मणः । आयुषोऽर्धं पञ्चाशद्वर्षमितम् । आयुषोऽर्धमितं तस्येति सौरवचनात् । अस्य गतायुर्वर्षादिविचारस्योपयोगः प्रयोजनं नास्ति । अर्थात् ब्रह्मणो गतदिनमासवर्षाणामनुपयुक्तत्वेन प्रयोजनाभाव इति भावः । वर्तमानद्युयातात्, ब्रह्मणोवर्त्तमानदिनगतसौरवर्षसमूहात्साध्या इत्यर्थः ।

## भाषाभाष्य ।

इस प्रकार बहुतों का मत है कि ब्रह्मा की आयु के अर्ध अर्थात् पचास वर्ष वर्तमान समय में बीत चुके हैं। किसीके मत से साढ़े आठ वर्ष बीते हैं । परन्तु इन मतों का कोई प्रयोजन नहीं है । क्योंकि ब्रह्मा की आयु के गत वर्षों से कोई लाभ नहीं । ग्रहों का साधन वर्तमान दिन में, गत सौर वर्षोंसे करना चाहिए ।

तात्पर्य यह है कि काल के अनादि और अनन्त होने से उसकी कोई अवधि कल्पना नहीं होसकती, इसलिए ग्रहचार का निरूपण अशक्य होने से किसी प्रकार की अवधि आवश्यक हुई। वह पूर्वाचार्यों ने वेद और स्मृति के अनुसार ४३२०००००० इतने सौर वर्ष माने हैं और उससे ग्रहसाधन किए हैं। इतने वर्षों में ग्रह, मन्दोच्च, शीघ्रोच्च,

पात आदि के भगण पूरे माने गये हैं । इसलिए निरवयव अवधि यही सिद्ध हुई है ॥ २६ ॥

इदानीं तत्कारणमाह—

यतः सृष्टिरेषां दिनादौ दिनान्ते
लयस्तेषु सत्स्वेव तच्चारचिन्ता ।
अतो युज्यते कुर्वते तां पुनर्ये
ऽप्यसत्स्वेषु तेभ्यो महद्भ्यो नमोऽस्तु ॥ २७ ॥

यत एषां ग्रहाणां दिनादौ सृष्टिर्दिनान्ते लयः । यदि महाकल्पगताद्ग्रहाः साध्यन्ते तर्हि यावत्योऽस्य विभावर्यो गतास्तासु ग्रहाभाव एव । अतो विद्यमानेष्वेव ग्रहेषु तच्चारचिन्ता कर्तुं युज्यते । यत्तु कैश्चिदविद्यमानेष्वपि तेषु महाकल्पगताद्वर्तमानाः कृतास्तान् प्रतिवक्रोक्त्या सोपहासमाह । तेभ्यो महद्भ्यो नमोऽस्त्विति ।

प्रभा ।

दिनादौ ब्रह्मदिनरूपकल्पप्रारम्भे । दिनान्ते कल्पसमाप्तिकाले । अत्र भगवदुक्तिः 'अव्यक्ताद् व्यक्तयः सर्वाः प्रभवन्त्यहरागमे । रात्र्यागमे प्रलीयन्ते तत्रैवाव्यक्तसंज्ञके' इति । तच्चारचिन्ता ग्रहगतिविचारः । एतदुक्तं भवति । ग्रहाणां कल्पावच्छिन्नकाले सत्त्वाद्वर्तमानद्युयातादेव तत्साधनं युक्तमिति ।

भाषाभाष्य ।

ब्रह्मा के दिनारम्भ में ग्रहों की सृष्टि और दिन के अन्त में उनका लय होता है, इस कारण ग्रहों की स्थितिकाल में उनका साधन करना चाहिए । अर्थात् वर्तमान ब्रह्मदिन के जो गत वर्ष हों उनके आधार पर ग्रहों का साधन उचित है । जिन्होंने ग्रहों के लय होजाने पर भी महाकल्प काल को गताब्द मानकर ग्रह साधन किया है उन महानुभावों को, मेरा प्रणाम है । तात्पर्य यह है कि—ब्रह्मा के दिनान्त में

चन्द्र और छादक वा, ग्राहक भूभा होती है। पूर्णा को रवि से छ राशि के अन्तर पर चन्द्र और भूछायाकी स्थिति युक्तिसिद्ध है। ग्राह्य ग्राहक के पूर्वापर, अन्तर का अभाव होने पर और मानैक्यखण्ड से शर न्यून होने पर, दोनों का बिम्ब संयोगमात्र होता है। और जैसे शर घटता जाता है उसी क्रमसे ग्राह्यबिम्ब में ग्राहक घुसता जाता है। वह जितना भीतर जाता है वही ग्रास है। यह ग्रहण जब भूमि भ्रमण करती हुई सूर्य और चन्द्र के बीच में आजाती है अथवा, यों कहो जब चन्द्र छ राशि के अन्तर पर होता है—तब होने का संभव होता है। चन्द्रकक्षा क्रान्तिवृत्त धरातल के तरफ़ झुकी है और वह उसके संपात में एक ५° कोण उत्पन्न करती है। यदि चन्द्रकक्षा धरातल क्रान्तिवृत्तीय मान लियाजाय तो प्रत्येक पूर्णिमाको अर्थात् छ राशि के अन्तर पर ग्रहण संभव होगा। परन्तु क़क्षावृत्तीय नमन कोण के कारण, साधारणतः यह होता है कि चन्द्र जब छ राशि के अन्तर पर रहता है तब यातो क्रान्तिवृत्त धरातल से ऊपर या नीचे किसी स्थानविशेष में रहता है, जिससे भूछाया में प्रविष्ट नहीं हो सकता। इसलिए यह ज्ञात होता है कि जब चन्द्र क्रान्तिवृत्त के बहुत ही करीब अर्थात् अपने किसी एक पातस्थान—विक्षेप पात में हो तभी ग्रहण संभव होगा। उस स्थान में, शररूप याम्योत्तर अन्तर का अभाव होने से ग्राह्य और ग्राहक का योग होता है।

रविबिम्ब व्यास से भूव्यास छोटा है। इसलिए भूभा सूच्यग्र होकर चन्द्रकक्षा के बाहर चली जाती है। यह सब सविस्तर गोलाध्याय में लिखा गया है। यहां चन्द्रकक्षा में भूभाबिम्ब के साधनार्थ अनुपात किया—रविकर्ण में सूर्यबिम्ब और भूव्यास का अन्तर योजन मिलता है तो चन्द्रकर्ण में क्या ? फल भूव्यास योजन आता है उसको भूव्यास में घटाने से चन्द्रकक्षा में भूभाव्यास का मान होता है।

यहां दोनों त्रिभुज क्षेत्रमिति ( प्र. २६ ) से सजातीय हैं ।

$$\therefore \text{भूभा} = \frac{\text{रवि—भूव्या} \times \text{चं क}}{\text{र क}} \text{।}$$

क्षेत्र,




३—यहां प्रकारान्तर से भूभाविम्ब की वासना दिखलाई जाती है। 'स' सूर्यविम्व, 'इ' भूविम्ब, रतप, र'त'प' दो रेखा रवि और भू-बिम्ब को स्पर्श करती हुई 'प' विन्दु पर मिलती है। स इ रेखा रवि और भू केन्द्र में होकर प बिन्दु में जा मिली। यह रेखा पर और प र' स्पर्श रेखाओं के योग से उत्पन्न कोण को अर्ध करेगी। इसी प्रकार इ केन्द्र से 'प' चिह्न पर मिलनेवाली रेखा प त और प त' स्पर्श रेखा से पैदा हुए कोण का अर्ध करेगी। इस प्रकार, ये स्पर्श रेखाएं एक ही होने से मिल जायँगी।

क्षेत्र,



इस क्षेत्र में म विन्दु चन्द्र के अन्तर में भूछा । त पर कल्पना किया । मइप कोण, इसलिए भूछाया के उस भाग का स्पष्टव्यासार्ध का मान होगा।

अब, म इ प=इ म त–इ प म
=इ म त–( र इ स–इ र त )
=इ म त + इ र त–र इ स.

र त म 'त' विन्दु पर भूमि की स्पर्श रेखा है। इसलिए 'त' स्थान गत द्रष्टा को सूर्य और म बिन्दु क्षितिज में होगा। इ र त कोण द्रष्टा और भूविम्ब के अन्तर मान के समान सूर्यविम्ब में बनता है। पर यह क्षितिज में होने से परमलम्बन के तुल्य है। और इ म त 'म' विन्दु वा चन्द्र का परमलम्बन, इसी रीति से सिद्ध होता है।

र इ स कोण सूर्य के स्पष्ट व्यासार्ध का मान है। इसलिए यदि रवि का परमलम्बन=प, चन्द्र का प′ और रवि का स्पष्टव्यासार्ध वा विम्बार्ध ब, कल्पना किया जाय तो यह समीकरण होता है—

प + प′–ब=भूभाव्यासार्ध, वा चन्द्रबिम्ब गत–भूभाबिम्ब।

इसी मूलसे

'दिवाकरनिशानाथपरलम्बनसंयुतिः।
सूर्यबिम्बार्धरहिता भूभाबिम्बदलं भवेत्॥'

यह श्रीबापूदेवशास्त्री ने लिखा है।

४—यदि चन्द्रविम्बार्ध=च, तब चन्द्र का भूभा से स्पर्श में, भूछाया केन्द्र से चन्द्र केन्द्रान्तर अङ्गुलात्मक, उक्त भूभा बिम्बार्ध में चन्द्रविम्बार्ध जोड़ देने से सिद्ध होगा। अर्थात् मानैक्यार्ध होगा।

अर्थात् प + प′ + च–ब: इतने अन्तर में चन्द्र भूभा स्पर्श करेगा, अधिक में नहीं।

इसी विषय को नीचे के क्षेत्र से फिर स्पष्ट किया जाता है। 'क'

भूभाखण्ड का केन्द्र जो चन्द्रबिम्ब की दूरी पर है। 'च' चन्द्रकेन्द्र भूभा के बाहरी स्पर्शकाल में। च न चन्द्रस्पष्टमार्ग, न क क्रान्तिवृत्त और न चन्द्रपात स्थान है। अब यह देखना चाहिए कि चन्द्र और भूभा केन्द्र का अन्तर यदि चक से न्यून न होगा तो चन्द्र बिम्ब का स्पर्श भूभा से न होगा। कल्पना किया, स=रविबिम्बार्ध, म=चन्द्रबिम्बार्ध, अ=भूभाबिम्बार्ध है।




म च=(भूभाबिम्बार्ध)+(चन्द्रबिम्बार्ध)

=अ+म.

परन्तु अ=प′+प−स, (पूर्वरीति से)

∴ चक=प′+प−स+म,

यहां पर, प=८″, प′=५७″, स=१६′ (मध्यममान) और म=१५′ (मध्यमान)

∴ चक=५७′+८′−१६′+१५′=५६′ (स्थूलरूप से)

इसीप्रकार पूर्णग्रहण के लिए अर्थात् चन्द्रबिम्ब जब भूभा में प्रवेश करेगा, तब इसी समीकरण की स्थिति इसप्रकार होगी—

च क=(भूभाबिम्बार्ध)−(चन्द्रबिम्बार्ध)

=अ−म,

=प′+प−स=म=२६′ (स्थूल मान से)

इसप्रकार यह सिद्ध होता है चन्द्र और भूभा केन्द्र का अन्तर जब ५६′ बढ़ जायगा उस समय ग्रहण असम्भव होगा और पूर्ण-ग्रहण के लिए उक्त दोनों का अन्तर २६′ से बढ़ना नहीं चाहिए।

५—चन्द्रग्रहण की स्थिर अवधि कोई कायम नहीं हो सकती। क्योंकि चन्द्र और सूर्य दोनों के लम्बन और कलात्मक बिम्ब बदला करते हैं, एकरूप नहीं रहते। इसके सिवाय चन्द्रकक्षा का झुकाव ५°।२०′ से ४°।५७′ तक बदलता है। ये सब कारण मिलकर ग्रहण की अवधि में बड़ा भारी अन्तर उत्पन्न कर देते हैं।

जब चन्द्र पृथ्वी के बहुत ही पास में और सूर्य से पृथ्वी दूरी पर हो, उसी समय में चन्द्रकक्षा नमन कमसे भी कम हो, तब ग्रहण का सम्भव होताहै। वह चन्द्रपात से और समय की अपेक्षा बहुत दूरी पर होगा। उस स्थिति में क न ( पहला क्षेत्र ) वा क्रान्तिवृत्त गत रवि भुजांश का मान १२°।५′ निश्चित हुआ है।

इसी प्रकार जब चन्द्र पृथ्वी से बहुत दूरी पर है और पृथ्वी सूर्य के करीब में है, और न कोण बड़ा से बड़ा हो, तब ग्रहण का अवश्य सम्भव होगा। उस हालत में चन्द्र अपने पात स्थान के बहुतही करीब दूसरे काल की अपेक्षा रहेगा और कन=९°।३०′ निश्चित हुआ है। यों पात से छ राशि के अन्तर में होने पर भी जब चन्द्र १२°।५′ में रहेगा ग्रहण संभव होगा और जब ९°।३०′ इस भुजांश के भीतर रहेगा तब जरूर ग्रहण होना चाहिए। यों परमाधिक और परमन्यून दोनों स्थिति ग्रहण संभव के लिए विद्वानों ने सिद्ध की हैं।

इसी लिए 'मनूनकाश्चेद्ग्रहणस्य संभवः।' यह स्थूल रीति से आचार्य ने पर्वसंभवाधिकार में लिखा है। यहां हमने सूक्ष्मरूप से पाश्चात्य—सिद्धान्त के अनुसार यह सब लिखा है॥ ५—६॥

इदानीं योजनानां कलाकरणार्थमाह ।

सूर्येन्दुभूभातनुयोजनानि
त्रिज्याहतान्यर्कशशीन्दुकर्णैः ।
भक्तानि तत्कार्मुकलिप्तिकास्ता-
स्तेषां क्रमान्मानकला भवन्ति ॥ ७ ॥

स्पष्टार्थम् । अत्रोपपत्तिस्त्रैराशिकेन । यदि योजनात्मकव्यासार्धे एतावन्ति बिम्बमानानि तदा त्रिज्याव्यासार्धे कियन्तीति फलानां चापानि लघुज्याभिप्रायेणोक्तानि ।

### भाषाभाष्य ।

सूर्य, चन्द्र और भूभा की योजन संख्याओं को त्रिज्या से गुणकर, क्रम से सूर्य, चन्द्र और चन्द्रकर्ण का भाग देने से जो फल मिले, उसका धनु करने से उनका कलात्मक मान होता है ।

उपपत्ति त्रैराशिक से स्पष्टही है ॥ ७ ॥

इदानीं प्रकारान्तरेण बिम्बकलानयनमाह ।

भानोर्गतिः स्वदशभागयुतार्धिता वा
बिम्बं विधोस्त्रि३गुणिता युगशैल७४भक्ता ।
तिथ्यद्रि७१५हीनशशिभुक्तिरिषुद्वि२५भक्ता
नन्दाक्षि२९युग्भवति वा विधुबिम्बमेवम् ॥८॥

रवेर्गतिः स्वदशांशेन १० युतार्धिता च रवेः कलाबिम्बं भवति। अथ चन्द्रगतिस्त्रि ३ गुणिता युगशैलभक्ता तद्विधुबिम्बं भवति। अथवा चन्द्रभुक्तिस्तिथ्यद्रिभि ७१५ र्हीना पञ्चविंशत्या २५ भक्ता फलमेकोनत्रिंशता २९ युक्तं चन्द्रबिम्बं भवति ।

अत्रोपपत्तिः। त्रिज्यातो महति कर्णे ग्रहबिम्बं लघु

भवति तथा गतिश्च लघ्वी भूमध्याद्दूरगतत्वाद्ग्रहस्य । अथाल्पे कर्णे बिम्बं पृथुगतिश्च महती । तत्रासन्नत्वात् । बिम्बगत्योरुपचयापचययोस्तुल्यत्वाद्गतेरपि बिम्बं साधयितुमुचितं भवति । तद्यथा । तत्र त्रैराशिकम् । यदि योजनात्मिकया गत्या पादोनगोऽक्षधृतिभूमितया द्विद्विशरर्तु ६५२२ संख्यं बिम्बं लभ्यते तदा कलागत्या किमिति । अत्र गुणकस्य द्विद्विशरर्तुसंख्यस्यैकादशभागेन ५९२ । ५५ गुणकभाजकावपवर्तितौ जाता गुणकस्थान एकादश ११ । भाजके विंशतिः २० । अतो रविगतिः सुखार्थं दशगुणा विंशत्या ह्रियते तावदर्धिता भवति यत एकादशभिर्गुण्याऽतो दशांशेनाधिका कृतेत्युपपन्नम् । एवं चन्द्रस्य खनागाम्बुधि ४८० मितो गुणो भागहारो योजनगतिरेव ११८५६ । एतौ खनृपै १६० रपवर्तितौ जातं गुणकस्थाने त्र्यं भागहारस्थाने चतुःसप्ततिः ७४ । अत्र परमं विकलात्रितयं यदन्तरं तत् सुखार्थमङ्गीकृतम् । अथ चन्द्रबिम्बानयने क्रियोपसंहारः सुखोपायार्थं कृतः । तत्र तिथ्यद्रि ७१५ तुल्यस्य गतिखण्डस्यैकोनत्रिंश २९ मितं बिम्बखण्डं लभ्यते । गतिशेषस्य पञ्चविंशत्या २५ भागे हृते बिम्बशेषं कलात्रयं ३ लभ्यते । अतस्तदैक्ये द्वात्रिंश ३२ न्मध्यमं चन्द्रबिम्बम् । गतेरुपचयापचयवशात् स्फुटत्वे बिम्बस्यापि स्फुटत्वमुपपन्नम् ।

## भाषाभाष्य ।

अब प्रकारान्तर से बिम्बकला का साधन कहते हैं—सूर्य की गतिकला में उसका दशवाँ भाग जोड़कर आधा करने से रविबिम्बकला

होती है। चन्द्रमा की दैनिक गति को तीन से गुणाकर ७४ भाग देने से चन्द्रबिम्ब कला होती है। अथवा, चन्द्र की दैनिक गति में ७१५ घटाकर शेष में २५ भाग देने से जो फल मिले उसमें २६ जोड़ देने से चन्द्रबिम्ब कला होती है।

## उपपत्ति।

जब ग्रह कर्ण त्रिज्यासे बड़ा होता है तब गति छोटी और बिम्ब छोटा होता है और छोटे कर्ण में बड़ा बिम्ब, गति बड़ी होती है, ऐसा मालुम होता है। इसलिए गति से बिम्ब का साधन किया है।

अनुपात--

योजनात्मक गति में ६५२२ बिम्ब तो कलागति में क्या ?

$$११८५६ : ६५२२ :: ५६' । ८'' := \frac{६५२२ \times ५६' । ८''}{११८५६}$$ यहां

$\frac{६५२२}{११} = ५९२ । ५५$ इससे गुणाक और भाजक में अपवर्तन देनेसे

हुआ—$\frac{रग \times ११}{२०}$; रविगति को दस से गुणाकर बीस का भाग देने से अर्ध हो जाती है, पर यहां एकादश से गुणा करना है इसलिए दशांश से अधिक हुई। यों प्रकार उपपन्न होता है।

इसी प्रकार चन्द्रगति $\frac{४८० \times ७९०' । ३५''}{११८५६}$ में १६० का अप-

वर्तन देने से $\frac{चंग \times ३}{७४}$ 'बिम्बं विधोस्त्रिगुणिता—'इत्यादि उपपन्न भया।

चन्द्र का मध्यम कलात्मक बिम्ब ३२'' होता है। चन्द्रगति का दो भाग किया ७१५' । ७५' यहां पहले खण्ड में २६ मध्यम बिम्ब और दूसरे में २५ का भाग देने से ३ बिम्ब शेष मिला दोनों का योग

२६′+३′=३२′ कलात्मक मध्यम चन्द्रविम्ब हुआ। यह क्रिया का उपसंहार गणित में सुख के लिए किया गया है॥ ८॥

इदानीं राहोः प्रकारान्तरेण कलाबिम्बमाह।

भानोर्गतिः शर ५ हता रविभि १२ र्विभक्ता
चन्द्रस्य लोचन २ गुणा तिथि १५ भाजिता च।
लब्धान्तरं भवति वावनिभाप्रमाणं
भूभा विधुं विधुरिनं ग्रहणे पिधत्ते॥ ९॥

रविगतिः पञ्चगुणा द्वादशभक्ता फलं कलात्मकमनष्टं स्थाप्यम्। अथ शशिगतिर्द्विगुणिता पञ्चदशभाजिता। इदमपि कलात्मकं फलम्। अनयोः फलयोरन्तरं भूभा-बिम्बप्रमाणं भवति। इदानीं ग्रहणे छाद्यच्छादकत्वं प्रतिपादयति। भूभा विधुग्रहणे विधुं छादयति रवि-ग्रहणे तु रविं विधुश्छादयति।

अत्रोपपत्तिः। अत्र कर्कव्यासान्तरमितानां योज-नानां रविकक्षायां कलाकरणायानुपातः। यदि गति-योजनै ११८५९ गतिकला लभ्यन्ते तदा कर्कव्यासा-न्तरयोजनैः ४९४१ किमिति अत्र रविगतेः कर्कव्यासा-न्तरयोजनं गुणः गतियोजनानि हरः। एतौ वसुवसु-नवभिरपवर्तितौ जाता गुणकस्थाने पञ्च ५। हरस्थाने १२। फलं रविगतिसम्बन्धिन्योऽपचयलिप्ताः। अथ भूव्यासस्य चन्द्रकक्षायां लिप्ताकरणार्थमनुपातः। यदि गतियोजनै ११८५९ श्चन्द्रगतिकला लभ्यन्ते तदा भूव्या-सयोजनैः किमिति। अत्र गुणकार्धेन गुणकभाजकाव-पवर्तितौ जातं गुणकस्थाने द्वयम् २। भागहारस्थाने पञ्चदश १५। फलं भूव्यासकलाः। एताभ्यः पूर्वकलाः

**शोध्याः । यत उपर्युपरि गच्छन्त्या भूभाया विस्तृतिरपचयिनी भवति । शेषोपपत्तिर्गोले सविस्तरा ।**

## भाषाभाष्य ।

अब प्रकारान्तर से भूभाविम्व का साधन करते हैं---रविगति को पाँच से गुणाकर, बारह का भाग देकर फलको रखना । फिर चन्द्र गति को दोसे गुणाकर पन्दरह का भाग देना, जो फल मिले उसका और पहले फल का अन्तर करने से भूभाविम्ब का मान होता है । चन्द्रग्रहण में, चन्द्र को भूभा और सूर्यग्रहण में सूर्य को चन्द्र आच्छादित करता है ।

## उपपत्ति ।

यहां पहला भूभाक्षत्र जानना चाहिए । अनुपात किया---

गतियो : गतिक :: रविभूव्यासान्तरः$=\frac{\text{४९४१}\times\text{रग}}{\text{११८५९}}$ गुणाक और भाजक में ९८८ का अपवर्तन दिया $\frac{\text{५}\times\text{रग}}{\text{१२}}$ =रविकक्षा गत कलात्मक अन्तर । इसीप्रकार,

गतियो : गतिक :: भूव्यायोः$=\frac{\text{चंग}\times\text{१५८१}}{\text{११८५९}}$ ।

यहां भूव्यासयोजन के अर्ध का अपवर्तन दिया $\frac{\text{चंग}\times\text{२}}{\text{१५}}$ =भूव्यास कला । इस प्रकार 'भानोर्गतिः शरहता--' उपपन्न होता है । इन दोनों कलात्मक फलों का अन्तर, चन्द्रविम्ब में भूभाविम्ब का मान होता है । यह पूर्वक्षेत्र से स्पष्ट है ॥ ९ ॥

**इदानीं चन्द्रविक्षेपानयनमाह ।**

**सपाततात्कालिकचन्द्रदोर्ज्या**

खभै २७० र्हता व्यासदलेन भक्ता ।
सपातशीतद्युतिगोलदिक् स्या-
द्विक्षेप इन्दोः स च बाणसंज्ञः ॥ १० ॥

यस्मिन् काले विक्षेपः साध्यस्तस्मिन् काले तात्कालिकयोश्चन्द्रपातयोर्योगः कर्तव्य इति साधारण्येनोक्तम्। इह चन्द्रग्रहणावगमे समकलस्यचन्द्रस्य तात्कालिकपातस्य च योगः कर्तव्यः । तस्य दोर्ज्या खभैर्गुण्या त्रिज्यया भाज्या फलं कलात्मकश्चन्द्रविक्षेपः । स च बाणसंज्ञः । यदि षड्भादूनः सपातश्चन्द्रस्तदोत्तरो ज्ञेयो यदा षड्भाधिकस्तदा दाक्षिणो ज्ञेयः ।

अत्रोपपत्तिः । चन्द्रो हि विमण्डले भ्रमति क्रान्तिमण्डलस्य विमण्डलस्य च यः संपातस्तस्य पातसंज्ञा । स पातो मीनान्ताद्विलोमं गच्छति । तस्मात् पातादग्रतस्त्रिभेऽन्तरे तद्विमण्डलं सार्धैश्चतुर्भि ४ । ३० र्भागैः क्रान्तिवृत्तादुत्तरतो भवति । पातात् पृष्ठतस्त्रिभेऽन्तरे तैरेव भागै ४ । ३० र्दक्षिणतो भवति । अथ विमण्डलगतस्य चन्द्रस्य क्रान्तिमण्डलेन सह यदन्तरं स याम्योत्तरो विक्षेपः । तज्ज्ञानार्थं चन्द्रपातयोरन्तरं ज्ञेयम् । तच्च चन्द्रपातयोर्योगे कृते भवति । पातस्य विलोमगत्वात् । तस्य सपातचन्द्रस्य दोर्ज्ययानुपातः । यदि त्रिज्या तुल्यया दोर्ज्यया परमः खमुनियम २७० कलातुल्यो विक्षेपस्तदानया कियानिति । फलमिन्दुविक्षेपः । यतः पातादग्रतः षड्भं क्रान्तिवृत्तादुत्तरतोऽन्यद्दक्षिणतोऽतः सपातशीतद्युतिगोलदिक् इत्युपपन्नम् ।

## भाषाभाष्य ।

सपात तात्कालिक स्पष्टचन्द्र की भुजज्या को २७० से गुणा कर, त्रिज्या का भाग देने से फल चन्द्र का शर होता है, उसका नाम बाण है । वह शर सपातचन्द्र जिस गोल का होता है उसी गोल का होता है ।

## उपपत्ति ।

क्रान्तिमण्डल और विमण्डल के संपात को विक्षेपपात कहते हैं । वहाँ से शर की प्रवृत्ति होकर तीन राशि के अन्तर पर परमशर ४° । ३०′ होता है । बीच में इष्टशर साधन के लिये चन्द्र और पात का योग करना चाहिये क्योंकि पात की विलोम गति है—इसलिए सपातचन्द्र साधन करके अनुपात किया—त्रिज्यातुल्य दोर्ज्या में परमशर कला २७०′ मिलती है तो इष्टदोर्ज्या में क्या ?

$$\frac{\text{२७०} \times \text{सपातइष्टदो}}{\text{त्रि}} = \text{चन्द्रशर} \text{ ।}$$

क्रान्तिवृत्त और विमण्डल का दक्षिणोत्तर अन्तरशर कहलाता है । शर का मूल क्रान्तिवृत्त में होता है और शराग्रमें चन्द्रबिम्ब विमण्डल में भ्रमण करता है । ऐसे ही दक्षिण और उत्तर ग्रह नक्षत्रों का शर होता है । पात चिह्न से छ राशि दक्षिण और छ उत्तर में, गोल में दिखलाई देती हैं इसलिए सपात चन्द्र जिस गोलका होता है उसी का शर भी गणित से सिद्ध होता है ॥ १० ॥

**इदानीं ग्रहणे ग्रासप्रमाणमाह ।**

**यच्छाद्यसंछादकमण्डलैक्य-**
**खण्डं शरोनं स्थगितप्रमाणम् ।**
**तच्छाद्यबिम्बादधिकं यदा स्याज्-**
**ज्ञेयं च सर्वग्रहणं तदानीम् ॥ ११ ॥**

स्पष्टार्थम् । अत्रोपपत्तिः । रवेरग्रतो भार्धान्तरे क्रान्तिवृत्ते भूभा भ्रमति । अतः पौर्णमास्यन्ते भूभाचन्द्रौ समौ भवतः । किन्तु याम्योत्तरमन्तरं विक्षेपतुल्यं भवति । स विक्षेपश्छाद्यच्छादकबिम्बमध्ययोरन्तरम् । तद्यदा बिम्बार्धैक्यसमं तदा बिम्बप्रान्तयोर्योगमात्रं स्यात् । यदा यावतामानैक्यार्धादूनं तावच्छाद्यबिम्बे छादकबिम्बं प्रविशति । अत उक्तं तत् स्थगितप्रमाणमिति । तत् स्थगितं छाद्यबिम्बादधिकं यदा भवति तदा सर्वग्रहणमित्यपि सुगमम् ।

## भाषाभाष्य ।

छाद्य और छादक बिम्बों को योगार्ध में शर घटाने से स्थगित अर्थात् ग्रास का मान होता है । वह ग्रास जब छाद्यबिम्ब से अधिक होजाता है तब संपूर्ण ग्रहण होता है । अर्थात् छाद्यबिम्ब को छादकबिम्ब पूरा ढँक लेता है ।

## उपपत्ति ।

रवि से छ राशिपर क्रान्तिवृत्त में भूभा भ्रमण करती है और पूर्णां को सूर्य चन्द्र का भी छ राशि का अन्तर होता है इसलिये भूभा और चन्द्र समान होते हैं । पात स्थान में, चन्द्र का शराभाव होने से चन्द्रबिम्ब क्रान्तिवृत्त में होजाता है इसलिए ग्राह्य और ग्राहक दोनों की कक्षा एक ही होती है ।

दोनों मण्डलों के योगार्ध से अधिक शर में ग्रहण का अभाव, तुल्य में नेमिस्पर्श और न्यून में ग्रास होता है । यह पूर्व भी लिखा है और स्पष्ट है ॥ ११ ॥

इदानीं स्थितिमर्दार्धयोरानयनमाह ।

मानार्धयोगान्तरयोः कृतिभ्यां

शरस्य वर्गेण विवर्जिताभ्याम् ।
मूले षषट्ट ६० संगुणिते विभक्ते
भुक्त्यन्तरेण स्थितिमर्दखण्डे ॥ १२ ॥

स्पष्टार्थम् । अत्रोपपत्तिः । स्पर्शकाले तु बिम्बगर्भयोरन्तरं मानैक्यार्धम् । तच्च कर्णरूपं भवति । तत्र यः शरः सा कोटिः । कर्णकोट्योर्वर्गान्तरपदं भुजः । तच्च ग्राहकमार्गखण्डम् । तत्क्रमणकालायानुपातः । तच्चन्द्रार्कयोः प्राग्गमनाद्भुक्त्यन्तरेण । यदि भुक्त्यन्तरतुल्यकलाभिः षष्टि ६० घटीरर्केन्दूक्रामतस्तदा लब्धाभिर्भुजकलाभिः कियत्य इति । फलं स्थित्यर्धघटिकाः । परं स्पर्शकालशराज्ञानान्मध्यग्रहणशरेणैतत् कर्म कृतमतः स्थूलं स्थित्यर्धं जातम् । अथ मर्दार्धमुच्यते । यदा छादकेन छाद्ये समग्रे छन्ने संमीलनमानं तदा बिम्बगर्भयोरन्तरे बिम्बार्धान्तरतुल्याः कला भवन्ति । ताश्च कर्णरूपाः । तस्मिन् काले यावान् विक्षेपस्तावती कोटिस्तयोर्वर्गान्तरपदं ग्राहकवर्त्मखण्डं भवति । तत्रापि पूर्ववदनुपातेन घटिकात्मकः कालो मर्दखण्डं भवति । सोऽपि स्थूलः ।

## भाषाभाष्य ।

छाद्य और छादक के बिम्ब योगार्धों का योग और अन्तर करके, दोनों के वर्गों में, शर वर्ग को घटाकर, मूल लेना, फिर साठ से गुणाकर गत्यन्तर का भाग देने से क्रमसे स्थित्यर्ध और मर्दार्ध होते हैं ।

## उपपत्ति ।

ग्राह्य और ग्राहक का जब बिम्ब स्पर्श होता है तब से मध्यग्रहण तक जिस मार्ग से ग्राहक बिम्ब जाता है उस मार्ग का ज्ञान करना

चाहिए। उस स्थिति में नीचे लिखा क्षेत्र बनता है। इसमें मानैक्यार्ध संमीलन काल में मानान्तरार्ध कर्ण, तात्कालिक शर कोटि, कर्ण कोटि का वर्गान्तर मूल भुज होता है। यही ग्राहकमार्गखण्ड है।

क्षेत्र,




उसको घटी मान में करने के लिए साठ से गुणाकर गत्यन्तर का भाग दिया—

$\therefore$ स्थितिखण्ड वा मर्दखण्ड $= \frac{\sqrt{\text{माखं}^2 - \text{शं}^2} \times ६०}{\text{रग} - \text{चंग}}$।

स्पर्शकाल से मध्य ग्रहण तक एक स्थितिखण्ड और मध्य से मोक्षकाल तक एक स्थितिखण्ड की कल्पना की गई है। इसीलिए स्थित्यर्ध का व्यवहार हुआ है।

इसीतरह ग्राहक बिम्ब जब ग्राह्य को पूरी तौर से ढँक लेता है तब संमीलन कहलाता है। वहां बिम्बान्तरार्ध के तुल्य दोनों का केन्द्रान्तर होता है, वह कर्णरूप। मध्यशर कोटि। कर्णकोटि का वर्गान्तर मूल भुज–ग्राहकमार्गखण्ड होता है। इस क्षेत्र स्थिति में भी पूर्वरीति से घटिकात्मक काल मर्दखण्ड संज्ञक होता है।

यह साधन स्पर्श और मोक्षकालिक शर के अज्ञान से मध्यकालिक शर से किया है इसलिए स्थित्यर्ध किंवा मर्दार्ध घटिका स्थूल सिद्ध हुई हैं । सूक्ष्मता के लिए आगे असकृत्कर्म लिखते हैं ॥ १२ ॥

इदानीं स्फुटीकरणमाह ।

स्थित्यर्धनाडीगुणिता स्वभुक्तिः
षष्टया ६० हृता तद्रहितौ युतौ च ।
कृत्वेन्दुपातावसकृच्छराभ्यां
स्थित्यर्धमाद्यं स्फुटमन्तिमं च ॥ १३ ॥

स्पष्टार्थम् । अत्र स्पर्शकालभवशरेण कोटिरूपेण कर्म कार्यम् । एवं स्थित्यर्धमसकृत्स्फुटं भवतीति सुगमा वासना ।

## भाषाभाष्य ।

चन्द्रगति को स्थित्यर्ध घटिका से गुणाकर, साठ ६० का भाग देने से जो फल मिले उसको स्पर्श स्थित्यर्ध के लिये ग्रह में घटाना और मोक्ष के लिए जोड़ना । पुनः उससे शर आदि का साधन करके स्थिति खण्डों का साधन करना । उससे चन्द्र और पातका चालन करके स्थिति साधन असकृत् करना । इसप्रकार दोनों स्थित्यर्ध स्पष्ट होते हैं ।

यहां उपपत्ति स्पष्ट है ॥ १३ ॥

इदानीमेवं विमर्दार्धमपीत्यतिदिशति ।

एवं विमर्दार्धफलोनयुक्त-
सपातचन्द्रोद्भवसायकाभ्याम् ।
पृथक् पृथक् पूर्ववदेव सिद्धे
स्फुटे स्त आद्यान्त्यविमर्दखण्डे ॥ १४ ॥

स्पष्टार्थम् ।

## भाषाभाष्य ।

इसीप्रकार—मर्दार्ध घटिकाओं से, पूर्व विधि के अनुसार, फल साधन करके पात और चन्द्र में घटा और जोड़कर शर साधन करना । फिर, उससे अलग अलग आद्य और अन्त्य मर्दखण्ड असकृत् कर्मसे स्पष्ट होंगे ।

यहां भी उपपत्ति स्पष्ट है ॥ १४ ॥

इदानीमिष्टकाले भुजानयनमाह ।

स्पर्शाग्रतः स्पार्शिकमिष्टमुक्तं
प्राङ्मोक्षतो मौक्षिकमत्र पूर्वैः ।
वीष्टेन निघ्नाः स्थितिखण्डकेन
भुक्त्यन्तरांशा भुज इष्टकाले ॥ १५ ॥
एवं विमर्दार्धहताः पृथक् ते
संमीलनोन्मीलनयोर्भुजौ स्तः ।

पूर्वार्धं स्पष्टार्थम् । इष्टोनेन स्थितिखण्डेन गुणिता भुक्त्यन्तरभागाः कलात्मको भुजो भवति । एवं त एव भुक्त्यन्तरांशाः प्रथमविमर्दार्धगुणाः संमीलनभुजो भवति । द्वितीयगुणास्तदोन्मीलने ।

अत्रोपपत्तिः । इष्टकाले यत्र ग्राहकबिम्बमध्यचिह्नं यत्र च मध्यशराग्रचिह्नं तयोरन्तरं ग्राहकमार्गखण्डं भुज इहोच्यते । तस्यानयनं त्रैराशिकेन । यदि घटीषष्ट्या भुक्त्यन्तरकला लभ्यन्ते तदेष्टोनस्थितिदलेन किमिति । अत्र गुणकभाजकयोः षष्ट्यापवर्तने कृते जाता भुक्त्यन्तरांशा गुणकस्थाने । हरस्थाने रूपम् । एवं विमर्दार्धाभ्यां मर्दभुजौ ।

## भाषाभाष्य ।

स्पर्श से आगे स्पार्शिक इष्ट और मोक्ष के पहले मौक्षिक इष्ट कहलाता है। स्थितिखण्ड में इष्ट घटाकर, शेष से भुक्त्यन्तर को गुणा करने से कलात्मक भुज होता है। और उन्हीं भुक्त्यन्तर के अंशों को अलग मर्दार्धों से गुणा करने से, संमीलन और उन्मीलन सम्बन्धी भुज होता है।

## उपपत्ति ।

इष्टकाल में ग्राहकबिम्ब केन्द्र और मध्यशराग्रचिह्न का अन्तर, ग्राहकमार्गखण्डरूप भुज होता है। उसके साधनार्थ अनुपात—६० : रग—चंग :: स्थि—इ : फल कलात्मक भुज हुआ। अंशात्मक फल के लिये ६० का भाग दिया—

∴ इष्टभुजांश $= \frac{\text{स्थि—इ}}{\text{रग—चंग}}$ । इसीप्रकार मर्दार्धघटिका में इष्ट घटाकर संमीलन और उन्मीलन का भुज भी सिद्ध होता है॥ १५ ॥

**इदानीं कर्णार्थमाह ।**

**कोटिश्च तत्कालशरोऽथ कोटी**
**दोर्वर्गयोगस्य पदं श्रुतिः स्यात् ॥ १६ ॥**
**मानैक्यखण्डं श्रुतिवर्जितं सद्-**
**ग्रासप्रमाणं भवतीष्टकाले ।**

**इष्टकाले यावाञ्छरः सा तत्र कोटिः । कोटिभुजवर्गयोगपदं कर्णः । कर्णोनं मानैक्यार्धमिष्टकाले ग्रासप्रमाणं भवति ।**

**अत्रोपपत्तिः । भुजोऽत्र क्रान्तिवृत्ते प्राच्यपरस्तस्माद्याम्योत्तरः शरोऽतः कोटिः । तद्वर्गयोगपदं कर्ण इत्युचितम् । कर्णोनाम बिम्बमध्ययोरन्तरम् । स यावता**

**मानैक्यार्धादूनो भवति तावद्ग्राहकबिम्बं ग्राह्ये प्रविष्टम् । अतस्तावानिष्टकाले ग्रास इत्युपपन्नम् ।**

## भाषाभाष्य ।

तात्कालिक शर कोटि होती है । कोटि और भुजके वर्गयोग का मूल कर्ण होता है । मानैक्यार्ध को कर्ण में घटाने से इष्ट ग्रास होता है ।

## उपपत्ति ।

क्रान्तिवृत्त में प्राच्यपर भुज, उससे दक्षिणोत्तर शर कोटि, दोनों का वर्गयोग मूल कर्ण—ग्राह्य और ग्राहक बिम्बों का केन्द्रान्तर होता हैं । वह जितना मानैक्यखण्ड से कम होगा उतनाही ग्राह्य में ग्राहक बिम्ब प्रवेश करेगा यह नीचे के क्षेत्र से स्पष्ट प्रतीत होता है ॥ १६ ॥

क्षेत्र,




**इदानीं ग्रासात् तत्कालज्ञानमाह ।**

**ग्रासोनमानैक्यदलस्य वर्गाद्**
**विक्षेपकृत्या रहितात् पदं यत् ॥ १७ ॥**
**गत्यन्तरांशैर्विहृतं फलोनं**
**स्थित्यर्धकं स्वं भवतीष्टकालः ।**

तत्कालबाणेन मुहुः स्फुटोऽग्रे
वक्ष्येऽन्यथा वा परिलेखतोऽमुम् ॥ १८ ॥

इष्टग्रासेनोनस्य मानैक्यार्धस्य वर्गात् तत्कालविक्षेपवर्गेणोनान्मूलं गत्यन्तरांशैर्विभजेत् । फलेन स्पर्शस्थित्यर्धं हीनं यदि स्पार्शिको ग्रासः । यदि मौक्षिकस्तदा मौक्षिकं हीनम् । शेषमिष्टकालो भवति । स च स्थूलः । अथ तत्कालशरेण य आनीयते स सूक्ष्मासन्नः । एवमसकृत्स्फुटः स्यात् । अमुमिष्टकालमग्रे परिलेखादेव वक्ष्ये ।

अत्रोपपत्तिर्विलोमगणितेन । ग्रासोनमानैक्यार्धं कर्णस्तत्कालशरः कोटिस्तद्वर्गान्तरपदं भुजः । स गत्यन्तरांशैर्विहृतः फलमिष्टकालस्य मध्यग्रहस्य च सावनान्तरमतः स्वस्थित्यर्धाच्छोधितमित्युपपन्नम् ।

भाषाभाष्य ।

मानैक्यार्ध में इष्टग्रास को घटाकर शेष के वर्ग में, शरवर्ग को घटाकर मूल लेना । उसमें गत्यन्तर का भाग देने से जो फल मिले उसको स्थित्यर्ध में घटा देने से इष्टकाल का मान होता है । अर्थात् जो स्पार्शिक या मौक्षिक स्थित्यर्ध हो उसी में घटा देने से शेष इष्टकाल होता है । यह स्थूल होता है । जो तात्कालिक शर से इष्टकाल साधन किया जाता है वह सूक्ष्मासन्न होता है । इसलिए असकृत्कर्म से वास्तविक होता है । यह इष्टकाल आगे परिलेख द्वारा कहा जायगा ।

उपपत्ति ।

इष्टग्रा सोन मानैक्यखण्ड कर्ण, तत्काल शर कोटि, दोनों का वर्गान्तर मूल भुज यह क्षेत्र होता है । इस भुज में गत्यन्तर का भाग देने से इष्टकाल और मध्यग्रहण का सावनकालान्तर होता है । उसको स्थित्यर्ध में घटा देने से इष्टकाल होजाता है ॥ १७–१८ ॥

इदानीं स्पर्शादिव्यवस्थितिमाह ।

मध्यग्रहः पर्वविरामकाले
प्राक् प्रग्रहोऽस्मात् परतश्च मुक्तिः ।
स्थित्यर्धनाडीष्वथ मर्दजासु
संमीलनोन्मीलनके तथैव ॥ १६ ॥

स्पष्टम् ।

भाषाभाष्य ।

पर्वान्त काल में मध्यग्रह—उसके पहले प्रग्रह—उसके बाद मोक्ष—यह स्थिति स्थित्यर्ध घटिकाओं में क्रम से होती है । इसीप्रकार मर्दघटिका में संमीलन उन्मीलन का व्यवहार होता है । यह एक प्रकार से संज्ञा निर्देश किया गया है ॥ १६ ॥

इदानीं वलनानयनमाह ।

खाङ्का ६० हतं स्वद्युदलेन भक्तं
स्पर्शादिकालोत्थनतं लवाः स्युः ।
तेषां क्रमज्या पलशिञ्जिनीघ्नी
भक्ता द्युमौर्व्या यदवाप्तचापम् ॥ २० ॥
प्रजायते प्रागपरे न ते क्रमा-
दुदग्यमाशं वलनं पलोद्भवम् ।

यस्मिन् काले वलनं साध्यं तस्मिन् काले या नतघटिकास्ताः खाङ्का ६० हताश्चन्द्रग्रहे रात्र्यर्धेन भक्ता अर्कग्रहे दिनार्धेन फलमंशाः स्युः । तेषां क्रमज्याक्षज्यया गुणया द्युजीवया भक्ता लब्धस्य चापं पलोद्भवं वलनं जायते । प्राङ्नते सौम्यं पश्चिमनते याम्यम् । वलनानयनमुत्क्रमज्यया कैश्चित् कृतं तन्निरासार्थमत्र क्रमज्येति विशेषणम् । न पुनरेतद्विशेषणबलादन्यत्र सर्वत्रोत्क-

**मज्याः प्राप्नुवन्ति । इदं कुतः । यैरुत्क्रमज्याविधिनैत-दुक्तमिति ज्ञापकात् ।**

**अत्रोपपत्तिर्गोलाध्याये ।**

## भाषाभाष्य ।

अब वलनसाधन का प्रकार लिखते हैं—जिस समय स्पर्श हो उस काल की नत घटिकाओं को नब्बे ९० से गुणा कर चन्द्रग्रहण में रात्र्यर्ध और सूर्यग्रहण में दिनार्ध का भाग देने से फल अंश होते हैं। उन अंशों की ज्या करके अक्षांशज्या से गुणाकर द्युज्या का भाग देने से जो फल मिले उसका चाप, अक्षांशों से उत्पन्न आक्षवलन होता है। वह पूर्वनत में उत्तर और पश्चिमनत में दक्षिण होता है।

## उपपत्ति ।

आक्षवलन की उपपत्ति और क्षेत्र आदि सविस्तर गोलाध्याय में यथास्थान लिखा गया है। तोभी यहाँ फिर संक्षेप से लिखते हैं।

वलन क्या है ? सममण्डल से नाडीमण्डल जितने अन्तर से इष्ट काल में चलित हो वही वलन है । नाडीमण्डल और सममण्डल का अन्तर अक्षांश होता है । इसलिए इसको आक्षवलन कहते हैं । ऐसे ही नाडीमण्डल से क्रान्तिमण्डल जितने अन्तर से वलित हो वह अयन सम्बन्ध से होने से आयनवलन होता है। क्षितिज में अक्षज्या तुल्य परमाक्षवलन और खमध्य में वलन का अभाव होता है। वहां नतशून्य होता है और क्षितिज में नत परम होता है। इस लिए नत से वलन का साधन किया गया है।

अनुपात किया—

$$\text{दिनार्ध} : ९० :: \text{इन} : = \frac{९० \times \text{इन}}{\text{दिना.}} = \text{इष्ट समवृत्तीय नतांश ।}$$

$$\text{त्रि} : \text{इन} :: \text{पज्या} : = \frac{\text{इन} \times \text{पज्या}}{\text{त्रि}};$$

$$= \frac{६० \times \text{इन} \times \text{पज्या}}{\text{दिना} \times \text{त्रि}},$$

$$\text{द्यु} : \frac{६० \times \text{इन} \times \text{पज्या}}{\text{दिना} \times \text{त्रि}} :: \text{त्रि} :$$

$$\therefore \text{आक्षवलनज्या} = \frac{६० \times \text{इन} \times \text{पज्या}}{\text{दिना} \times \text{द्यु}}$$ । 'खाङ्काहतं स्वद्युदलेन भक्तम्' इत्यादि उत्पन्न हुआ * ॥ २० ॥

यहां क्षेत्र,




* नीचे लिखे क्षेत्र में—

खध्रु = लम्बांश = एक भुज

रध्रु = द्युज्याचापांश = दूसरा भुज

खर = दृग्वृत्तनतांश = तीसरा भुज

इसप्रकार खरध्रु विषम त्रिभुज बना ।

यहाँ पर रखध्रु = ∠ दिगंशकोटि और खध्रुर = ∠ नतकाल ।

इदानीमायनं वलनमाह ।

युतायनांशोडुपकोटिशिञ्जिनी
जिनांशमौर्व्या १३९७ गुणिता विभाजिता ॥२१॥
द्युजीवया लब्धफलस्य कार्मुकं
भवेच्छशाङ्कायनदिक्कमायनम् ।

---

$\therefore$ नतकालज्या $= \frac{\text{दिकोज्या} \times \text{दृग्ज्या}}{\text{द्युज्या}}$ । यह नतकालज्या साधन की विधि है ।




अक्षवलन प्रकारान्तर से सिद्ध किया जाता है । बिंध्रुस त्रिभुज में बिंध्रु = द्युज्या, ध्रुस = अक्षज्या, बिंस = उपवृत्तव्यासार्ध है । यहां द्युज्या को भूमि मान कर श्रीबापूदेवशास्त्री के—

‘ त्रिज्यागुणाद्धरणिकोटिगुणाद्विहीनात्
कोटिद्वयोर्भुजसमुत्थितयोर्वधेन ।
त्रिज्यागुणाच्च भुजयोर्गुणयोर्वधेन
लब्धं भुजो धरणिसम्मुखकोणकोटेः ॥ ’

इस सिद्धान्त से आक्षवलनकोटिज्या $= \frac{\text{कोज्या} \times \text{त्रि}^2 - \text{लंज्या} \times \text{उपको} \times \text{त्रि}}{\text{अक्षज्या} \times \text{उपवृ.}}$ । कोटि को नब्बे ९०° में घटा देने से आक्षवलनज्या सिद्ध होती है । इस चापीयसिद्धान्त से अनेक प्रकार उपपन्न होते हैं ।

**ग्रहस्य सायनांशस्य कोटिज्या जिनांशज्यया गुण्या द्युज्यया भक्ता फलस्य चापमायनं वलनं भवति। तच्च यस्मिन्नयने ग्रहो वर्तते तद्दिक् भवति।**

**अत्रोपपत्तिर्गोले।**

## प्रभा।

उडुपश्चन्द्रस्तस्य कोटिशिञ्जिनी कोटिज्या। युता अयनांशा यस्यां सायुतायनांशा सा चासाविति कर्मधारयः।

## भाषाभाष्य।

सायन चन्द्र की कोटिज्या को, परमक्रान्तिज्या से गुणाकर द्युज्या का भाग देने से फल का चाप चन्द्र की दिशा का आयनवलन होता है।

## उपपत्ति।

अयन सन्धि में वलन का अभाव और गोलसन्धि में वह परम होता है। गोलसन्धि में दोर्ज्या के अभाव से कोटिज्या परम होती है। और अयन सन्धि में दोर्ज्या परम, कोटिज्या शून्य होती है। जहां कोटिज्या परम वहां आयनवलन परम और जहां कोटिज्या का अभाव वहां आयन वलन का अभाव वा शून्य होता है। इसलिए कोटिज्या से आयनवलन का साधन किया है।

पहले क्षेत्र से अनुपात किया—

$$\text{त्रि} : \text{ग्रको} :: \text{जिज्या} = \frac{\text{ग्रको} \times \text{जिज्या}}{\text{त्रि}} = \text{द्युज्याग्रीय वलनज्या।}$$

$$\text{द्यु} : \frac{\text{ग्रको}\times\text{जिज्या}}{\text{त्रि}} :: \text{त्रि} = \frac{\text{ग्रको} \times \text{जिज्या} \times \text{त्रि}}{\text{द्यु} \times \text{त्रि}}$$

$$= \frac{\text{ग्रको} \times \text{जिज्या}}{\text{द्यु}} = \text{फलचाप आयनवलन ॥ २१ ॥}$$

इदानीं स्फुटवलनार्थमाह ।

तयोः पलोत्थायनयोः समाशयो—
युतेर्वियुक्तेस्तु विभिन्नकाष्ठयोः ॥ २२ ॥
या शिञ्जिनी मानदलैक्यनिघ्नी
त्रिज्योद्धृता तद्वलनं स्फुटं स्यात् ।
यैरुत्क्रमज्याविधिनैतदुक्तं
सम्यङ् नते गोलगतिं विदन्ति ॥ २३ ॥

तयोः पलोद्भवायनयोर्वलनचापयोः समाशयोर्योगो भिन्नाशयोरन्तरं तस्य ज्या मानैक्यार्धगुणा त्रिज्यया भक्ता फलं स्फुटा वलनज्या भवति । यैरिदं वलनद्वयमुत्क्रमज्याविधिनोक्तं सम्यङ्नते गोलगतिं विदन्तीति गोलं परिभ्राम्य दिशां वलनस्योत्क्रमज्ययोपपत्तयः क्रमज्यया वेति तैः सम्यक् क्वापि नावलोकितमित्यर्थः ।

अत्रोपपत्तिर्गोले सविस्तरा । इह सममण्डलं द्रष्टुः प्राचीसममण्डलादिष्टे नते काले विषुवन्मण्डलप्राची यावता यतश्चलिता तावत् तद्दिक्पलोद्भवं वलनं ज्ञेयम् । अथ विषुवन्मण्डलात् क्रान्तिवृत्तप्राची यावता यतश्चलिता तदायनं तद्दिग्ज्ञेयम् । तयोर्योगवियोगात् स्फुटमिति । सममण्डलात् क्रान्तिमण्डलप्राची यावता यतश्चलिता तत् स्फुटमित्यर्थः । एवं त्रिज्यापरिणतं तदत्रानुपातेन मानैक्यार्धपरिणतं कृतम् । यतोऽत्र मानैक्यार्धवृत्ते वलनं देयम् ।

### भाषाभाष्य ।

इन आयन और आक्षवलनों का एक दिशा में योग और भिन्न दिशा में अन्तर करने से जो फलज्या हो, उसको मानैक्यार्ध से गुणा

कर त्रिज्याका भाग देने से, फल स्पष्टवलन होता है। जिन आचार्यों ने उत्क्रमज्या से वलन का साधन किया है वे गोलस्थिति को भली भांति नहीं जानते।

## उपपत्ति।

आयन और आक्षवलन के संस्कार से स्पष्टवलन होता है। इष्टनतकाल में सममण्डल से क्रान्तिमण्डल जिस दिशा में वलित हो वही स्पष्टवलन का स्वरूप है। वलन का दान मानैक्यार्धवृत्त में होता है इसलिए अनुपात किया—

त्रिज्यावृत्त में यह वलन तो मानैक्यार्धवृत्त में क्या ? फल मानैक्यार्धवृत्त परिणत स्पष्टवलन होता है ॥ २२–२३ ॥

**इदानीमङ्गुललिप्तार्थमाह।**

**त्रिज्योद्धृतस्तत्समयोत्थशङ्कुः**
**सार्धद्वि २। ३० युक्तोऽङ्गुललिप्तिकाः स्युः।**
**स्थूलाः सुखार्थं द्युदलेन भक्तं**
**समुन्नतं सार्धयमा २। ३० न्वितं वा ॥ २४ ॥**

**मध्यग्रहणकाले ग्रहस्य त्रिप्रश्नोक्त्या शङ्कुः साध्यः। स शङ्कुस्त्रिज्यया भक्तः। फलं सार्धद्वियुक्तमङ्गुललिप्तिका भवन्ति। अथवोन्नतघटिका ग्रहस्य दिनार्धघटीभिर्भक्ताः। फलं सार्धद्वियुक्तं सुखार्थं स्थूला अङ्गुललिप्तिका भवन्ति।**

**अत्रोपपत्तिः। गगनमध्यस्थं यद्ग्रहबिम्बं तस्य निखिलकरनिकरापिहितपरिधित्वात् किंचित् सूक्ष्मं दृश्यते अथोदये क्षितिजस्थं भूव्यवहिततत्करनिकरं विशालमिव प्रतिभाति। तत् सूक्ष्मत्वं विशालत्वं चोपलब्ध्या बुद्धिमद्भिः कल्पितम्। तच्च गगनमध्ये सार्धत्रिकलं ३। ३० उदये सार्धद्विकलं २। ३० अङ्गुलं कल्पितम्। अत्रान्त-**

रेऽनुपातेन । यदि त्रिज्यातुल्ये शङ्कावङ्गुललिप्तान्तरं रूपं १ लभ्यते तदेष्टेन किमिति । फलं सार्धद्वियुक्तमङ्गुललिप्तिकाः स्युरित्युपपन्नम् । अथवा स्थूलोऽनुपातः । यदि दिनार्धतुल्याभिरुन्नतघटिकाभी रूपं १ लभ्यते तदेष्टाभिः किमिति ।

## भाषाभाष्य ।

मध्यग्रहण के समय का शङ्कु सिद्ध करके उसमें त्रिज्या का भाग देकर फल में अढ़ाई जोड़ने से ग्रहबिम्ब की अङ्गुलकला होती है। अथवा, उन्नतघटिका में ग्रहकी दिनार्धघटिका का भाग देने से जो फल मिले उसमें अढ़ाई जोड़ देने से, स्थूल अङ्गुलकला होती हैं।

## उपपत्ति ।

उदयकाल में रविबिम्ब बड़ा देखने में आता है क्योंकि वहां उसके किरण भूमि से रुके रहते हैं और दोपहर में सूक्ष्म मालूम होता है क्योंकि वहां बिम्ब अपने किरणों से चारों तरफ से घिरा रहताहै *

यहां उदय और मध्याह्न काल में अङ्गुल बिम्ब २′ । ३०″ और ३′ । ३०″ कल्पना करके बीच के इष्ट समय में साधनार्थ अनुपात किया — त्रि : १ अन्तर : : इशं = $\frac{\text{१ अन्तर} \times \text{इशं}}{\text{त्रि}}$ = इष्टाङ्गुलकला ।

---

* इस बात को श्रीपति ने स्पष्ट लिखा है :—

'द्रष्टा महीव्यासदलेन यस्मात् समुच्छ्रितस्तिष्ठति भूमिपृष्ठे ।
नभस्थभानोर्निकटस्ततस्तं प्रभाकरं सूक्ष्ममवेक्षतेऽसौ ॥
पिधीयते भानुवपुर्मयूखैः समन्ततः पङ्कजकर्णिकेव ।
दलकेसरैरम्बरमध्यवर्ती निरीक्ष्यते तेन च सूक्ष्ममूर्तिः ॥
वसुन्धरागोलनिरुद्धधामा दूरस्थितोऽयं सुखदृश्यबिम्बः ।
महीजवृत्तोपगतो विवस्वानतो महान् भात्यरुणो विरश्मिः ॥'

इसको अढ़ाई में जोड़ दिया, $\frac{\text{इशं}}{\text{त्रि}}$ + २′ । ३०″ यों उक्त प्रकार उपपन्न हुआ ॥ २४ ॥

इदानीं वलनादीनामङ्गुलीकरणमाह ।

आभिर्विभक्ता वलनेषुबिम्ब-
दोश्छन्नलिप्ताः स्युरथाङ्गुलानि ।
शरा यथाशा ग्रहणे खरांशो-
श्चन्द्रग्रहे व्यस्तदिशस्तु वेद्याः ॥ २५ ॥

आभिरङ्गुलकलाभिर्वलनविक्षेपबिम्बच्छन्नभुजकोटि-कर्णा भाज्याः । फलान्यङ्गुलानि भवन्ति । इह रविग्रहणे शरा यथागतदिश एव । चन्द्रग्रहणे तु व्यस्तदिशो ज्ञातव्याः ।

अत्रोपपत्तिः । अङ्गुलकरणे कथितैव । शराग्रे हि चन्द्रः शरमूले भूभाऽतश्चन्द्रविक्षेपादन्यदिशि भूभा वर्तते । तत् स्थानज्ञानार्थं चन्द्रग्रहणे व्यस्तदिशः शरा वेद्या इत्युपपन्नम् ।

## भाषाभाष्य ।

इन अङ्गुलकलाओं का वलन, शर, बिम्ब, ग्रास, भुज, कोटि और कर्ण में भाग देने से वे अङ्गुलात्मक सिद्ध होते हैं । सूर्यग्रहण में शर जिस दिशा का हो उसी दिशा का जानना चाहिये और चन्द्रग्रहण में विपरीत दिशा का जानना चाहिये ।

शरमूल अर्थात् क्रान्तिवृत्त में भूभा भ्रमण करती है और शराग्र में चन्द्रबिम्ब रहता है, इसलिये चन्द्रबिम्ब से भूभाज्ञान के लिये शर का दान विपरीत किया है ॥ २५ ॥

इदानीं परिलेखमाह।

ग्राह्यार्धसूत्रेण विधाय वृत्तं
मानैक्यखण्डेन च साधिताशम्।
बाह्येऽत्रवृत्ते वलनं ज्यकावत्
प्राक्चिह्नतः स्पर्शभवं हिमांशोः॥ २६॥
सव्यापसव्यं खलु याम्यसौम्यं
मौक्षं तदा पश्चिमतश्च देयम्।
रविग्रहे पश्चिमपूर्वतस्ते
विक्षेपदिक्चिह्नत एव माध्यम्॥ २७॥
सूत्राणि केन्द्राद्वलनाग्रसक्ता—
न्यङ्कयान्यतः स्पर्शविमुक्तिबाणौ।
ज्यावन्निजाभ्यां वलनाग्रकाभ्यां
देयौ यथाशावथ मध्यबाणः॥ २८॥
केन्द्रात् प्रदेयो वलनस्य सूत्रे
तेभ्यः पृथग्ग्राहकखण्डकेन।
वृत्तैः कृतैः स्पर्शविमुक्तिमध्य—
ग्रासाः क्रमेणैवमिहावगम्याः॥ २६॥

समायामवनौ ग्राह्यार्धप्रमाणेन सूत्रेणेष्टस्थानकल्पितबिन्दोर्वृत्तं लिखित्वा तस्मादेव बिन्दोर्मानैक्यखण्डप्रमाणेन सूत्रेणान्यद् वृत्तं कृत्वा तस्य बिन्दोरुपरि प्राच्यपरं याम्योत्तरं च सूत्रं खटिकया रजसोच्छाद्य रेखे कार्ये। अथ मानैक्यार्धवृत्ते वलनं देयम्। तत्र चन्द्रस्य स्पार्शिकं प्राचीचिह्नतो मौक्षिकं प्रतीचीचिह्नतः। रवेस्तु स्पार्शिकं प्रतीचीचिह्नान्मौक्षिकं प्राचीचिह्नतः। अथ मध्यवलनं यदि विक्षेपो दक्षिणतो देयस्तदा

दक्षिणचिह्नाद्यदोत्तरतस्तदोत्तरचिह्नात्। तत् कथं देय-
मित्याह। सव्यापसव्यं खलु याम्यसौम्यमिति। यदि
याम्यं वलनं तदा सव्यक्रमेण प्राचीचिह्नाद्याम्यं दक्षि-
णचिह्नात् पश्चिमं पश्चिमचिह्नादुत्तरमुत्तरचिह्नात्
पूर्वमिति सव्यम्। इतोऽन्यथापसव्यम्। तच्च वलनं
ज्यावद्देयं न धनुर्वत्। एवं वलनानि दत्त्वा केन्द्राद्वल-
नाग्रगतानि सूत्राण्यङ्क्यानि। अथ स्पर्शवलनाग्रात्
स्पार्शिको मोक्षवलनाग्रान्मौक्षिको विक्षेपो देयः। स च
ज्यावत्। अथ मध्यविक्षेपः केन्द्राद्वलनसूत्रे देयः।
तेभ्यः शराग्रचिह्नेभ्यो ग्राहकार्धप्रमाणेन सूत्रेण वृत्ता-
न्युत्पाद्य स्पर्शमुक्तिमध्यग्रासा वेदितव्याः।

अत्र वासना। मानैक्यार्धवृत्ते ग्राहकवृत्तस्य मध्यं यदा
भवति तदा ग्राह्यग्राहकयोर्बिम्बप्रान्तौ संलग्नौ भवतो-
ऽतो मानैक्यार्धवृत्तं बहिर्लिखितं तच्च दिगङ्कितं तत्र या
प्राची सा समस्खण्डलप्राची ततस्तस्या वलने दत्ते या
केन्द्राद्वलनाग्रगा रेखा सा क्रान्तिवृत्तप्राची। एवं सर्व-
दिशां वलनम्। अथ वलनसूत्राज्ज्यावद्विक्षेपः। यतः
क्रान्तिवृत्तप्राच्या विक्षेपो याम्योत्तरः। एवं स्पर्शमो-
क्षयोः किल। अथ मध्यशरः केन्द्राद्वलनसूत्रेऽतो दत्तो
यतो मध्यवलनं नाम तत्कालक्रान्तिवृत्तप्राच्या याम्यो-
त्तरा दिक्। विक्षेपाग्रे ग्राहकवृत्तमध्यमतस्तत्र कृतैर्वृत्तैः
स्पर्शमोक्षमध्या भवन्तीत्युपपन्नम्।

## भाषाभाष्य।

समभूमि में ग्राह्यार्ध मान के समान त्रिज्या से वृत्त बनाकर,
मानैक्यखण्ड के मानसे दूसरा वृत्त उसी बिन्दु से करना। फिर उस

बिन्दु के ऊपर पूर्वापर और याम्योत्तर रेखा करके दिक् साधन करना। इस मानैक्यार्धवृत्त में चन्द्र का वलन दान, पूर्व चिह्न से स्पर्श का और पश्चिम चिह्न से मोक्षका ज्याके समान करना। यदि वलन दक्षिण हो तो सव्य क्रम से अर्थात् प्राची चिह्न से दक्षिण, दक्षिण से पश्चिम, पश्चिम से उत्तर और उत्तर से पूर्व दान करना चाहिए। और उत्तर दिशा का हो तो इससे उलटा परिलेख में दान करना। सूर्यग्रहण में पश्चिम चिह्न से स्पर्श का और पूर्वचिह्न से मोक्ष का वलन उक्त रीति से देना। फिर केन्द्र से वलनाग्रगामी रेखा अङ्कित करना। और स्पर्शवलन के अग्रसे स्पर्शकालिक, मोक्षवलनाग्र से मोक्षकालिक शर का अपने अपने वलनाग्र से, दिशा के अनुसार ज्याके समान दान करना। मध्यशर का दान केन्द्र से वलन सूत्र में करना। उन शराग्रचिह्नों से ग्राहकार्ध मान से वृत्त करने पर, स्पर्श, मध्य और मोक्ष ज्ञात होता है।

## उपपत्ति।

ग्राहकवृत्त का केन्द्र जब मानैक्यार्धवृत्त में होता है उस समय ग्राह्य और ग्राहक दोनों के बिम्बप्रान्तों का योग होता है। इसलिए मानैक्यार्धवृत्त को बाहर लिखा है। उसमें दिशा अङ्कित करके सममण्डल प्राची से वलन का दान किया है। वृत्त केन्द्र से वलनाग्र में गई रेखा क्रान्तिवृत्त प्राचीसंज्ञक है। सममण्डल प्राची से क्रान्तिवृत्त प्राची का याम्योत्तर अन्तर शर होता है। शराग्र में ग्राहकबिम्ब रहता है इसलिए वहां वृत्त करने पर स्पर्श, मध्य, मोक्ष का मान जाना जाताहै।

मानैक्यखण्डवृत्त में जहां ग्राहकबिम्ब का केन्द्र हो उस चिह्न से ग्राहकार्ध मान से वृत्त करने पर वह जहां ग्राह्यवृत्त में लगे वहीं स्पर्श किंवा मोक्ष होता है। स्पार्शिक शराग्र सूत्र ग्राह्यवृत्त में जहां लगे वहां स्पर्श, मौक्षिक जहां लगे उस चिह्न में मोक्ष होता है।

क्षेत्र ।

इदानीं निमीलनोन्मीलनेष्टग्रासपरिलेखमाह ।

केन्द्राद् भुजं स्वे वलनस्य सूत्रे
शरं भुजाग्राच्छ्रवणं च केन्द्रात् ।
प्रसार्य कोटिश्रुतियोगचिह्नाद्—
वृत्ते कृते ग्राहकखण्डकेन ॥ ३० ॥
संमीलनोन्मीलनकेष्टकाल—
ग्रासाश्च वेद्या यदि वान्यथामी ।

संमीलनकाले वलनमानीय तत् प्राक्चिह्नतः प्राग्व- द्दत्वा केन्द्राद्वलनाग्रगां रेखां कृत्वा तस्यां रेखायां के- न्द्रात् पूर्वतो भुजो देयः । भुजाग्रात्तत्कालशरप्रमाणां श- लाकां तथा केन्द्रात् कर्णमितां च प्रसार्य शलाकाग्रयोर्युति- चिह्नाद्ग्राहकार्धेन वृत्तं विलिख्य संमीलनस्थानं ज्ञेयम् । एवमुन्मीलनवलनं पश्चिमतोदत्वोन्मीलनस्थानं ज्ञेयम् । एवमेव तत्कालवलनमिष्टवशेन प्राक्पश्चिमतो वा द- त्वोक्तवदिष्टग्रासो ज्ञेयः । यदि वान्यथामीत्यग्रे सम्बन्धः ।

अत्रोपपत्तिः। भुजो हि ग्राहकमार्गखण्डम्। तत्र शरः कोटिस्तद्वर्गयोगपदं कर्णः। कर्णाग्राद्ग्राहकबिम्बे लिखिते संमीलनादिकं भवतीति युक्तमुक्तम्। ननु ग्राह्यबिम्बमध्याद्वलनसूत्रे भुजो दत्तस्तत् कथं भुजो ग्राहक मार्गखण्डमित्युच्यते। सत्यम्। यत्र कुत्रचिद्भुजकोटिकर्णैस्त्र्यस्रमुत्पद्यते तदवश्यमायतचतुरस्रार्धं स्यात्। तदत्र भुजाग्राद्विक्षेपः कोटिः। एवं भुजमूलादपि। विक्षेपमूलयोरन्तरे यावान् भुजस्तावान् विक्षेपाग्रयोरपि। अतो ग्राहकमार्गखण्डं भुज इत्युच्यते तददुष्टम्।

## भाषाभाष्य।

केन्द्र से वलनाग्र में रेखा करके, उस रेखा में केन्द्र से पूर्व दिशा में भुजदान करना। भुजाग्र से तत्काल शर का दान करके केन्द्र से कर्ण का भी दान करना। कोटि और कर्ण के योगचिह्न को केन्द्र मानकर, ग्राहकमानार्ध तुल्य व्यासार्ध से, वृत्त बनाकर संमीलन का मान जानना। इसीप्रकार, पश्चिम में, भुज दान करके उक्त रीति से उन्मीलन का और इष्टवश से पूर्व वा, पश्चिम में इष्टग्रास का मान जानना चाहिए।

## उपपत्ति।

ग्राहक मार्गखण्ड भुज और तात्कालिक शर कोटि, दोनों का वर्गयोग मूल कर्ण होता है। संमीलन काल में, ग्राह्य और ग्राहकों का केन्द्रान्तर मानान्तरार्ध के तुल्य कर्ण होता है। ग्राह्य केन्द्र से, स्पर्श की दिशा में, कर्णाग्र में ग्राहक केन्द्र होता है। इष्टकाल में ग्राह्यविम्ब में ग्राहकबिम्ब प्रविष्ट होजाने पर संमीलन का मान होता है। परिलेख से यह स्पष्ट है॥ ३०॥

इदानीमन्यथा संमीलनादिपरिलेखमाह ।

ये स्पर्शमुक्त्योर्विशिखाग्रचिह्ने
ताभ्यां पृथङ्मध्यशराग्रयाते ॥ ३१ ॥
रेखे किल प्रग्रहमोक्षमार्गौ
तयोश्च माने विगणय्य वेद्ये ।
बिम्बान्तरार्धेन विधाय वृत्तं
केन्द्रेऽथ तन्मार्गयुतिद्वयेऽपि ॥ ३२ ॥
भूभार्धसूत्रेण विधाय वृत्ते
संमीलनोन्मीलनके च वेद्ये ।

स्पर्शशराग्रान्मध्यशराग्रयाता रेखा कार्या । स प्रग्रहमार्गो ज्ञेयः । अथ मध्यशराग्रान्मुक्तिशराग्रगा पृथगन्या रेखा कार्या । स मुक्तिमार्गो ज्ञेयः । तयोर्मार्गयोः प्रमाणे अङ्गुलशलाकया मित्वा पृथगनष्टे स्थाप्ये । अथ बिम्बान्तरार्धप्रमाणेन सूत्रेण केन्द्रे वृत्तमुत्पाद्य तस्य वृत्तस्य मार्गद्वयेन यौ योगौ तस्माद्योगद्वयाचिह्नात् भूभार्धसूत्रेण वृत्ते विधाय संमीलनोन्मीलने ज्ञातव्ये ।

अत्रोपपत्तिः । स्वमार्गेणागच्छतो ग्राहकमध्यस्य यत्र मानान्तरार्धतुल्यः कर्णो भवति तत्रस्थे तस्मिन् ग्राहके संमीलनमुन्मीलनं च यत उत्पद्यते ततो बिम्बान्तरार्धेन वृत्तं विलिख्य ते स्थाने ज्ञातव्ये ।

## प्रभा ।

स्पर्शश्च मुक्तिश्च तयोर्ये विशिखाग्रस्य बाणाग्रस्य चिह्ने । प्रग्रहः स्पर्शः ।

## भाषाभाष्य ।

जो स्पार्शिक और मौक्षिक शराग्र में गई रेखा हैं उनमें स्पर्श और

मोक्ष का मार्ग होता है। इन दोनों मार्गों का जो मान हो उस को जानना चाहिए। फिर ग्राह्य और ग्राहक के बिम्बान्तरार्ध के मान से वृत्त बनाने पर उस वृत्त का दो स्थानों में जो योग हो उस योग चिह्न से, भूभार्ध सूत्र व्यासार्ध से वृत्त बनाकर संमीलन और उन्मीलन का मान जानना चाहिए।

अपने मार्ग से आते हुए ग्राहकबिम्बका जहां मानान्तरार्ध के समान कर्ण हो, उस स्थान में जब ग्राहकबिम्ब हो तब संमीलन वा, उन्मीलन का मान होता है। इसलिए बिम्बान्तरार्ध मानसे वृत्त करने पर संमीलन और उन्मीलन का मान होता है। यही वासना परिलेख से स्पष्ट है॥ ३१–३२॥

**इदानीमिष्टग्रासार्थमाह।**

**मार्गाङ्गुलघ्नं स्थितिखण्डभक्त—**
**मिष्टं स्युरिष्टाङ्गुलसंज्ञकानि॥ ३३॥**
**इष्टाङ्गुलानीष्टवशात्स्वमार्गे**
**दत्वात्र च ग्राहकखण्डवृत्तम्।**
**कृत्वेष्टखण्डं यदि वावगम्यं**
**स्थूलः सुखार्थं परिलेख एवम्॥ ३४॥**

**इष्टमितीष्टकालो घटिकादिरनष्टस्थापितैर्मार्गाङ्गुलैर्गुण्यः स्वस्थित्यर्धघटिकाभिर्भाज्यः। फलमिष्टाङ्गुलानि भवन्ति। तानिष्टाङ्गुलानि स्वमार्गे दत्वा। कथमिति चेत्। इष्टवशात्। यदि स्पर्शादग्रत इष्टं कल्पितं तदा स्पर्शशराग्रादग्रत इष्टाङ्गुलानि देयानि यदि मध्यात् पूर्वत इष्टं तदा मध्यशराग्रात् पूर्वतो देयानि। एवं मुक्तिमार्गेपीष्टवशादिष्टाङ्गुलाग्रे ग्राहकबिम्बार्धेन वृत्तं विलिख्येष्टग्रासो ज्ञेयः। एवं वा स्थूलः सुखार्थं परिलेखः।**

अत्रोपपत्तिस्त्रैराशिकेन । यदि स्थित्यर्धघटीभिर्मार्गाङ्गुलानि लभ्यन्ते तदेष्टघटीभिः किमिति । फलमिष्टाङ्गुलानि । तदग्रे ग्राहकबिम्बमध्यमित्यर्थः । तत्र ग्राहकार्धेन वृत्ते कृत इष्टग्रासो भवतीति किं चित्रम् ।

## भाषाभाष्य ।

पूर्व साधित इष्टघटिका को मार्गाङ्गुल के मान से गुणाकर अपनी स्थित्यर्धघटिका का भाग देना । फल इष्टाङ्गुल होगा । उन अङ्गुलों को, इष्टवश अपने मार्ग में देकर, उसके आगे ग्राहकबिम्बार्ध से वृत्त बनाकर, इष्टग्रास का मान जानना । इस प्रकार स्थूल मान से परिलेख सिद्ध होता है ।

इष्टग्रास के लिए अनुपात—

$$\text{स्थिघ} : \text{मार्गअं} :: \text{इघ} = \frac{\text{मार्गअं} \times \text{इघ}}{\text{स्थिघ}} = \text{इअं} ।$$

इष्टाङ्गुल के आगे ग्राहकबिम्ब का मध्य है । वहां ग्राहकार्ध व्यासार्ध से वृत्त करने पर इष्टग्रास स्पष्ट ज्ञात होता है । यहां स्थिति यों है—इष्टग्रासोन मानैक्यखण्डकर्ण, ग्राह्य और ग्राहक का केन्द्रान्तर रूप है । क्योंकि ग्राह्य केन्द्र से पूर्व साधित ग्राहक मार्गरेखा में जहां अन्तर लगा हो वहीं ग्राहक केन्द्र है । वहां से ग्राहकवृत्त से ग्राह्यवृत्त जितना घिरा हो वही इष्टग्रास है ॥ ३४ ॥

इदानीं ग्रासात् कालानयनं परिलेखेनैवाह ।

ग्रासोनमानैक्यदलेन केन्द्रे
वृत्तात् कृतान्मार्गदले बहिर्ये ।
ते संगुणे स्वस्थितिखण्डकेन
मार्गाङ्गुलाप्ते पृथगिष्टकालौ ॥ ३५ ॥

मानैक्यार्धेन ग्रासोनेन केन्द्रे वृत्तं लिखेत् । तस्माद्वृ-

स्ताद्बहिरियं मार्गखण्डे भवतस्ते स्वस्थितिखण्डकेन गुणिते स्वमार्गाङ्गुलैर्भाज्ये । फलं स्पर्शादग्रत इष्टकालो भवति । मोक्षात् पृष्ठतश्च ।

अत्रोपपत्तिः । ग्रासोनमानैक्यदलमिष्टकाले ग्राह्यग्राहकबिम्बमध्ययोरन्तरं कर्ण इत्यर्थः । इदं पूर्वमेव कथितम् । तेन कर्णेन केन्द्रे वृत्तात् कृताद्ये मार्गखण्डे बहिर्भवतस्ताभ्यामिहानुपातः । यदि मार्गाङ्गुलैः स्थित्यर्धघटिका लभ्यन्ते तदा बहिर्भूतखण्डाङ्गुलैः किमिति फलमिष्टकाल इति सर्वं निरवद्यम् ।

## भाषाभाष्य ।

मानैक्यार्ध में ग्रास को घटाकर शेष मान से, केन्द्र से वृत्त बनाना । उस वृत्तके बाहर जो मार्गखण्ड हों उनको अपने स्थितिखण्ड से गुणाकर मार्गाङ्गुल का भाग देना । फल स्पर्श के आगे और मोक्ष के पहले इष्टकाल का मान होता है ।

यहां उपपत्ति पूर्वरीति से स्पष्ट है ॥ ३५ ॥

इदानीं ग्रहणे वर्णमाह ।

स्वल्पे छन्ने धूम्रवर्णः सुधांशो-
र्रर्धे कृष्णः कृष्णरक्तोऽधिकेऽर्धात् ।
सर्वच्छन्ने वर्ण उक्तः पिशङ्गो
भानोश्छन्ने सर्वदा कृष्ण एव ॥ ३६ ॥

स्पष्टार्थम् ।

## भाषाभाष्य ।

ग्रहण में चन्द्र का वर्ण कहते हैं—थोड़ा ग्रास होने पर चन्द्रका धूमिल रङ्ग होता है । आधा में काला और उस से अधिक में काला

और लाल मिलाहुआ वर्ण होता है। सर्व ग्रहण में कुछ पीला वर्ण होता है। और सूर्यग्रहण में सदा काला ही वर्ण रहता है।

इसका कारण यह है कि भूभाके तेज हीन होने से और चन्द्रमा के छादक होने से चन्द्रग्रहण में उक्त रूप देखने में आया करते हैं। और सूर्यग्रहण में जलगोल चन्द्र आच्छादक होने से, दर्शान्त में मनुष्य दृश्य अर्धभाग सदा काला रहने से, सूर्य का ग्रस्त अंश काला ही रहता है॥ ३६ ॥

इदानीमादेश्यानादेश्यानाह।

इन्दोर्भागः षोडशः खण्डितोऽपि
तेजःपुञ्जच्छन्नभावान्न लक्ष्यः।
तेजस्तैक्ष्ण्यात्तीक्ष्णगोर्द्वादशांशो
नादेश्योऽतोऽल्पो ग्रहो बुद्धिमद्भिः॥ ३७॥

स्पष्टार्थम्।

भाषाभाष्य।

चन्द्रमा के दृश्यबिम्ब का सोलहवाँ भाग और सूर्य का बारहवाँ भाग ग्रस्त होने पर, अपने अपने तेज से छिप जाने से दिखलाई नहीं देता। इसलिए उस स्थिति में ग्रहण बतलाना न चाहिए॥ ३७॥

अथोत्क्रमज्यानिराकरणे दृष्टान्तद्वारेण गोलविदो गणकान् अतिसोपालम्भमाह।

यत्खस्वस्तिकगे रवौ भवलये दृग्वृत्तवत् संस्थिते
प्रत्यक्षं वलनं कुजे त्रिभयुतार्काग्रासमं दृश्यते।
त्वं चेदुत्क्रमजीवयानयसि तत्तादृक् सखे गोलविन्
मन्ये तर्ह्यमलं तदेव वलनं धीवृद्धिदाद्योदितम्॥३८॥

यत्राक्षोऽङ्गरसा ६६ लवा दिनमणेस्तत्रोदयं गच्छतो
मेषे वा वृषभेऽपि वाप्यनिमिषे कुम्भे स्थितस्यापि वा।

स्पर्शो दक्षिणतस्तदा क्षितिजवत्स्यात् क्रान्तिवृत्तं यत-
स्तद्रूग्व्युत्क्रमजीवयात्र वलनं व्यासार्धतुल्यं कथम् ३९

एतच्छ्लोकद्वयं गोले सविस्तरं व्याख्यातम् ।

इति श्रीसिद्धान्तशिरोमणिवासनाभाष्ये मिताक्षरे
चन्द्रग्रहणाधिकारः समाप्तः ।

अत्राधिकारे ग्रन्थसंख्या चत्वारिंशदधिकत्रिशती ॥

## भाषाभाष्य ।

दृङ्मण्डलाकार क्रान्तिवृत्त में, सूर्य जब खस्वस्तिक में हो, उस समय क्षितिज में वलन, तीनराशि युत सूर्य की अग्राके समान होता है । यदि तुम वही वलन उत्क्रमज्या से सिद्ध कर दो तो धीवृद्धिद आदि ग्रन्थों में कहा हुआ वलन हम निर्दूषण मानें । ६६° अक्षांश वाले देश में मेष, वृष किंवा मिथुन में सूर्य के उदय में, शर के अभाव से सूर्य की दक्षिण दिशा में स्पर्श होता है । वहां क्रान्तिवृत्त क्षितिजाकार होताहै । और त्रिज्यातुल्य परम स्पष्टवलन होता है । पर वह उत्क्रमज्या से नहीं सिद्ध हो सकता । इसलिए वलन का साधन सदा क्रमज्या से ही करना चाहिए ।

इस विषय का विस्तार गोलाध्याय में होचुका है ॥ ३८-३९ ॥

चन्द्रग्रहणाधिकार पूरा हुआ ।

---

## इदानीं सूर्यग्रहणाधिकारो व्याख्यायते ।

तत्रादौ तदारम्भप्रयोजनमाह ।

दर्शान्तकालेऽपि समौ रवीन्दू
द्रष्टा नतौ येन विभिन्नकक्षौ ।
कर्ध्वोच्छ्रितः पश्यति नैकसूत्रे
तल्लम्बनं तेन नतिं च वच्मि ॥ १ ॥

अमावास्यान्तकाले समकलावपि चन्द्रार्कौ नतौ खार्धादन्यत्र यतस्ततोऽपि वा स्थितौ भूम्यर्धेनोच्छ्रितो द्रष्टैकसूत्रे न पश्यति । येन कारणेन तौ विभिन्नकक्षौ । चन्द्रस्य कक्षा लघ्वी । अर्कस्य महती । यथा चन्द्रग्रहणे यैव चन्द्रस्य कक्षा सैव भूभाया अपि । तत्र तिथ्यन्ते समौ भूभेन्दू नतावपि कर्ध्वोच्छ्रितोऽपि द्रष्टैकसूत्रे पश्यति तथार्कग्रहणेऽर्केन्दू न पश्यति भिन्नकक्षत्वात् । तेन कारणेन तल्लम्बनाख्यमन्तरं नत्याख्यं च वच्मि ।

भाषाभाष्य ।

अमावास्या के अन्त में राश्यादि कलान्त अवयवों से समान सूर्य और चन्द्र, खमध्य से इधर उधर नत, भूव्यासार्ध मान से ऊंचा—भूपृष्ठवासी द्रष्टा—एक दृक्सूत्र में नहीं देखता, क्योंकि दोनों की कक्षा भिन्न भिन्न हैं । इसलिए लम्बन और नतिनामक अन्तर कहता हूं ॥१॥

इदानीं लम्बनस्य भावाभावं धनर्णत्वं च कथयितुमितिकर्तव्यतामाह ।

दर्शान्तलग्नं प्रथमं विधाय
न लम्बनं वित्रिभलग्नतुल्ये ।

रवौ तदूनेऽभ्यधिके च तत् स्या-
देवं धनर्णं क्रमतश्च वेद्यम् ॥ २ ॥

अत्र लम्बनं ज्ञातुं दर्शान्तकाले लग्नं विधाय तत् त्रिभोनं कार्यम् । तेन त्रिभोनेन लग्नेन समे रवौ लम्बनं नास्ति । तदूनेऽभ्यधिके च स्यादिति वेदितव्यम् । तथा वित्रिभलग्नादूने रवौ यल्लम्बनमुत्पद्यते तद्धनसंज्ञं वेदितव्यम् । तिथ्यन्तघटिकासु योज्यमित्यर्थः । यदधिके तदृणं तिथ्यन्तघटिकाभ्यः शोध्यमित्यर्थः ।

अथ लम्बनस्योपपत्तिस्तावदुच्यते । इह किल सममण्डलयाम्योत्तरकोणवृत्तानामर्धच्छेदेन परिकरवद्यद्वृत्तं निबध्यते तत् क्षितिजम् । तत्रस्थं ग्रहं भूगर्भस्थो द्रष्टा पश्यति । भूपृष्ठगस्तु भूच्छन्नं तत् क्षितिजमपि न पश्यति । किन्तु भूव्यर्धयोजनैस्तस्मात् क्षितिजादुपरि समन्तादन्यत् क्षितिजं स मन्यते । यतस्तस्मादूर्ध्वं स पश्यति । तदधः क्षितिजं दृक्सूत्राल्लम्बितं न पश्यति । अतो ग्रहकक्षायां दृङ्मण्डले तेषां योजनानां सम्बन्धिन्यो या लिप्तास्ताः कुच्छन्नलिप्तास्ता एव परमलम्बनलिप्ताः परमावनतिलिप्ताश्च । तास्तु ग्रहभुक्तिपञ्चदशांशतुल्या भवन्ति । यतो गतियोजनानां पञ्चदशांशो भूव्यासार्धम् । यदा किल क्षितिजस्थस्तदा कुच्छन्नलिप्ताभिर्नतत्वं गतः । अथ यदा खमध्यस्थो रविस्तदा तं भूगर्भस्थो द्रष्टा भूपृष्ठस्थोऽपि खमध्यस्थमेव पश्यति । न कुतोऽपि नतमतस्तत्र लम्बनाभावः । क्षितिजे तु कुच्छन्नलिप्तातुल्यं परमं लम्बनम् । अतो ज्ञातं खार्धान्ते ग्रहे लम्बनमुत्पद्यते । एवं चन्द्रस्यापि । दर्शान्ते

चन्द्रलम्बनलिप्ताभ्योऽर्कलम्बनलिप्तासु शुद्धासु शेषं ४८।४६ रविदृक्सूत्रादधश्चन्द्रस्य परमा लम्बनलिप्ता। अथ यदा दृङ्मण्डलाकारं क्रान्तिवृत्तं भवति तदा परमलम्बन-लिप्तानां घटीकरणायानुपातः। यदि गत्यन्तरकलाभि-र्घटीषष्टिर्लभ्यते तदा गत्यन्तरपञ्चदशांशतुल्याभिः किमिति। फलं घटिकाचतुष्टयं परमं लम्बनम्। अतो घटिकाचतुष्टयानुपातेन लम्बनं साधयितुं युज्यते परं यदि दृङ्मण्डलाकारं क्रान्तिवृत्तम्। यदा तदपि तिर-श्चीनं तदानुपातद्वयेन। लम्बनं हि दृङ्मण्डलसूत्रेणो-त्पद्यते तच्च मध्यमं लम्बनम्। तत् किल कर्णरूपम्। तत् क्रान्तिवृत्तप्राचीपरिणतं कोटिरूपं स्फुटं भवति। यदा दृङ्मण्डलमेव क्रान्तिवृत्तं तदा तदेव स्फुटम्। यतः क्रान्तिवृत्तप्राच्यपरया लम्बनस्य स्फुटत्वम्। अतः क्रान्तिवृत्तस्य परमनीचस्थाने लम्बनस्य परमत्वम्। परमोच्चस्थाने लम्बनाभावः। तच्च तस्य परमोच्चत्वं वित्रि-भलग्ने भवति यदा वित्रिभं खमध्ये भवति। तदा तच्छङ्कु-स्त्रिज्यातुल्यः स्यात्। तदा मध्यमेव स्फुटं लम्बनम्। यदा तद्वित्रिभं खमध्यान्नतं भवति तदा तच्छङ्कुस्त्रिज्यातो न्यूनो भवति तदा मध्यमलम्बनात् स्फुटं लम्बनं कोटि-रूपकरणेन तदल्पतां याति। अतो वित्रिभलग्नशङ्कोर-पचयवशेन लम्बनस्यापचयः। अतो वित्रिभलग्नशङ्कुना मध्यमलम्बनस्य स्फुटत्वकरणेऽनुपातः कर्तुं युज्यते।

### भाषाभाष्य।

जब लम्बन जानना हो तब अमावास्या के अन्त में लग्न साधन करके उसको तीन राशि में घटाना। इस त्रिभोनलग्न के समान यदि

स्पष्टसूर्य हो तो लम्बन का अभाव होता है। यदि न्यून वा अधिक हो तो लम्बन उत्पन्न होता है। वित्रिभलग्न से न्यून सूर्य में लम्बन धन और अधिक में ऋणसंज्ञक होता है।

## उपपत्ति।

यहां आचार्य ने जो उपपत्ति लिखी है वही स्फुट करके लिखी जाती है। अमान्त में भूगर्भवासी द्रष्टा खमध्य से नत सूर्य को चन्द्रमा से ढँका हुआ देखता है, पर उस समय भूपृष्ठ द्रष्टा नहीं देखता, उसके दृक्सूत्र से चन्द्र लम्बित रहता है। क्योंकि चन्द्र और सूर्य की कक्षा भिन्न भिन्न हैं। गर्भस्थ और पृष्ठस्थ द्रष्टा खमध्य में सूर्य को एक काल में ही देखता है, क्योंकि वहां गर्भदृक्सूत्र और पृष्ठदृक्सूत्र एक ही है। इसलिए खमध्य में लम्बन का अभाव होता है। भूपृष्ठ से रविबिम्ब तक किया सूत्र जहां रविकक्षा को स्पर्श करे वहां सूर्य और भूगर्भ से सूर्य तक किया सूत्र जहां चन्द्रकक्षा को स्पर्श करे वहां चन्द्रबिम्ब समझना चाहिए। इन दोनों का अन्तर चन्द्रदृग्वृत्त में लम्बन होता है। क्योंकि—पृष्ठस्थ द्रष्टा अपने दृक्सूत्र से चन्द्र को लम्बित देखता है। इसीलिए गोलाध्याय में लिखा है 'दृक्सूत्राल्लम्बितश्चन्द्रस्तेन तल्लम्बनं स्मृतम्।' दृङ्मण्डलाकार क्रान्तिवृत्त में यही स्पष्टलम्बन होता है। यहां यह भी ज्ञात होता है कि भूगर्भवासियों को दृग्गर्भसूत्रों की एकता से सूर्यग्रहण में, लम्बन का अभाव होता है। यों सूर्यचन्द्र का कक्षाभेद और भूपृष्ठ द्रष्टा के कारण लम्बन उत्पन्न होता है। यह लम्बन स्थिति खमध्य से नत ग्रह में हुई।

गर्भक्षितिज गत ग्रह को गर्भद्रष्टा देखता है, पृष्ठद्रष्टा नहीं देखता, क्योंकि वह भूव्यासार्ध के मान से ऊपर रहता है, उसका दूसरा पृष्ठक्षितिज होता है। गर्भक्षितिज, दृक्सूत्र से भूव्यासार्ध योजन के तुल्य लम्बित रहता है। इसलिए इन योजनों की दृग्वृत्त में जो कला होती

है वही कुच्छन्नकला, वा, परमलम्बनकला कहलाती है । अर्थात् क्षितिज में दृग्गर्भसूत्रों का परम अन्तर होता है । वह अन्तर सूर्य चन्द्र के गत्यन्तर के पन्द्रहवें भाग के समान होता है । इसप्रकार ज्ञात हुआ कि खमध्य में लम्बनका अभाव, क्षितिज में परम और बीच में इष्ट वश घटा किंवा बढ़ा होता है । इसीतरह चन्द्र का भी लम्बन होता है ।

दर्शान्त में परमलम्बन कला ४८′ । ४६″

$$\therefore \frac{६० \times ४८' । ४६''}{७३१' । २७''} = ४$$ घटिकात्मक परमलम्बन । यों परमलम्बन से अनुपात द्वारा इष्टलम्बन साधन सुगम है ।




दृङ्मण्डलाकार क्रान्तिवृत्त में एक ही अनुपात से और उसके तिरछा होने पर दो अनुपातों से स्फुटलम्बन सिद्ध होत है वह कोटि-रूप और दृङ्मण्डलीय मध्यम कर्णरूप होता है । क्रान्तिवृत्त प्राची-परिणत ही स्पष्ट होता है । क्रान्तिवृत्त का परमोच्च स्थान वित्रिभ होता है, उसके खमध्य में होनेपर, त्रिज्यातुल्य वित्रिभलग्न शङ्कु होता है । खमध्य से नत होने पर शङ्कु का उपचयापचय होता है । इसलिए परमोच्च स्थान में लम्बन का अभाव होनेसे, वित्रिभशङ्कु के वश लम्बन का भी घटना, बढ़ना हुआ । इसप्रकार वित्रिभशङ्कु द्वारा मध्यमलम्बन का स्फुट होना सिद्ध हुआ । शेष उपपत्ति स्पष्ट है ॥ २ ॥

